# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

राजस्थान राज्य द्वारा प्रकाशित

सामान्यत अखिलभारतीय तथा विशेषत राजस्थानदेशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, राजस्थानी, हिन्दी आदि भाषानिबद्ध
विविधवाङ्मयप्रकाशिनी विशिष्ट-ग्रन्थावली

प्रधान सम्पादक

पद्मश्री मुनि जिनविजय, पुरातत्त्वाचार्य

सम्मान्य संचालक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर,
ऑनरेरि मेम्बर ऑफ जर्मन ओरिएन्टल सोसाइटी, जर्मनी,
निवृत्त सम्मान्य नियामक ( ऑनरेरि डायरेक्टर ),
भारतीय विद्याभवन, बम्बई; प्रधान सम्पादक,
सिंघी जैन ग्रन्थमाला, इत्यादि

ग्रन्थाङ्क ८२

महेसदास राव कृत

# बिन्है रासौ

[ बादशाह शाहजहाँ के शाहजादों के युद्धों का वर्णन ]

प्रकाशक

राजस्थान राज्याज्ञानुसार

सञ्चालक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

जोधपुर ( राजस्थान )

१९६६ ई०

महेसदास राव कृत

# बिन्हैरासौ

[ बादशाह शाहजहाँ के शाहजादों के युद्धों का वर्णन ]

कवि की अन्य कृतियों, परिशिष्ट एवं विस्तृत भूमिका सहित


श्री सौभाग्यसिंह शेखावत

अनुसन्धान सहायक

राजस्थानी शोध संस्थान, जोधपुर


द्वारा सम्पादित


प्रकाशनकर्ता

राजस्थान राज्याज्ञानुसार

सञ्चालक, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान

जोधपुर ( राजस्थान )

विक्रमाब्द २०२२ प्रथमावृत्ति १००० | भारतराष्ट्रीय शकाब्द १८८७ | ख्रिस्ताब्द १९६६ मूल्य- ६.७५

मुद्रक- हरिप्रसाद पारीक, साधना प्रेस, जोधपुर

# विषय - सूची



# सञ्चालकीय वक्तव्य

भारत में मुगल-साम्राज्य की जड़ो को पक्का करने मे राजस्थान की तत्कालीन रियासतो के राजाओ का बडा हाथ रहा है। इन राजाओ के भाई-बेटे, सामत और सामान्य राजपूत परिवार भी उनके साथ साम्राज्य की रक्षा और उसके विस्तार के प्रयत्नो मे जी-जान से सहयोग देते थे। इन लोगो मे आपसी रूप मे पद, ख्याति, दरबारी मनसब और आभिजात्य को लेकर तो मन-मुटाव और एक दूसरे को नीचे दिखाने की अहमहमिका बनी रहती थी और हर एक अपने को अन्य से वरिष्ठ प्रमाणित करने के लिए अवसर की ताक लगाये बैठा रहता था, परन्तु जहां साम्राज्य सबधी या सम्राटो के वैयक्तिक जीवन तथा पारिवारिक प्रश्न उपस्थित होते थे उनमे ये लोग समान रूप से साम्राज्य का ही साथ देने के लिए होड़ लगाते थे। युद्धो मे जाने के लिए एक से एक आगे बढ़ कर उपस्थित होता था और शाही-परिवार मे भी कभी आपसी कलह का प्रसग आता तो ये लोग उन्ही मे से एक या दूसरे पक्ष को अपना कर उसी का हित-साधन करने के लिए अपनी सहज रण-कण्डू का निर्वापन किया करते थे। ऐसे अवसरों पर जिन नायको का चरित्र ऊचा उभर आता था उनको शाही इतिहास-लेखक भी अपने विवरणो मे प्रमुख स्थान देते थे और बादशाह भी उन्हे यथावसर मनसब, खिलअत और जागीरें आदि देकर सम्मानित करते थे। यह कहने की आवश्यकता नही है कि कुछ राजाओं की शक्ति और रुतबा इतना बढ गया था कि बादशाह के घराने को उनके घरानो से मान प्राप्त होने लगा था।

सम्राटों, उनके वजीरो, सेनानायको और अन्य बडे अधिकारियो के कार्यों और सुयश को तो दरबारी इतिहास लेखक या उनकी मजलिसो के कवि, शायर और चारण, भाट आदि चिरस्थायी करने के प्रयत्न करते थे और उनकी कृतिया भी यथानुरूप प्रसिद्धि मे आती चली गई थी परन्तु, जैसा कि सभी जानते हैं, प्यादे लड़ते हैं और बख्शी का नाम होता है, जो वास्तव मे रणक्षेत्र मे लड़ने वाले राजपूत क्षत्रिय सैनिक अपना अदम्य उत्साह और शौर्य प्रदर्शित करते थे उनकी कीर्ति-गाथा को स्थिर करने के लिए उनके वंश-भाट और चारण या फिर कोई लड़ाई के मैदान मे आखो देखे हाल को लिपिबद्ध करने वाला समीक्षक ही किसी न किसी रूप मे स्थिर रूप देता था। ऐसे ही विवरणो के फलस्वरूप कितनी ही लघु वचनिकाओ, रासो, ख्यातो और बातो का निर्माण हुआ

है जो बहुत कम प्रसिद्धि में आ सके और कोई-कोई तो रचयिता के परिवार मे ही पडा नष्ट हो गया, अथवा हाथों-हाथ उतर कर कही का कही पहुँच गया, खडित हो गया या फिर किसी ने उसमें अपनी बुद्धि लगा कर जोड-तोड़ कर मूल रूप से भिन्नता ला कर उसे घटा बढा दिया, इत्यादि । परन्तु निःसन्देह ऐसी रचनाए जब उपलब्ध हो जाती हैं और उनका अनुशीलन किया जाता है तो कितने ही ऐसे कुलो और शूरवीरो का पता चलता है कि जिनके वीर कार्यों ने घटनाओ को निर्णायक मोड दिए हैं और इतिहास निर्माण मे जिनका पूरा दायित्व रहा है। यह बात दूसरी है कि कारणान्तर से श्रेय किसी और को मिला हो ।

राव महेशदास कृत 'बिन्हैरासो' भी ऐसी ही रचना है जिसका मुख्य विषय तो गद्दी के लिए बादशाह शाहजहा के पुत्रो की लडाई का है परन्तु कवि का उद्देश्य अपने आश्रयदाता राजगढ के शासक अर्जुन गौड़ की वीरता और रण-कौशल का गुण-गान करना है। प्रसगवश उसने इस सबध मे हुई तीनो ही लडाइयो का वर्णन किया है परन्तु जिस रुचि और ओज के साथ उज्जयिनी युद्ध का विवरण दिया गया है, जिसमे अर्जुन गौड वीर गति को प्राप्त हुआ था, उससे कवि का झुकाव और उद्देश्य प्रत्यक्ष ही स्पष्ट हो जाता है। ऐसा ही खिडिया जगा की राव रतनसिह महेसदासोत की वचनिका मे हुआ है जिसमे आधार तो शाहजादों का युद्ध ही है परन्तु कवि का अभीष्ट राव रतनसिह की यशोगाथा को चिरजीवी करने का है ।

प्रस्तुत 'बिन्हैरासो' ब्रजभाषा प्रभावित डिंगल की, जिसको कि राजस्थानी ही मानना चाहिए, एक अज्ञात कृति है। इसकी एकमात्र उपलब्ध प्रति लेकर जब जोधपुर स्थित राजस्थानी शोध सस्थान के सचालक डा० नारायणसिहजी भाटी और उनके शोध सहायक श्री सौभाग्यसिहजी शेखावत आए और हमको पाण्डुलिपि दिखाई तो इसको अद्यावधि अज्ञात, अप्रकाशित और भाषा एव कितने ही ऐतिहासिक मुद्दो और तिथियो का हल करने योग्य समझ कर हमने राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला मे इसके प्रकाशन को समुचित माना और श्री सौभाग्यसिहजी शेखावत को ही जो इसका रुचिपूर्वक अध्ययन कर रहे थे सपादन-भार सौंप दिया। इन्होने बहुत योग्यता पूर्वक, इस रचना की एक ही प्रति उपलब्ध होते हुए भी पदच्छेद और अर्थानुसधान की सगति बैठा कर पाठ संपादन किया है, तथा शब्दार्थ और संदर्भ खोलने के भी अधिकाधिक प्रयास किये हैं। साथ ही परिशिष्ट में गौड़ो की वंशावली, ऐतिहासिक टिप्पणियां व नामानुक्रमणिका देकर पुस्तक को बहुत उपयोगी बना दिया है। इसके अतिरिक्त उनकी अध्ययन-पूर्ण विस्तृत भूमिका मे कवि और उसकी रचनाओ, प्रस्तुत रचना के साहित्यिक

ओर ऐतिहासिक विवेचन का यथाशक्य पूरा विवरण भी कम महत्त्वपूर्ण नही है ।

शाहजहा के शाहजादो के युद्धो के विषय में अन्य भी बहुत सी रचनाएं उपलब्ध होती है और इतिहास के विशेषज्ञो ने भी इस सघर्ष का ऐतिहासिक विश्लेषण करने मे कोई कसर नही रखी है । प्रस्तुत रचना मे इन युद्धो की तिथियां भी विक्रमी सवत् के अनुसार दी गई हैं । किसी-किसी इतिहास के विद्वान् द्वारा उल्लिखित तिथियों से सभवत: इनका मेल नही बैठता । विद्वान् सपादक का अनुमान है कि उज्जैनी युद्ध मे राव महेशदास स्वय प्रत्यक्षदर्शी रहा होगा । अत: यह विषय इतिहास सशोधको के लिए सशोध्य और रुचिकर हो सकता है ।

विद्वान् संपादक ने ग्रथ के नामकरण और इसकी अप्रसिद्धि के कारण पर भी अपनी भूमिका मे प्रकाश डाला है और अनुमान किया है कि 'बिन्है' शब्द दो के लिए और 'रासो' युद्ध के लिए प्रयोग मे आता है इसलिए कवि ने इसे 'बिन्हैरासो' नाम दिया होगा क्योकि इसमे आरम्भ में उज्जैनी और धौलपुर के दो युद्धो का वर्णन करने का ही विचार रहा होगा, इत्यादि । अथवा "अपने वीर आश्रयदाताओ के यश का विनय-पूर्वक प्रसारण करने के लिए ग्रंथ का नाम 'विन्है रासो' रखा गया हो तो भी युक्ति-सगत है ।" परन्तु, हमे प्रथम अनुमान ही अधिक संगत लगता है । बिन्है शब्द प्राय. कवि ने 'दो' के अर्थ मे ही प्रयुक्त किया है और आरम्भ मे भी ग्रन्थ का परिचय देते हुए प्रकट किया है—

"पिता पूत वळ द्वै जुडै, भिन भिन बरणौं ताय"

(पृष्ठ १ पद्य २)

पिता और पुत्रो के दोनो दलो मे यह युद्ध हुआ जिसका भिन्न-भिन्न रूप मे इस ग्रन्थ मे वर्णन हुआ हैं । दो दलो के युद्धो का वर्णन होने के कारण ही इसका नाम "बिन्हैरासो" है । अन्यत्र भी कई स्थलो पर "बिन्है" व "दुहूँ" "दुई" आदि शब्दो का प्रयोग हुआ है । यथा—

"दसयेक घड़ी चढतै दिवस, दळां साहि चढिया दुई"

(पृष्ठ १२३ पद्य ३२)

"मिळि दीठि दीठि वहू दळां मद्धि"

(पृष्ठ १२५ पद्य ३७)

"साहि विन्है घर सधि, कोट कावली करारे"

(पृष्ठ १०९ पद्य ११)

"फतै पाय मोटी बिन्है साहि फूलै"

(पृष्ठ १०३ पद्य २०३)

श्री सौभाग्यसिह जी शेखावत एक अध्ययनशील विद्वान् हैं। इनकी रुचि और योग्यता का जो उपयोग इन्होने इस पुस्तक के सपादन मे किया है और एतद् द्वारा राजस्थानी भाषा एव कतिपय ऐतिहासिक तथ्यो का उद्‌घाटन तथा इतिहास मे अप्रसिद्ध कतिपय वीरो और उनके कुलो के परिचय का उद्धार हुआ है उसके लिए ये हमारी ओर से बधाई के पात्र है। आशा है ये अपने अध्ययन और शोध मे गतिशील होकर भविष्य मे भी इसी प्रकार शोधकर्त्ताओं को उपकृत करते रहेंगे।

इस पुस्तक के प्रकाशन मे भारत सरकार के शिक्षा मत्रालय से 'हिंदीतर आधुनिक भारतीय भाषाओ की विकास योजना—राजस्थानी' के अन्तर्गत व्यय का कतिपय अश अनुदान के रूप मे प्राप्त हुआ है तदर्थ हम उक्त मत्रालय के प्रति हार्दिक आभार प्रकट करते हैं।

राजस्थान पुरातन ग्रथ-माला के ८३वें ग्रथाक रूप मे प्रकाशित इस रचना से विद्वानो को सतोष और आमोद प्राप्त होगा, ऐसी हमारी आशा है।

राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान
जोधपुर
७-२-६६

मुनि जिनविजय
सम्मान्य सञ्चालक

# भूमिका

राजस्थान मे जितना विशाल साहित्य डिंगल तथा पिंगल भाषाओं मे लिखा गया है, उसका बहुत थोड़ा अश प्रकाशित होकर विद्वानो के हाथो मे पहुँचा है। अनेक महत्त्वपूर्ण कवि और कृतियाँ अभी तक अज्ञात हैं। प्रस्तुत कृति बिन्हैरासो और उसका कर्त्ता महेशदास राव दोनो अद्यावधि अज्ञात थे। यद्यपि यह कृति अपने आप मे साहित्यिक एव ऐतिहासिक दृष्टि से एक महत्त्वपूर्ण कृति है और इसका कर्त्ता एक प्रतिभावान् कवि रहा है। अतः इस कृति की ऐतिहासिक और साहित्यिक महत्ता पर प्रकाश डालने से पहले हम इसके कर्त्ता के सम्बन्ध मे प्राप्त साधनो के आधार पर आवश्यक जानकारी प्रस्तुत कर रहे हैं।

## कवि-वंश परिचय

राजस्थानी-साहित्य-सर्जक जातियो मे चारणो और रावो का महत्त्वपूर्ण स्थान रहा है। चारण-समाज के कवियो ने अधिकतर डिंगल भाषा मे काव्य-रचना की है और राव जाति के कवियो ने पिंगल मे। राव कवियो की रचना-प्रवृत्ति वीररस के स्थान पर शृङ्गाररस की ओर अधिक रही है। पर जिन राव कवियो ने डिंगल भाषा मे वीररसात्मक काव्य का सर्जन किया है, उनकी कृतियाँ डिंगल के अन्य जातीय श्रेष्ठ कवियो की रचनाओ की भली प्रकार समता करने मे सक्षम हैं। राव कवियो की कलाकृतियो का अवलोकन करने से एक बात और जान पड़ती है कि उनका काव्याध्ययन ; नियमित, व्यवस्थाबद्ध और काव्यशास्त्रीय पद्धतियों के अनुकूल हुआ था। यही कारण है कि अन्य जातीय कवियो के प्राचीन ग्रथों मे लिपि की जैसी और जितनी असावधानियाँ मिलती हैं, उतनी राव कवियो की रचम ओ मे नही मिलती।

राजस्थान मे रावो को ब्रह्मभट्ट अथवा भाट भी कहते हैं। संभवतया भाट शब्द भट्ट का ही विकृत रूप है। राजस्थान के कई भागो मे पीढ़ियाँ लिखने वाले और वशावलियाँ लिपिबद्ध कर सुरक्षित रखने वाले बड़वों और वहीबचो को भी भाट सम्बोधन से पुकारा जाता है। किन्तु ब्रह्मभट्ट, राव और काव्यकार भाट जाति, उन भाटो से अपने आपको सर्वथा अलग और श्रेष्ठ मानती है। यह जाति चारणो की भाँति ही एक काव्योपजीवी जाति है और उनके समान

ही राजपूत जाति के अतिरिक्त अन्य जातियो से दान आदि की याचना नही करती। राजपूत समाज भी इन दोनों जातियों का बडा सम्मान रखता है और चारण कवियो को कविराज और राव कवियों को कविराव के आदरणीय सम्बोधन से बतलाते हैं। वैसे इन दोनो ही कवि-जातियो की गणना 'षट्दर्शनों' मे होती है, जो शासक और प्रजा दोनो ही के लिए पूज्य रहे हैं।

रावो अथवा भाटो की बारह शाखाए प्रसिद्ध हैं। उन बारह शाखाओं में 'लाखनौत' भी एक शाखा कहलाती है। लाखनोत शाखा वाले राव अपना उत्पत्ति सम्बन्ध गौड़ शाखा के चन्द्रवशी क्षत्रियो से प्रकट करते हैं। उनका कथन है कि खिलजी वश के प्रसिद्ध बादशाह अलाउद्दीन खिलजी के शासनकाल मे पूर्व दिशा से पाँच गौड क्षत्रिय भ्राता राज्य-च्युत हो कर राजस्थान की ओर आए थे। उनके नाम वामनदेव, वच्छराज, हृदयचद, रणसी और उदयसी थे। उन्होंने राजस्थान मे अजमेर-मेरवाड़ा और साभर के समीपस्थ भूभाग पर आधिपत्य स्थापित कर अपना निवासस्थान बनाया। राज्य-सस्थापन के उस सघर्ष में रणसी और उदयसी दो भ्राता तो मारे गए और वामनदेव, वच्छराज तथा हृदयचद जीवित रहे, जिन्होने ऊपर कथित भूप्रांत पर शासन किया। कालान्तर मे अजमेर और साभर तो उनके अधिकार से निकल गए और अब उनकी सतति के निवास मे राजगढ, शिवपुर बडोदा, और मारवाड़ के मारोठ परगने के गावो और कोटा-बूदी के गावो मे कही-कही 'छडे-बीछडे' परिवार रह गए हैं।

उन पाचो भ्राताओ मे वच्छराज बड़ा प्रतापी, वीर और उदार शासक हुआ। उसने अजमेर को अपनी राजधानी बना कर शासन किया। उसकी उदारता और वदान्यता राजस्थान मे आज भी काव्य-श्रुतियो के रूप में प्रचलित है।[1] उससे छोटे वामनदेव ने मारवाड प्रदेश के नागौर जिले के मारोठ परगने पर आधिपत्य स्थापित किया; तब से उस भाग का नाम गौडावाटी प्रचलित हुआ। कविराजा बांकीदास ने अपनी ख्यात मे वामनदेव को पृथ्वीराज चौहान का बहनोई लिखा है और उसी के द्वारा वामन को अजमेर प्रान्त दिये जाने का जिक्र किया है।[2] गौड़ावाटी भूभाग पर गौड़ क्षत्रियो का लगभग पाँचसौ वर्षों तक शासन रहा। इस अवधि मे गौडो और कछवाहो की शेखावत शाखा तथा गौड़ों और राव

---

[1] दीधो अडव पसाव दत, वीर गौढ वछराज।
गढ़ अजमेर सुमेर जिम, ऊचो दीसे आज॥

[2] बाकीदास री ख्यात, स० नरोत्तमदास स्वामी, पृ. १६६

मालदेव जोधपुर की सेनाओं के मध्य एक-दो बार भयानक सघर्ष भी हुए, पर गौड़ो की सगठित शक्ति और शेरशाह सूरी के मारवाड़ पर आक्रमण के कारण राव मालदेव का अधिकार स्थायित्व प्राप्त नही कर पाया। बादशाह शाहजहाँ के शासनकाल मे गौड़ो का प्रताप-रवि पूरे प्रभाव से तपा जो उसकी अस्वस्थता के कारण संवत् १७१५ विक्रमी मे जब शाहजादा औरगजेब उज्जैन और धौलपुर के रणक्षेत्रो मे शाही सेना को परास्त कर दिल्ली के सिंहासन पर आरूढ हुआ, तब अस्त हुआ। औरगजेब ने बादशाह बनने के बाद अपने सैनिक पक्ष को सबल बनाने तथा दाराशिकोह और बादशाह शाहजहाँ के पक्ष को निर्बल करने तथा उपर्युक्त युद्धो के प्रतिपक्षी योद्धाओ से प्रतिशोध लेने के उद्देश्य से उनके मनसब तथा जागीरें जप्त की। साथ ही अपने समर्थक योद्धाओ को वे ही जागीरे प्रदान कर उनके प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करने का उपक्रम किया। उपर्यंकित दोनों युद्धों मे औरगजेब और मुराद के पक्ष मे राठोड़ो की दूदावत (मेड़तिया) शाखा के सांवलदास का पुत्र रघुनाथसिंह राठोड भी उनकी सेना मे रह कर लड़ा था। उसके बाद के शाहशुजा और दाराशिकोह के विरुद्ध लड़े गए युद्धो मे भी वह अनवरत औरंगजेब का सहायक बना रहा। फलस्वरूप बादशाह बनने के बाद औरगजेब ने सवत् १७१७ वि० मे गौड़ावाटी का भूभाग रघुनाथसिंह मेड़तिया को प्रदान किया। रघुनाथसिंह अपनी अकेली शक्ति से गौड़ो पर काबू न पा सका। तब उसने अपने ननिहाल और ससुराल पक्ष के लाडखानी (शेखावत) तथा राजावत कछवाहो की सशर्त सैनिक सहायता प्राप्त कर गौड़ावाटी पर अपना अधिकार स्थापित किया।[1] इस प्रकार गौड़ावाटी की पराजय के साथ वामनदेव के वशजो की सैनिक शक्ति सदा के लिए समाप्त प्राय: हो गई।

उपर्युक्त वच्छराज और वामनदेव के अवशेष जोवित बंधु हृदयचद के वश मे लाखन नाम का पुत्र हुआ। उस लाखन से रावो की लाखनवत अथवा लाखनौत शाखा का प्रचलन हुआ। कविराजा बाँकीदास ने लाखन गौड़ के भाटो में मिल जाने का उल्लेख किया है।[2] राजस्थान मे अनेक जातियो की उत्पत्ति के संबंध मे इससे मिलती-जुलती कथाएं प्रचलित हैं। ऐसी दशा मे पुष्ट प्रमाणाभाव में यह तो नही कहा जा सकता कि इस कथा मे कितना ऐतिहासिक तथ्य है, किन्तु इतना अवश्य माना जा सकता है कि लाखनौत रावो मे अनेक विद्वान्, योद्धा

---

[1] राठौडों की ख्यात, राजस्थानी शोध सस्थान, जोधपुर का सग्रह।

[2] लाखण गौड भाट हुवो जिणरे वश रा लाखणोत भाट गोडा रा ग्रतेसरी। वांकीदास री ख्यात, स० नरोत्तमदास स्वामी, पृ० १६५।

और राजसभाओ मे प्रतिष्ठाप्राप्त व्यक्ति हुए हैं । इस शाखा वालो को अपने योग्य पूर्वजो के कारण ब्रह्मभट्ट समाज मे भी यथेष्ट सम्मान और गौरव मिला है ।

लाखनौतों मे जैसा कि ऊपर सकेत कर आए हैं, समय-समय पर अनेक विद्वान्, कवि, योद्धा और राजदरबारो मे बैठक तथा सम्मान प्राप्त करने योग्य व्यक्ति हुए हैं । इन राज्यमान्य लाखनौतो मे प्रस्तुत ग्रथ बिन्हैरासो के कर्त्ता विद्वान् और कवि महेशदास के पिता बाघा अथवा बाघजी भी एक प्रसिद्धि-प्राप्त व्यक्ति थे । इनके दो और भाई थे, जिनके नाम भीखाजी और रामाजी थे[1] । बाघाजी आमेर नरेश राजा मानसिह कछवाहा, राणा प्रतापसिह मेवाड़ और नारायना के स्वामी राव खगार कछवाहा के समकालीन थे। प्रसिद्धि है कि राजा मानसिह ने हल्दीघाट के युद्ध मे राणा प्रतापसिह को पराजित कर उदयपुर की प्रसिद्ध झील पीछोला मे अपने अश्व को पानी पिलाते समय गर्वोक्ति के साथ घोडे को सम्बोधित कर कहा था—'हे अश्वराज ! इस सरोवर का निर्मल जल विजय प्राप्त कर आज या तो तू ने ही पिया है या एक बार राव जोधा राठौड के घोड़े ने पिया था ।' यह दर्पोक्ति उसी की सेना के एक चारण कवि को सहन नही हुई और उसने अपने भावी लाभालाभ का विचार किए बिना ही राजा की भर्त्सना करते हुए वही एक दोहा कह सुनाया ।[2] चारण के उस अपमान-जनक दोहे पर रुष्ट होकर कछवाहा नरेश ने अपने राज्य के चारणो के सभी शासनिक गाव उनसे छीन लिए । उनमे से कई गाव अन्य जातियों के कवियो को प्रदान किये । राजा ने चारणो के उन गांवों मे से एक ग्राम और लाखपसाव बाघा को भी देने का प्रस्ताव किया, लेकिन विवेकशील बाघा ने चारणो की उदक का गाव लेना स्वीकार नही किया । इस पर राजा मानसिंह और बाघा के भी दर्शन-व्यवहार नही रहा । बाघा ने चारणो की उदक से उतरा हुआ गाव लेने मे अपना अपमान समझा और तब फिर वह भी एक दोहे द्वारा अपना विरोध प्रकट कर आमेर से चला गया ।[3] तदन्तर राजा मान-सिंह के ननिहाल श्रीनगर के पचायण पवार के आमात्य चतुर कवि किसना भादा

---

[1] स्वर्गीय कविराव मोहनसिहजी उदयपुर द्वारा सकलित 'राव जाति का इतिहास' की सामग्री मे ।

[2] माना मन अजमे मनी, अकबर वळ आयाह ।
जोधै जगम आप रै, पाणी वळ पायाह ॥

[3] मान नाम जांचू नहीं, आही याग री टेक ।

ने मानसिंह को प्रसन्न कर चारणो को उनके गांव पुनः दिलवा कर उनका सकट मिटाया। पर बाघा तो मानसिंह नाम के किसी राजपूत का 'दान न लेने' की प्रतिज्ञा कर चुका था, इसलिए वह अपने जीवन-काल मे फिर आमेर नही गया। बाघा की इस निर्लोभिता, विवेक और साहसिक कार्य के कारण अपने समय के कवि समाज मे बड़ा सम्मान बढा। वह जैसा विवेकशील, विचारक, और मानधनी था, उसी के अनुरूप स्पष्टभाषी और डिंगल-साहित्य का प्रौढ विद्वान भी था। यद्यपि राजा मानसिंह से उसकी अनबन हो चुकी थी, पर उसी के सजातीय और सहयोगी अन्य कछवाहा सामन्त योद्धाओ से उसका पूर्ववत ही मेल-मिलाप और सम्पर्क बराबर बना रहा।

कविराव बाघा की रचनाएँ प्रयत्न करने पर भी अच्छी सख्या में प्राप्त नही हुई हैं। हमारी अब तक की खोज मे उसके रचित डिंगल भाषा के दो वीर गीत ही हमें उपलब्ध हुए हैं। प्राप्त गीतो मे प्रथम गीत नरायना के स्वामी कछवाहो की खंगारोत शाखा के प्रवर्त्तक राव खगार और राणा प्रतापसिंह के सवत् १६३३ वि० के खमनोर स्थान के युद्ध पर आधारित है। राव खगार उस युद्ध मे अपने सजातीय तत्कालीन प्रसिद्ध योद्धा राव लूनकर्ण शेखावत अमरसर, राजा माधवसिंह कछवाहा भानगढ और राजा मानसिंह आमेर सहित शाही सेना मे नियुक्त था। कवि बाघा की भाषा, शैली और रचनाक्रम का अवलोकन करने के उद्देश्य से वह गीत यहा उद्धृत किया जाता है—

**गीत**

कळहणि करि थाट कळळ ऊकळतै, सोहड़ सिखरि पाव सजि सार।
ओवड़ि राण प्रताप ऊपरां, खमियो खाडा धार खगार॥
ऊतर अकळ अचळ घण ऊरड़, हूकळ कळ बीजूजळ हाम।
माथै लोह निहसि मेवाड़े, वूठो जगड तणो वरियाम॥
किरमर सेन कूत कैलपुरा, मेह छेह अरि उर सिरमौर।
कळहणि रहचि किया कछवाहे, खळ डळ पळ चीखल खमणोर॥

यद्यपि खमनोर (हल्दीघाट) के युद्ध में राणा प्रतापसिंह को पराजित होना पड़ा था, परन्तु अपार जन-धन की हानि उठा कर भी उन्होने स्वाभिमान, कुल-गौरव और अपनी स्वतन्त्रता की कष्टसाध्य साधना की टेक को त्यागने की कभी कल्पना नही की। उनकी स्वतत्रता तथा देश-भक्ति की उस उत्कट भावना ने जोधपुर के राव चन्द्रसेन, सिरोही के राव सुरतान देवड़ा और सिवाना के राव कल्ला राठौड प्रभृति कतिपय स्वतन्त्रता-प्रेमी राजाओ मे भी साहस का सचार किया। राणा प्रतापसिंह को स्वतन्त्रता की गौरवमयी टेक

ने मुगल दरबार और बाहर के अनेक डिंगल कवियों को प्रभावित किया। फलस्वरूप तत्कालीन प्रसिद्ध कवि पृथ्वीराज राठौड, दुरसा आढा, माला सांदू आदि कवि उसके चरणों पर अपनी वाणी के शब्द-सुमन समर्पित कर पवित्र हुए हैं। हम पहिले लिख आए हैं कि कवि बाघा एक स्वाभिमानी व्यक्ति था, तब भला उस काल के एकमात्र स्वाधीन हिन्दू नरेश राणा प्रतापसिंह पर वह कुछ भी न लिखे, यह कैसे हो सकता था? राणा के वीर चरित्र और स्वाधीनता के सघर्ष-शील प्रयास ने कवि बाघा को भी आकर्षित किया और उसने अपनी ओजपूर्ण भाषा मे तलवार-बल से मेवाड़ की स्वतन्त्रता को सुरक्षित रखने का एक गीत लिख सुनाया—

गीत

खळ कटका खळा सावरत खाडो, खाडो कर्दन राखै खाप।
खाडाबळि राखै खूमाणै, प्रथमी खाडा तणै प्रताप ॥१॥
रवदा चूक अचूक रातडै, पळ नह रूक विछोड़ै पाण।
रूके कुम्भ कळोधर राखै, रेणा रूक तणी तिम राण ॥२॥
सत्रहर सार अपार सुरगे, जूटि सार धर राखण जोध।
सारि मारि राखै दस सहसो, सार तणी अवनी सीसोध ॥३॥
असुरा रौळ चौळ व्रण आउध, 'आउध 'ग्रहि आतम अरियां।
आउध ध्रम धरती ऊदावत, आउध धारे ऊधरिया ॥४॥

उल्लिखित दोनो गीतो के माध्यम से कवि की भाषा, भाव-निर्वाह, उसके अध्ययन, विचारधारा और रचना-प्रणाली की यत्किंचित झलक हमे प्राप्त हो सकती है।

कवि बाघा के पाच पुत्र हुए जिनके नाम क्रमशः काशीदास, महेशदास, कल्याणदास, गगादास और पोखरदास थे। बाघा अपने जीवन के सध्याकाल मे तीर्थराज पुष्कर के सन्निकट अपने निवास-स्थान ग्राम खोहरी मे ही स्थायी रूप से रहने लगा और उसी स्थान पर अपनी जीवन-लीला संवरण की। तब उसकी मृत्यु के पश्चात उसके पाचो योग्य पुत्र अपने भाग्य और काव्य-कौशल की परीक्षा करने के लिए प्रयत्नशील हुए। उनमे से सबसे बडा काशीदास राजा विट्ठलदास गौड के पुत्र राजा अनिरुद्धसिंह गौड़ के पास गया और अपनी काव्य-चातुरी से राजा को प्रसन्न कर शिवपुर बडोदा के पास जागीर प्राप्त की। काशीदास ने वहा पर अपने नाम पर काशीपुरा गांव आबाद किया। वह अपने जीवनकाल मे राजा अनिरुद्धसिंह की सेवा मे ही बना रहा। दूसरे पुत्र महेशदास ने राजा विट्ठलदास गौड के द्वितीय पुत्र, बादशाह शाहजहा के अत्यन्त विश्वासी

मनसबदार और दरबारी अर्जुन गौड़ की सेवा स्वीकार की। अर्जुन गौड ने महेशदास की काव्य-सेवाओ पर प्रसन्न होकर अपने राज्य राजगढ़ मे महेशदास को जागीर और निवास के लिए हवेली प्रदान की। महेशदास ने राजगढ़ मे एक बड़ा तालाब बनवाया और अपनी हवेली का सुधार कर उसके परकोट बनवाया। वह जलाशय और हवेली उसके वर्तमान वशज श्री गोवर्द्धनसिह राव के अधिकार मे है। महेशदास की सन्तति मे राजगढ, इन्द्रगढ़, गोदावरी, बड़ौदा और खूजी आदि गावो के राव हैं। महेशदास अपने अन्य चारों बन्धुओ में सर्वाधिक प्रसिद्धि प्राप्त व्यक्ति हुआ। उसने बड़े परिमाण मे काव्य ग्रन्थों का प्रणयन किया जिन पर आगे अलग से विचार किया जाएगा।

बाघा के तृतीय पुत्र का नाम कल्याणदास था। वह मेवाड के प्रतापी नरेश राणा राजसिंह के दरबार में पहुँचा और राणा से मेवाड़ का समेला ग्राम प्राप्त कर वहाँ अपना निवास बनाया। उसने अपने रचित भक्तिकाव्य ग्रंथ 'गुणगोबिन्द' मे समेला ग्राम का इस रूप मे उल्लेख किया है।[1] कल्याणदास ने नरकाव्य और भक्तिकाव्य दोनो प्रकार का काव्य लिखा है। उसके कृतित्व और रचनाशैली की परिचिति के लिए अर्जुन गौड़ पर लिखा गया एक गीत यहाँ उदाहरण के लिए दिया जा रहा है। गीत अर्जुन का उज्जैन के युद्ध मे लड़ते हुए वीरगति प्राप्त करने का सूचक है। कवि ने युद्ध की विवाह से समता करते हुए उसके उपकरणो और क्रियाओ का सावयवरूपक मे वर्णन किया है जो वस्तुतः बड़ा सुन्दर बन पड़ा है—

**गीत**

ऊजेणि मंडप जुध अवरग मांडै, कगळ केसरिया अजै किया।
तोरण थया तणा तरवारचा, थांम साबळा तणा थया ॥१॥

गौड मौड वध ठौड़ गराजू, राजू सूरति सिरी रढ़ाळ।
दुलहणि जोय वीठळ रौ दुलही, मन उलही मेळै बरमाळ ॥२॥

चतुरगी गवरगी चातुर, वर आतुर अजमेरि बर।
घूघट ढाल तणा घातिया, भाळी तीछि कटाछि भर ॥३॥

कँवर बाण जमूर अखति कढि, हाथा कियै जमदढ़ हथळेव।
फिरि फिरि अफिरि कियै सुज फेरा, जोगणि घेरा राग जमेव ॥४॥

खेत महळ वीचि रहसि वहसि खगि, तिहसि मिहसि कसि ऊससि ताव।
लोहा लाट लाल रग लाडै, घट घट घाट ऊपरै घाव ॥५॥

---

[1] बास समेळै वाघतण, लाखणोत कलियाण।
गायो श्रीगोविन्द गुण, पायो भगत प्रमाण ॥

अड़थड़ मिरड भिरड झड़ अवझड, नवड भवड़ वड़ निवड़ नड़ ।
आवट कूटि तूटि कसणावट, छूटि जड़ावटि फूटि छड़ ॥६॥

अपछर हर खेचर भूचर अंग, लग आपोपण लाग लिया ।
त्याग दिया अजमल वड त्यागी, कारण वाद मुराद किया ॥७॥

साहा वदै न चूको सावो, राखै दहु राहा बिचि टेक ।
वड जानी जसवत बीछड़ता, बीद बीदणी मिळै विसेक ॥८॥

कल्याणदास का पुत्र दयालदास हुआ, जिसने 'राणा-रासो' नामक प्रबध की रचना की । 'राणा-रासो' मे राणा राजसिह तक के मेवाड़ के नरेशो का इतिवृत्तात्मक काव्यवर्णन है । ग्रथ की भाषा बडी क्लिष्ट और ओजमयी है । कल्याणदास के वशज आजकल गाधेरी, पावसू और केदारडी आदि गाँवों मे रहते हैं ।

बाघा के चतुर्थ पुत्र गगादास और पांचवे पोखरदास के उत्तराधिकारी हाडा-वाटी के इन्द्रगढ, पीपलदा, वड़ोली आदि गाँवो मे रहते हैं । काशीदास, गगादास और पोखरदास भी कवि और विद्वान् बताए जाते हैं, किन्तु प्रयत्न करने पर भी उनकी रचना के अश उपलब्ध नही हुए हैं । इस प्रकार बाघा के पांचो वशधरो ने अपने सम्मिलित वतन खोहरी गाँव को तीर्थराज पुष्कर के समर्पित कर दिया । खोहरी ग्राम मे बाघा के निवास की स्मृति के रूप मे उसकी हवेली के खुर्रे का एक जीर्ण-शीर्ण भाग अवस्थित है । बाघावतो के खोहरी ग्राम के निवास, उनकी उदारता, वीरता आदि की ध्वनि एक प्राचीन दोहे मे इस प्रकार व्यक्त हुई है—

जुध वका खत्रवट खरा, औ है बाघ हराह ।
नग सारीसा नीपजै, वन खोहरी घराह ॥

इस प्रकार प्राप्त जानकारी के आधार पर कवि बाघा लाखनौत और उसके पाचो पुत्रो की सक्षिप्त परिचयात्मक परिचिति यहाँ देने का प्रयास किया गया है ।

## कवि-परिचय

कविवश परिचय मे पहिले उल्लेख किया जा चुका है कि कविराव महेश-दास रावो की लाखनौत शाखा के कवि बाघाराव का द्वितीय पुत्र था । उसका जन्म पुष्कर के समीपस्थ खोरी (खोहरी) नाम के ग्राम मे हुआ था । जब वृद्धावस्था प्राप्त कर बाघा का देहावसान हो गया, तब महेशदास भी अपने अन्य भ्राताओ के साथ खोरी ग्राम को तीर्थराज पुष्कर के अर्पण कर राजगढ के शासक ठाकुर अर्जुन गौड़ की सेवा मे चला गया । अर्जुन गौड़ ने महेशदास की प्रतिभा और काव्य-गुणो पर मुग्ध होकर अपने ठिकाने राजगढ मे निवास के लिए एक

हवेली और जीवन-निर्वाह के लिए भूमि प्रदान कर सम्मानपूर्वक अपने वहाँ रख लिया। तब वहाँ उसने कृषि की सिंचाई के लिए एक तालाब का निर्माण करवाया और हवेली मे सुधार करवा कर अपना स्थायी निवास बनाया।[1] वह हवेली, तालाब और भूमि का अंश अद्यावधि उसके उत्तराधिकारी वशज गोवर्द्धनसिंह राव के अधिकार में है।

कवि के व्यक्तिगत जीवन मे उसके बाल्यकाल, शिक्षा, गुरु, विवाह और सन्तति आदि का परिचय अनेक प्रकार का प्रयत्न करने पर भी सुलभ नही हुआ। कवि ने अपने आश्रयदाता गौड अर्जुन और उसके पुत्र राजसिंह की वशावली मे गौडो का वश-वृत्तान्त लिख कर उनके इतिहास को तो सुरक्षित करने की दिशा में प्रयत्न किया है, परन्तु स्वय के तथा अपने कुल के विषय मे अपने ग्राम का नाम और स्वय का नाम सकेत करने के अतिरिक्त कुछ भी नही लिखा है। यही नही अपने लिखित ग्रथो के इतिहास-प्रसंगो मे उसने प्रमाणित सवत् तिथियाँ और वार आदि का प्रकाशन किया है, पर ग्रथ के निर्माण काल के सूचक सवतादि का कही भी ग्रथाश अथवा पुष्पिका मे सकेत नही दिया है। ऐसी स्थिति मे कवि का समग्र जीवन-परिचय तो क्या बल्कि काव्य-साधनाकाल भी सही रूप मे निर्धारित करना बडा कठिन है। कवि के वशज या बहीवाचक से तथा प्राप्त ख्याती और प्रकाशित-अप्रकाशित किसी भी पुस्तक मे उसके विषय मे कही कोई आधारभूत सकेत उपलब्ध नही हुआ है। कवि की कृतियो के विषय मे आज से चार वर्ष पूर्व मैंने पहली बार पत्र-पत्रिकाओ के माध्यम से साहित्य-ससार को अवगत करवाया था। तदनन्तर मैं कवि के परिचय और उसकी अन्य कृतियो की जानकारी के लिए प्रयत्नशील रहा हूँ, किन्तु अद्यावधि कोई परिचय प्राप्त न हो सका। कवि के अध्ययन के विषय मे अन्त साक्ष्य के आधार पर यह कहा जा सकता है कि वह सस्कृत, पिंगल और डिंगल भाषा का विद्वान् था। अरबी और फारसी के शब्दो की भी उसे अच्छी जानकारी थी। ज्योतिष, भूगोल, छंदशास्त्र और रणकौशल एव विद्या का उसने विधिपूर्वक अध्ययन किया था। भारतीय राजवशो, मुगलो, पठानों, सैयदो, उजवेगो आदि यवन जातियो के इतिहास का वह पूर्ण ज्ञाता था। आदि कवि वाल्मीकि की रामायण, वेदव्यास का महाभारत और शुकदेव, जयदेव, कृष्ण, माघ, दण्डी, चन्द्र वरदाई, कविकुलगुरु कालिदास आदि सस्कृत और भाषा-कवियो की कृतियो का उसने

[1] कवि के वशज गोवर्द्धनसिंह का लेखक के नाम पत्र।

अध्ययन किया था। अतः वह बहु-भाषाविद् और शास्त्रीय कोटि का विद्वान् माना जा सकता है ।

कवि के समय और काव्यसाधना-काल की जानकारी के लिए भी हमारे पास उसके काव्यग्रथो के नायकों, घटनाओ, तिथि-सकेतों और सकेतित प्रसगों के अतिरिक्त कोई साधन अथवा स्रोत नही है । अतः उपर्युक्त आधारों पर ही कवि का काव्य-रचना-काल स्थिर करने का प्रयत्न किया जा रहा है। प्राप्त ग्रंथों को घटनाओं के आधार पर, रचनाकाल के स्थिरीकरण के लिए निम्न प्रकार से रखा जा सकता है—

(१) राव अमरसिंघ नागौर का साका
(२) बिन्हैरासो
(३) राणा राजसिंघ का गुणरूपक
(४) डिंगल गीत
(५) राजा जयसिंघ के छप्पय
(६) गौड़ो की वंशावली
(७) रघुनाथ चरित नवरसवेलि

'राव अमरसिंघ का साका' बादशाह शाहजहाँ के शाहजादे दाराशिकोह की हवेली में लगे शाही दरबार में बख्शी सलावतखाँन को मार कर अर्जुन गौड़ आदि योद्धाओ द्वारा राव अमरसिंह के मारे जाने की सवत १७०१ की घटना पर आधारित है।[1] इस घटना के दूसरे वर्ष अमरसिह का पुत्र राव रायसिंह शाही सेवा मे उपस्थित हुआ और उसने बल्ख, बदख्शा, कधार आदि के युद्ध मे भाग लिया। बल्ख का युद्ध सवत् १७०३ मे हुआ था।[2] साका में कवि ने राव रायसिह के जन्म और बाल्यकाल का ही वर्णन किया है, युद्धों का नही। अत. इससे ऐसा जान पडता है कि यह कृति सवत् १७०१ और संवत् १७०३ के मध्य की रचना है। यदि इसके बाद की होती तो कवि रायसिह के उपर्युक्त युद्धो में भाग लेकर वीरता प्रदर्शित करने का अवश्य वर्णन करता, जैसा कि डिंगल के अन्य कवियो के इसी कोटि के काव्यो में मिलता है।

बिन्हैरासो और राणा राजसिंह का रूपक सवत् १७१६ से पूर्व की रचनाएं हैं, क्योकि उसके वाद की गौडो की वशावली में कवि ने राजा अनिरुद्धसिंह गौड़ के

---

[1] मारवाड़ का इतिहास, विश्वेश्वरनाथ रेउ, द्वितीय भाग, पृ ६५४।

[2] मआसिरुल् उमरा, अनु० व्रजरत्नदास बी. ए., भाग १, पृ. ७५

राज्यासन पर उसके पुत्र राजा नृसिंहदास गौड का बैठना लिखा है।[1] अनिरुद्धसिंह की मृत्यु सवत् १७१६ मे हो चुकी थी।[2] राजा जयसिंह के छप्पयों मे छत्रपति शिवा सीसोदिया को पराजित करने का उल्लेख किया है। मिर्जा राजा जयसिंह ने संवत् १७२३ मे राजा शिवा को समझा-बूझा कर शाही दरबार मे उपस्थित हो जाने के लिए सहमत कर भेजा था। इसलिए ये छप्पय संवत् १७२३ के पास की रचना ठहरते हैं।[3] डिंगल-गीतों में राजा रामसिंह कछवाहा का गीत संवत् १७४४ से १७५५ के मध्य रचा गया होगा, क्योकि उनका शासनकाल उपर्युक्त संवतो तक ही सीमित रहा है।[4] शेष गीत संवत् १७१५ तथा सवत् १७१६ के मध्य में लिखे गए होगे। कवि की अन्तिम रचना रघुनाथ-चरित-नवरस-वेलि मानी जानी चाहिए। वेलि में कवि ने नवरसो के माध्यम से मर्यादापुरुषोत्तम श्रीरामचन्द्र का १२७ छदो मे वर्णन् किया है जो अपूर्ण है। यह उसके वृद्धकाल की कृति है जो कि शारीरिक असमर्थता के कारण शायद अपूर्ण रह गई है। कवि ने जब गौड़ों की वशावली लिखी, तभी उसके मन में संसार की असारता, जीवन की भूलभ्रातिया और प्रमाद-जन्य अकृत्यो आदि की चिन्ता उभर कर मस्तिष्क पर आ जमी थी। उसने वशावली मे स्पष्ट लिखा है—

करा सुकृत कीधा नहीं, कुकृत कुमाया।
क्रम तीरथ क्रमिया नहीं, अणक्रमे आया॥
राम नाम रटिया नही, यम जनम गुंमाया।
सुणिया कथा पुराण नही, नहिं वेद वंचाया॥
... ... ... ...।
गुणि अनि मानव गाइयो, यों नगुण कहाया॥ वि.रा.प.पृ २०४-२०५

कवि ने अपने विगत जीवन का सिंहावलोकन करते हुए राम की भक्ति न कर मानव-काव्य रचने के प्रति पश्चाताप व्यक्त किया है। इस प्रकार की रचना का परिपक्व अवस्था में ही लिखा जाना सभव होता है। मृत्यु का आसन्न भय भगवान् के चरण-शरण की ओर जाने के लिए प्रेरित करता है। अतः वशावली के बाद कवि ने वेलि की रचना कर सुख का अनुभव किया होगा।

---

[1] बिन्हैरासो, परिशिष्ट घ, पृ. २१७
[2] मुगल दरबार, अनु० ब्रजरत्नदास, भा. १, पृ. ६४
[3] मुगल दरबार, व्रजरत्नदास, भा. १, पृ. १६२-६३
[4] मुगल दरबार, ब्रजरत्नदास, भा. १, ३४२-४४

उपर्यंकित घटना-सकेतों के आधार पर हम कवि का काव्य-सर्जनकाल सवत् १७०१ से संवत् १७५५ के मध्य स्थिर कर सकते हैं।

वैसे कवि गौड-क्षत्रियों का आश्रित और कृपापात्र था किन्तु उसके ग्रथों के आधार पर राव रार्यसिह नागौर, राणा राजसिह उदयपुर और हाडावाटी के कोटा-बूंदी के सामन्त-सरदारो से भी उसका परिचय और सम्मान पाना माना जा सकता है। अमूमन मध्यकालीन राजस्थानी कवियो की यह परम्परा रही है कि वे जिस किसी वीर पर काव्य-रचना करते, वह काव्य उसके नायक अथवा नायक के उत्तराधिकारी को सुना कर उससे पुरस्कार और प्रतिष्ठा प्राप्त करते थे। तब फिर महेशदास का भी अपने काव्य-नायको से सम्मान प्राप्त करना असभव नही माना जा सकता।

## कथासार

बिन्हैरासो मे कवि ने मुगल बादशाह शाहजहां के विद्रोही पुत्र शाहजादा शुजा, मुरादबख्श और औरंगजेब के तीन युद्ध बनारस, उज्जयिनी और धौलपुर का वर्णन किया है। तीनो शाहजादो में पहले पहल शुजा ने बगावत कर युद्ध की स्थिति पैदा की थी। परिणामस्वरूप पहला युद्ध सवत् १७१४ मे बनारस के समीप शुजा और शाही सेनानायक मिर्जा राजा जयसिह कछवाहा के मध्य हुआ। उसमे शाही पक्ष की विजय हुई, परन्तु कवि ने उस युद्ध का वर्णन बाद के दोनो युद्ध उज्जयिनी और धौलपुर युद्धो के वर्णन के बाद लिखा है। यहा कवि द्वारा प्रस्तुत वर्णन-क्रम के अनुसार तीनो युद्धो का कथासार पृथक-पृथक दिया जा रहा है, जो कि इस ऐतिहासिक काव्य-ग्रथ को समझने मे सहायक सिद्ध होगा।

### उज्जयिनी-युद्ध

बिन्हैरासो की कथा का आरभ कवि ने विद्या की अधिष्ठात्री भगवती वाग्देवी, अशुभ गणो तथा काव्य दोषो के विनाशक, देवाधि अग्र-वद्य गणपति और मानव-समाज मे श्रेष्ठमति-निधि परम गुरु की वन्दना से किया है। पिता और पुत्रो के उभय पक्षो मे हुए युद्ध में अनेक भूपतियो का सहार हुआ, उन वीरो के वृत्तो को रूपक-बद्ध करने मे सफलता हेतु श्रेष्ठमति और उक्ति वैचित्र्य-प्रदाता तीनो देवो से याचना की है।

परम प्रतापी बादशाह अकबर और ससार के नूर शाहशाह नूरुद्दीन जहागीर नव खण्डो में अपने तेज-प्रताप को विकीर्ण कर चले गए। उनके उस महान् सिहासन पर प्रतापी बादशाह शाहजहा आरूढ हुआ। उसने खड्ग-बल

से चारों दिशाओं को विजित कर संसार मे अपने यश का अर्जन किया। उसके दरबार में मेवाड़ नरेश राणा राजसिंह के अतिरिक्त भारत के हिन्दू और मुसलमान सभी राजा और नवाव एक पैर पर खड़े रह कर सेवा करते हैं। वह दोनों राह वालों के लिए समान रूप से पूजित है। चारो दिशाओ मे उसके पराक्रम और कीर्ति के वाद्य वजते हैं। उसके बुद्धिमान और सुयोग्य चार राजकुमार हैं, जिन्हे वय-क्रम से दाराशिकोह को उत्तर दिशा, शाहशुजा को पूर्व दिशा, औरगजेब को दक्षिण दिशा और मुरादबख्श को पश्चिम दिशा के प्रान्त सौंपे हुए हैं और वह स्वय केन्द्र मे दिल्ली के सिंहासन पर विराजमान है। ज्वाजल्यमान सूर्य के समान ससार पर उसका तेज-प्रताप छाया हुआ है। नव-खण्ड और सप्त-द्वीपो मे उसके विरुद्ध शस्त्र उठा कर सामना करने का साहस किसी मे नही है।

इस प्रारम्भिक प्रस्तावना के अनन्तर कवि अपने वर्ण्य कथा-प्रसग की ओर उन्मुख हुआ है।

बादशाह शाहजहां के जीवित ही ससार मे उसकी मृत्यु का प्रवाद फैल गया कि दिल्ली का शाही सिंहासन और छत्र-चँवरादि राज्य-चिन्ह खाली हो गए है। यह सम्वाद सुन कर सारे संसार मे शोर मच गया। बादशाह के निधन की सूचना पाकर उसके तीनो शाहजादे दिल्ली पर आधिपत्य जमाने के लिए प्रयत्न-रत हुए। सब से पहिले पूर्वदेशीय प्रान्तो के राज्यपाल शाहजादा शाहशुजा ने दिल्ली की ओर कूच किया। वह यमराज तुल्य प्रचण्ड, वीर शाहजादा अपनी गज, अश्व और पदाति सेना को युद्ध-सज्जा से सज्जित कर पथ के नगरो को लूटता, दुर्गों को ध्वस्त करता और विजय-घोष करता हुआ चला। जब बादशाह शाहजहा और युवराज दाराशिकोह ने सुना कि शाहशुजा तोप, बन्दूक, तीरकमानो से सज्जित अस्सी हजार गजाश्व सेना के साथ दिल्ली की ओर तीव्रता से बढ कर आ रहा है तो उसने अपनी सल्तनत के स्तम्भ-तुल्य हिन्दू और मुस्लिम उमराव-नवाबो को आमन्त्रित किया। उनमे दुर्धर्ष वीर राठौड़, कछवाहा हाडा और गौड सभी आये। राजा जसवतसिंह, राजा जयसिंह, राव शत्रुशाल, राजा अनिरुद्धसिंह, नवाब दलेलखांन, शाहजादा सुलेमानशिकोह और राव रायसिंह जैसे बडे-बड़े राव, राजा, नवाब आकर उपस्थित हुए। बादशाह ने दिल्ली-साम्राज्य की रक्षा का दायित्व उन पर प्रकट करते हुए कहा—'पूर्वी प्रान्त के राज्यपाल शुजा ने विद्रोह कर दिया है। उसके सैनिक अभियान के कारण भूलोक मे आतकजनित भय छा गया है।" यह कह कर बादशाह ने शुजा को पराजित करने के लिए मिर्जा राजा जयसिंह, शाहजादा सुलेमान

शिकोह, राव रायसिंह और राजा अनिरुद्धसिंह को जसवर्तासिंह गौड, उदयभानु राठौड, भोजराज खगारोत, भावसिंह, रणछोडदास, दलेलखान रुहेला, बहादुरखा सैयद, मीर जाफर और कासिमखान सैयद सहित विदा किये। वे वीर छत्तीसो प्रकार के युद्ध-वाद्यो की मेघ-तुल्य गर्जना करते हुए पूर्व दिशा की ओर चले।

उधर दिल्ली और पूर्व की घटनाओ की सम्वाद-सामग्री सकलित कर आगरा के गुप्तचर औरंगजेब के पास औरंगाबाद पहुचे। औरंगजेब ने दूतो द्वारा वस्तुस्थिति की जानकारी प्राप्त कर दक्षिण के अपने हितैषी गोलकुण्डा, कर्नाटक, बीजापुर आदि के प्रान्ताध्यक्षो तथा योद्धाओ को युद्ध-सामान से तैयार होकर औरगावाद आ उपस्थित होने के आदेश भेजे। तदनन्तर उस विचक्षणमति शाहजादे ने अपने विदग्ध गुप्तचरो को दिल्ली, आगरा, गुजरात और अहमदाबाद की ओर भेजा। वे साधु-सन्यासी और यति-योगियो के वेश में यत्र-तत्र समाचार सकलित करने लगे। तभी शाहजादा दाराशिकोह को सूचना मिली कि गुजरात का प्रान्तपति शाहजादा मुराद भी अपनी विशाल चतुरगिनी सजा कर दिल्ली पर अधिकार करने के लिए चल पडा है। शाहजादा दाराशिकोह ने राजा जसवर्तासिंह को बुलाया। तब वह पचहजारी मनसबदार था। उसे सप्तहजारी का पद प्रदान कर शाहजादा मुराद को रोकने के लिए मालवा की ओर विदा किया। राजा जसवर्तसिंह, अर्जुन गौड़, राव मुकन्दसिंह हाडा, वीरभद्र गौड, मोहनसिंह, जूझारसिंह, कन्हीराम, किशोरसिंह हाडा, राजा रतनसिंह राठौड, राजा रायसिंह कछवाहा, दलथम्भ झाला, राघवदेव झाला, सुजानसिंह सीसोदिया, राजा बैरीसिंह शेखावत, ठाकुर गोवर्द्धनदास कूपावत, रावत केशरीसिंह, रुक्मागद सीसोदिया, राव अमरसिंह चद्रावत, राजा अमरसिंह कछवाहा, वेलू, परशु दक्षिणी, राजा देवीसिंह, राजा सुजानसिंह बुन्देला, राजा छत्रमणि यादव, वलिराम हाडा, प्रतापसिह राठौड, सबलसिंह सीसोदिया, जखमी उजबक, इफ्तिखारखान और कासिमखां आदि अनेकानेक उमराव नवाबो को लेकर ससैन्य उज्जैन की ओर चला।

गुप्तचरो की खबरो से औरगजेब को शाहजादा मुराद के अपने आपको बादशाह घोषित करने की सूचना मिली। और यह भी पता लगा कि वह शम्श-वेग और मसूरखान आदि योद्धाओ सहित पचास हजार सेना लेकर अपने प्रान्त से उज्जैन के लिए प्रस्थान कर चुका है। उसकी वह विशाल सेना गिरिराज से प्रवाहित नदी के समान उमडती आगे बढी। सैनिको, अश्वो, गजो और बार-बरदारी के ऊटो तथा बैलो के पदाघातों से दुर्गम गिरि-घाटिया चूर्ण होकर

साफ मार्गों में बदल गए। मुराद के इस प्रयाण से औरगजेब को असीम प्रसन्नता हुई। इधर वह भी अपनी सेना सजा कर चला। मार्ग मे दोनो सेनाए सम्मिलित हुईं। शाहजादे परस्पर मिल कर आनन्दित हुए। दोनो ने एक दूसरे से छल न करने के लिए अपने बीच रहमान की शपथ ली। तदनन्तर साम्राज्य को हस्तगत करने की सैनिक योजना पर विचार हुआ। उनके इस सम्मिलित आयोजन से चतुर्दिक् कोहराम व्याप्त हो गया। वह सेना क्या थी मानो प्रालेय समुद्र धरा पर उमड़ पड़े हों, अथवा बारह मेघ दिल्ली धरा को जल-प्लावित करने को घुमड़ आये हों। वहां से ससैन्य प्रस्थान कर शाहजादों ने मेवाड के राणा राजसिंह को खासा रुक्का और उपहार भेज कर अपने पक्ष मे आ जाने के लिए प्रार्थना की। पत्र मे मेवाड नरेशों के गौरव, शौर्य और सहयोग की प्रशंसा लिखी। शाहजादों की गज, अश्व, रथ और पदाति सेना के प्रस्थान-भार से शेषनाग के सिर भाराक्रान्त होकर फटने लगे। उनके पदाघातों से उठे धूलि-समूह से आकाश छिप गया। रवि-ज्योति धूमिल हो गई। प्रालेय मेघ सदृश्य यूथबद्ध गज-घटाओ के चलने से कच्छप की पीठ कसमसाने लगी। अविचल हिमाचल चल-विचल हो गया। दिक्पाल अकुला गए। दिशाओ के बधन टूट गए। वह सेना क्या थी मानो सग्राम-सागर की ओर महागिरि ही चले आ रहे थे। उस सेना में अरब, ईराक, तुर्की आदि देशोत्पन्न उत्तम जाति के असख्य घोड़े थे। उन पर अश्व भूलें, पाखरे, लक्षाधिक मूल्य के ललाट भूषण सजे हुए थे। पैरो में घुंघरू शोभित थे। उस सेना मे मुसलमानो की विभिन्न जातियो और शाखाओ के एक लाख सैनिक, बरकदाज, तोपची और धनुर्धर योद्धा थे। वे जिरहबख्तर, जूसण, सेलार, चिलकन्ते, घूघियाँ, हाथो मे दस्ताने, जघाओ पर राग और पैरो में लोह-शृखलाओ के मोजे धारण किये हुए थे। कालकीट के समान भयानक वे योद्धा बल और आकृति मे समतुल्य थे। उनके मुख रक्तिम, नेत्र लघु, स्कन्ध उन्नत और मस्तक स्थूल थे। भाभरा-भूताकृति वे वीर अगम्य स्थानो मे भी सहज गम्य थे। वे अस्पष्ट अरबी, तुर्की और पश्तो भाषाए बोलते थे। एक-एक योद्धा के अपने भाथे मे सौ-सौ बाण भरे हुए थे। ऐसा वह भयानक सैन्यदल आसेर दुर्ग के पास आकर ठहरा। आसेर के दुर्गाध्यक्ष मानसिंह गौड़ को औरगजेब ने सन्देश भेज कर दुर्ग सुपुर्द करने का आदेश दिया। स्वामिभक्त मानसिंह ने शाहजादे की आज्ञा की उपेक्षा कर अभीतता प्रकट की। साम, दाम और भय किसी भी प्रकार जब वह लोभ मे न आया, तब औरंगजेब 'पहिले दिल्ली विजय करेंगे, फिर आसेर और उसके दुर्गपाल को समझेंगे' कह कर वहां से आगे बढ़ा।

एक सप्ताह के प्रयाण के पश्चात् शाहजादो की सेना मालव के माण्डव दुर्ग पर पहुँची। वह माण्डव हिमालय पर स्थित शिवधाम कैलाश के समान था। वहाँ का दुर्गपाल राजा शिवराम गौड साक्षात् अपराजयी शिव था। शाहजादा मुराद ने माण्डव को हस्तगत करने के लिए राजा शिवराम पर भय का दण्ड फेका। अपनी सेना मे उच्चपद देने का वचन दिया। परन्तु उस वीर पर तनिक भी प्रभाव नही हुआ। तब राजा पर औरगजेब कोपान्वित हुआ। उसने गर्वोवित-पूर्वक अगले प्रातः माण्डव को समूल नष्ट कर डालने का प्रण किया। दूसरे दिन शाहजादे सुल्तान मुहमद और निजावतिखान की अधीनता मे सेना ने माडव पर आक्रमण किया। राजा शिवराम और उसके अनुज पोखरदास ने सामना किया। तोपो, बन्दूको और बाणो का युद्ध हुआ। गढ नही टूटा। शिवराम की दृढ़ता को देख कर शाहजादो ने उज्जैन के पथ पर आगे प्रयाण किया।

इधर राजा जसवतसिंह के नेतृत्व मे शाही सेना ने खाचरोद पहुँच कर अपना पडाव डाला। उस सेना मे क्षत्रियो के छत्तीस राजकुलो और शाखा-प्रशाखाओ के योद्धा थे। उधर से औरगजेब और मुराद की सेनाए भी खाचरोद की ओर बढी। दोनो सेनाओ के मध्य दस कोस की दूरी शेष रह गई थी। युद्ध का अवसर प्राप्त कर वीर वैताल, भूत, प्रेत, पिशाच, चण्डियाँ, शिव, रणदेवी, भैरव, नारद तथा गृद्ध, शृगाल आदि रणक्षेत्र मे आकाश-पथ से उतरने लगे। राजा जसवतसिंह ने नरायनेचौर नाले के पास अपना सैनिक शिविर स्थापित किया।

वैशाख मास कृष्णपक्ष अष्टमी तिथि गुरुवार सवत् १७१५ का दिन था। सूर्य श्रवण नक्षत्र पर था। वालवकरण नामक योग था। उस योग मे दोनो पक्षो की सेनाओ ने अपने-अपने मोरचे तैयार किए। गज, अश्व और पदाति सेनाएँ पक्तिबद्ध हुई। इस प्रकार तैयारी मे अष्टमी का वह दिन व्यतीत हुआ। दिवावसान के साथ औरगजेब ने अपना भृत्य राजा जसवतसिंह की सेवा मे भेज कर सेना का मार्ग न रोकने का आग्रह किया। राजा ने यह स्वीकार नहीं किया। तब मुराद ने अपना दूत भेज कर कहलाया कि—"पिता और पुत्रो की भेट को कोई कैसे रोक सकता है ?" तब राजा ने दूत के साथ पाच हजार सेना लेकर शाहजादो को आगे जाने की स्वीकृति-सूचना भेजी। इस समाचार से दोनो शाहजादे क्रुद्ध हो उठे। इतने मे अर्द्ध रात्रि बीत चुकी थी। युद्ध की नौबतें घोष करने लगी। रवि उदय होते ही शाही सेना पर शाहजादो ने गोला-बारी के साथ युद्धारम्भ की घोषणा की। सवत् १७१५ का वर्ष था। वैशाख वदि नवमी शुक्रवार धनिष्ठ नक्षत्र, ब्रह्मयोग और तैतिल नाम का करण था। उस शुभ वेला में शाहजादो की सेना कवचादि से सज कर तैयार हुई। मुसलमान योद्धा

अपने इष्ट का स्मरण करने लगे। सुर, असुर और नर-समाज विस्मित हुआ। उधर अष्टमी की मध्यरात्रि व्यतीत होते ही हिन्दू योद्धा जगे। वे दैनिक कर्मों से निवृत्त हो कर अपने-अपने आराध्यों का स्मरण करने लगे। अप्सराएँ योद्धाओ को पति रूप मे प्राप्त करने के लिए शृङ्गार करने लगी।

उसी वेला मे वीरश्रेष्ठ अर्जुन गौड़ उठा। उसने तेल-मर्दन कर स्नान किया। महादेव का अर्चन कर एकादश मृतक कर्म किये। भगवान् भास्कर को अर्घ्य दिया। पूजा के स्वर्ण-पात्र विप्रों को दान किये। फौज-बख्शी को बुलाया और सिलहखाने से अस्त्र-शस्त्र, जिरहवख्तर निकला कर योद्धाओं को प्रदान किये। इस प्रकार ससार मे अपनी रण-ख्याति अमर रखने के लिए वह वीर सन्नद्ध हुआ। उसका सिंह-तुल्य पराक्रमी काका वीरभद्र कवच धारण कर तैयार हुआ। युद्ध रूपी अखाड़े का सिंह अगद के समान समर-धीर वीरश्रेष्ठ मुरारिदास खैराड़ा तैयार हुआ। वह सदा उधारे युद्ध मोल लेने की प्रसिद्धि प्राप्त था। उसके साथ रावत पद के विरुद को धारण करने वाला पृथ्वीराज और उसका अनुज आशकर्ण केशरिया पट धारण कर तैयार हुआ। प्रतापसिंह के पुत्र राजसिंह ने भी केशरिया बाना पहिन कर अप्सराओ के वरण की कामना की। केहलण का वंशधर वीरश्रेष्ठ मानसिंह अर्जुन की सेना की अग्रिम पक्ति में सिर कट पड़ने पर भी तलवार चलाते रहने को प्रतिज्ञा ले तत्पर हुआ। क्षात्र-जोश से आपूरित जसराज का पुत्र साईदास भाखरोत रणभूमि मे अपने प्राणो की आहुति देने के लिए वचन-बद्ध हुआ। गजयूथ पर सिंह की झपट के समान, अरि-समूह पर धावा मारने के लिए भाखरोत कुशलसिंह सज्जित हुआ। सुन्दरदास का पुत्र इन्द्रभानु और युद्ध-विद्या का पडित राघवदास किशनदासोत अपने नाम को प्रसिद्ध करने की कामना करने लगे। गौडावाटी प्रदेश के मारोठ संस्थान का अधिपति नरहरिदास दोनों शाहजादों की सेना से लोहा बजाने के लिए तैयार हुआ। दीपचन्द का उत्तराधिकारी अपराजयी वीर जगभानु कटार, कृपाण और कमान सम्हाल कर उद्यत हुआ। आमेर के कछवाहा कुल को गौरवान्वित करने वाला कर्मसिंह का पुत्र किशोरसिंह अपने घट को सती के नारियल की भांति उत्सर्ग करने के लिए सज्जित हुआ। उनके साथ ही मुरारिदास खैराड़ा के नव प्रसिद्ध वीर जो नवों सिद्धों के समान युद्ध-सिद्ध थे, सन्नाह-सन्नद्ध हुए। खीचीवाड़े का वैरीशाल खीची, जहाजपुर का मोहनदास चंद्रावत, जयरामदास मोहनदासोत, राघवदास खैराड़ा, जोधसिंह, खेतसिंह, मनराम पंवार, भीमसिंह ताजखानोत और चूडा का वंशज कुभकर्ण खवास, ये नवों ही वीर अपने कुल को कीर्त्तिमान् करने के लिए तैयार हुए।

प्रभात का रवि उदय हुआ। गौडों की सेना के अध्यक्ष अर्जुन ने अपना अश्व मागा। सईस उसे युद्ध साज से सजा कर लाया। वह गजराज के सदृश्य विशाल गात्र वाला था। प्रभात-कालीन सूर्य-सा उसका रक्तिम वर्ण था। उच्चैश्रवा के प्रतिरूप, उस अश्वराज पर अर्जुन आरूढ हुआ। अपने स्वामी के अश्वारोहण पर उसके सामन्त वीरभद्र, श्यामदास दशौन्धी, मुरारिदास खैराडा, पृथ्वीराज आदि सभी वीर सवार होकर अपने-अपने मोरचो पर आए।

अर्जुन ने राव मुकर्दसिह हाडा को दूत द्वारा कहलवाया—'शाहजादे सिर पर आ लगे हैं। राजा जसवंतसिह अभी तक तैयार नही हुआ। लगता है मारवाड नरेश को कायरता ने आ घेरा है। उसने पहिले कभी बड़े सग्राम मे भाग भी नही लिया है। जो अनेक युद्धो मे लड़ चुके हैं, वे ही इस बार भी लड़ेंगे।' दूत-मुख से अर्जुन का सन्देश सुन कर हाड़े वीर कवच, दस्ताने और टोप धारण कर तैयार हुए। तदनन्तर उन वीरो ने विद्युत तुल्य तीक्ष्ण तलवारें और कटारे सम्हाली। अपने अगों को मुक्तामाल, कण्ठाभूषण और बहुमूल्य जवाहिरातो से सजाया। अर्जुन के सन्देश से अपने स्वजातीय वीरो और सुभट सामन्तो को अवगत किया। तत्पश्चात् वे वीर युद्ध-नक्कारों के रण घोष के साथ अश्वों पर सवार हुए। उनके इस प्रकार अश्वो पर चढने पर विपक्षी योद्धाओ में हलचल मच गई। अश्वो की पीठ पर वजन पड़ कर उनके पाखर कवचो की कडिया टूटने लगी। गजो की पीठ पर झूलें लहराने लगी। निशान, ध्वज और पीत-पताकाएँ आकाश मे फहराने लगी। उनके सवारी करते ही सीसोदिया परमार, राठौड, कछवाहे, गौड़, भाटी और चालुक्य आदि अनेक जातियो के वीर अपने-अपने घोड़ों पर चढ कर चले। चौहानो की उस चतुरंगिनी सेना के प्रयाण से समस्त भूलोक भयाक्रान्त हो गया।

गौडो और हाडों के युद्ध-भूमि मे प्रस्थान करने पर राजा जसवन्तसिह ने भी अपने सुभटो को रण-मन्त्रणा के लिए बुलाया। तब राठौड वीर विट्ठलदास चांपावत, गोवर्द्धन कूपावत और जोधा, बीका, उदावत, जैतावत, मेड़तिया, सिंघल आदि राठौड़वंशीय योद्धा उपस्थित हुए। तब विट्ठलदास ने कहा—'महाराजा, सुनिए! जैसा जीना वैसा ही मरना। युद्ध का दुर्लभ अवसर सुलभ हुआ है। शीघ्र ही तैयार हो जाइए। शत्रुओ के सिर तोड़ने हैं। सिलह कीजिए और सेना को पक्तियो में—हरावल, चन्दावल, गोल, जंघाल, तरगाल और बरगाल में विभाजित कीजिए।'

तदनन्तर राजा जसवन्तसिह सवार हुए। अपने जीवन को क्षणभगुर समझने वाला राजा रतनसिंह अश्वारूढ़ हुआ। झाला वीर दलथभ खड्ग सम्हाल

कर चला। शत्रुओं पर वज्रघाती प्रहार करने वाला उसका अनुज राघवदेव झाला सवार हुआ। चित्तौड़ दुर्ग की रक्षा में कपाट तुल्य दृढ वीर केशरसिंह और रुक्मागद अश्वों पर चढ कर आगे बढे। रण मे मर कर रविमण्डल का भेदन करने वाला उत्साही वीर सुजानसिंह सीसोदिया चला। इफ्तियार खांन सैयद सन्नाह-सज्जित होकर रणाभिमुख हुआ और उनके प्रस्थान करते ही राजा भीम का पुत्र राजा रायसिंह सीसोदिया, कछवाहा वीर दोनों अमरसिंह, राजा बैरीसिंह शेखावत आदि अनेक सुभट रणस्थली में अपने-अपने मोरचो की ओर बढ़े।

सेना के प्रयाण से धरा कांप उठी। चारों दिशाएं भयाक्रान्त हो उठी। हाथियों पर कसे हुए रण-वाद्य गडगड़ाने लगे। ध्रीह-ध्रीह के घोष मे धूंसे बजने लगे। करताल, भैरी और काहलों ने भयानक नाद किया। तुरही और रणतूर त्रह-त्रह की आवाज में गूजने लगे। बरघू और शहनाइयां बजी। झांझे झिगुर के समान झणकार करने लगीं। रणवाद्यो की प्रतिध्वनि से गिरि-मालाओ मे गर्जना फैल गई। गजगाहो से ढके गजराजो की पंक्तियां आगे बढी। तोपखाने के प्रधान कासिमखान ने प्रस्थान किया। गजनालें, शुतर-नालें, गो नालें और सीसा बारूद से लदे हुए शुतरों की पंक्तिया चली। राजा जसवन्तसिंह सेना के केन्द्र मे स्थिर हुए। हरावल का भार राजा रतन, गोवर्द्धन राठोड़, रावत दयालदास झाला, राघवदास झाला, रावत केशरीसिंह शक्तावत, राजा देवीसिंह, राजा सुजानसिंह, सैयद इफ्तियार खान आदि हिन्दू यवन वीरों ने ग्रहण किया। सेना के वाम पार्श्व मे राजा रायसिह, सुल्तान का पुत्र सबलसिंह व फतहसिह नियुक्त हुए। दाएँ भाग का नेतृत्व राजा बैरीसिंह, दोनो अमरसिंह, खेलू, मालू और राजा छत्रमणि यादव ने सम्हाला।

उधर दोनो शाहजादो के वीर सैनिक खुदा की निवाजश कर अश्वो पर सवार हुए। सेना की अग्रिम पक्ति में निजामत खांन, भगवन्तसिह हाडा, केशरीसिह राठोड, सफशिकन खाँ, बहादुरखां, अल्लाहयार खां, मसूर खाँ, शेख-मीरक आदि चालीस हजार योद्धाओं ने प्रस्थान किया। उनकी चंदावल, बरंगाल और तरंगाल भागो मे दो दो हजार सुभटो को स्थिर कर तोपखाने को व्यवस्थित किया। इकसठ हजार सेना पृष्ठ भाग मे, बीस हजार वाए और उन्नीस हजार दाहिने पक्ष मे जमा कर शाहजादो ने रणभूमि मे प्रवेश किया।

उभय सेनाए एक दूसरे के अभिमुख हुईं। वीर रस के सिंधव बजने प्रारभ हुए। हिन्दू वीरो ने शिव और राम के नामों का उच्चारण किया। यवनो ने अल्लाह-अल्लाह का स्मरण किया। तोपें गोले बरसाने लगी। रवि का प्रकाश

धूमिल हो गया। पलीतों की आग से गजाश्वो की पाखरें जलने लगी। आकाश-पथ में उड़ते पक्षी भस्म होकर भूमि पर गिरने लगे। तोपो के भयानक रव से पृथ्वी आकाश मे मेघ का-सा गर्जन व्याप्त हो उठा। हाथियो की अँधेरिया खुली। पैर लगरों से मुक्त हुए। गृद्ध-गणो से पृथ्वी और आकाश ढंक गया। गोलो और तीरो की भयकर झडी लग गई। रवि-मण्डल से च्युत नक्षत्रो की भाति गोले गिरने लगे। उभयपक्षीय योद्धाओ के वक्ष भाग को चीर कर बाण पीठ के पार लगने लगे। भालो की पैनी नोकें आर-पार पहुँचती थी। बाँध के फव्वारो के समान श्रोणित की धाराएं बहती थी। यवन रोजा पर्व के दिन की क्रीडा के समान लोह-क्रीडा करने लगे। ढालें चटकती थी। योद्धागण घावों से आपूरित यत्र-तत्र प्रहार करते थे। भालो की नोको से गज-शुण्ड छिन्न-विच्छिन्न हो गए थे। कवचों की कडिया टूट कर योद्धाओ के तन क्षतिग्रस्त हो गए। कटार, गूर्ज, परशु और गुप्तियो की चोटो से अश्व, गज और योद्धा भू पर लोटते थे। चुगो की चपेट खाकर मदमस्त हस्ति तक मदहीन हो जाते थे। तलवारो की हूल और गदाओ के प्रहार चलते थे। महाक्षेत्र उज्जयिनी की भूमि मे नारद, भैरव और वैतालो ने नृत्य किया। उस समय सबसे पूर्व पांच सौ राठौड़ योद्धा धराशायी हुए। तीन सौ भाटी वीरगति प्राप्त हुए। राजा जसवन्तसिंह आगे बढा। दोनों शाहजादों ने हल्ला कर सामना किया मानो प्रालेय समुद्र बढ़ चला हो।

गजो से गज भिड़ गए। मस्तक से छिन्न उनकी दंतावलियां अलग जा गिरती थी। आपस की टक्कर से एक भाग उठता, दूसरा उसका पीछा करता हुआ पांव रोप कर गिरि के समान रुप जाता। उनमे कतिपय अशुण्ड कटते ही भयकर चिग्घाड़ करते थे। महावत और ध्वजाएं रणभूमि पर पड़ी थी। तोपो के गोलो की अजस्र मार से कितने ही मद-मस्त भद्रजाति गज मदहीन हो गए। योद्धाओ के एक के बाद एक शस्त्र टूट कर गिर गए थे। पृथ्वी धूम्राच्छन्न हो गई थी। रणवाद्यो के तुमुल नाद से कुछ भी सुनाई नही पड़ता था मानो देव-मदिरो की झालरो का रव हो रहा हो।

योद्धाओ के हाथ और पैर सधि-स्थानो से अलग हुए पड़े थे। रुधिर के पनाले बहते थे। रणस्थल मे मुण्ड नृत्य करते थे। रक्त-पात्र भरे योगिनियां क्रीडा-रत थी। कतिपय सुभट कटि-छिन्न पडे थे। उनके कलेजे, वृक्क और आंतडियां बिखरी पडी थी। फेफडे, मज्जा और चर्बी के ढेर पड़े थे। उन पर गृध्द-समूह झपट मारते और उड़ते-बैठते थे। कितने ही योद्धा क्षताग घूमते थे। कइयो के मस्तको के अर्द्ध टुकड़े फड़-फड़ की ध्वनि करते थे। उनकी खोपड़ियो

की मज्जा ढक्कन-हीन दधि के पात्र समान दीखती थी। कतिपय घायल वक्ष-स्थल वीर सिंह की भाति निर्भीक आगे बढने की धुन में थे। उनकी छातियां राजप्रासाद की खिडकियो की भांति सहस्र-छिद्र हो गई थी। वे शस्त्र-प्रहारों से भूमि पर गिरते और पुनः उठ कर शस्त्र सम्हाल कर गज-सेनाओ पर वार करते। कवचो और अश्वो की लाशों के ढेर-लगे पड़े थे। कई वीरों के पैर कट गए थे। कइयो की जघाऐं खण्ड-खण्ड बिखरी पड़ी थी। अब युद्ध-परिणाम को देख राठौड़ वीर का साहस हिल गया था। उसका धैर्य साथ छोड़ चुका था।

तदनन्तर कवि ने युद्ध से पलायन करने वाले योद्धाओ मे प्रमुख राजा जसवतसिह राठौड़, राजा रायसिह, राव रायसिह चद्रावत, और राजा बैरीसिंह कछवाहा आदि सभी भागने वालो का नामोल्लेख किया है। युद्ध मे वीरगति प्राप्त करने वाले वीरो में अर्जुन गौड, वीरभद्र गौड, मुरारिदास खैराडा, राजा रतनसिह, रावत दयालदास, सीसोदिया सुजानसिह, रावत केशरीसिह, रुक्मांगद, राघवदेव, फतहसिह, गोवर्द्धन, विट्ठलदास, इफ्तिखार खां, राव मुकंदसिंह, उसके तीनों भाइयों और पृथ्वीराज, पोखरदास, राजसिह, मानसिह आदि का नाम-निर्देश किया है।

अब उज्जयिनी मे विजय प्राप्त कर दोनों शाहजादो ने आगरा की ओर कूच किया। शाहजहा और दाराशिकोह को आगरा-दिल्ली के उनके प्रस्थान का सम्वाद मिला।

कवि ने इस सूचना के साथ उज्जयिनी खण्ड के वर्णन को पर्यवसित किया है।

## धौलपुर-युद्ध

उज्जयिनी में शाही सेना की पराजय का समाचार आगरा पहुँचा। बादशाह ने पत्र खोल कर पढाया। युद्ध से पलायन करने वाले और काम आने वाले वीरो की शाहजहा ने जानकारी प्राप्त की। बादशाह को निश्चय हो गया कि दाराशिकोह के साथ धोखा होने वाला है। तब बादशाही के अन्य हितैषी योद्धाओ को बुलवाने का आयोजन हुआ। राव शत्रुशाल, रुस्तमखाँ और राजा शिवराम जैसे परम वीरों को फरमान भेजे गए। शाहजादा दारा स्वयं युद्धार्थ तत्पर हुआ।

बूदी के राजसिहासन को शोभित करने वाले राव शत्रुशाल चहुवान को लेने अहदो को भेजा। छत्तीस क्षात्रकुलो मे शिरोमणि उस राव ने स्वामि-भक्त सेवक की भांति एकनिष्ठ भाव से शाही फरमान ससम्मान ग्रहण किया और तत्काल आगरे के लिए सदल-बल चल पड़ा। उसके प्रयाण की सूचना से

दक्षिण (शाहजादो की सेना) में हलचल मच गई। वह श्याम-वर्ण के गज-समूह को तैयार कर चला, जो मानो साक्षात् यमराज के पुत्र ही हों। उनके प्रस्थान से जल-स्थानो पर स्थल और स्थल-स्थानो मे भूमि उभरने लगी। युद्ध मे जूझने का विरुद धारण कर वह बूदी नरेश राव शत्रुशाल आगरा पहुचा। उसने शाहजहाँ के चरण-स्पर्श कर अपनी स्वामिभक्ति प्रकट की। बाहशाह ने राव को गज, अश्व, तेग, कटार, झिलम-टोप और रत्नाभूषण भेट किए। शत्रुओं रूपी तारो के लिए वह चन्द्र तुल्य था। लोभी गजराजो के लिए अंकुश माना जाता था। बलाबध के बादशाह के नाम से सर्वत्र उसकी प्रसिद्धि थी। उसने बीजापुर के शाह को पराजित किया था। गोलकुन्डा के पति से स्वर्ण, जवाहिरात लेकर उसका मान खर्वित किया था। उसने दौलताबाद के सुदृढ दुर्ग को क्षण मात्र मे जीत लिया था। नागपुर, बगलाना, टोडा, बीदर और तिलगाना पर अपनी विजय-पताका फहराई थी। उसने गुड़ी की भांति अनेक गढो को आकाश मे उडा दिये थे। खीचियो के प्रदेश को पराजित कर शरणागत बनाया। दक्षिण और उत्तर दिशा के कजिलबाशो को शाही अधीनता के लिए बाध्य किए। ऐसी अपार कीर्त्तिगाथा वाला राव शत्रुशाल बादशाह से भेंट कर अपने आगरा स्थित आवास पर आया।

सध्या का समय था। राव अपनी सभा जोडे बैठा था। उसमे राजकुमार भारतसिह, महाराज मोहकमसिह, गुमानसिह, जोरावरसिह, नाहरसिह, जगतसिह गौड, शिवराम खैराडा आदि योद्धा उपस्थित थे। वे सभी दिल्लोपति की सहायता के लिए कटिबद्ध थे।

उधर बादशाह ने रुस्तमखांन फिरोजजग बहादुर को काबुल मे पत्र भेजा। उसमें उज्जयिनी मे राजा जसवतसिह के भागने और औरगजेब के जीतने का समाचार था। बादशाह ने लिखा—'अर्जुन गौड और राव मुकन्दसिह आदि माधोसिहोत हाडे रण मे मारे गये। औरगजेब और मुराद की विजय हुई। अब उन्होने आगरा पर अधिकार करने के लिए प्रस्थान किया है।' तब वह वीर अपनी चतुरंगिनी सेना ले काबुल से चला। उसने ढाल और सिलह धारण कर रक्खे थे। वह ऐसा प्रचण्ड वीर था जो पचास सेर का भाला, बारह सेर की ढाल, एक मन की सिलह, सात सेर की शमशीर, तीन सेर की कटार, दश सेर का शिरस्त्राण, आधे मन की सन्नाह और दश सेर के जघाओ के कवच धारण किए रहता था, फिर भी उसके लिए वह भार कुसम-कली के तुल्य था। अपने विशाल शरीर के अनुरूप ही वह भोजन करता था। ऐसा वह वीर बादशाह की मदद के लिए आगरा पहुच कर शाहशाह से मिला। तब उसके साथ मदोन्मत्त पच्चीस गजराज, पाच

सहस्र घोड़े, और अपने हाथो मे नगी तलवारें लिए असंख्य सैनिक थे। एक सहस्र पदाति तो सदा उसकी पेशवाई मे चलते थे। उसी दिन गौडो का पति राजा शिवराम अपने बधु पोखरदास सहित आगरा पहुँच कर दाराशिकोह के पास उपस्थित हुआ।

युद्ध में रावत भीमसिह को मारने वाला राजा रामसिह राठौड़ आगरा पहुचा। वह युद्ध मे शत्रुओ पर चूक करने वालो मे अचूक था। उसने अनेक युद्धों में प्रचण्ड वीरो का सहार किया था। वह ईडर के दुर्गम किले को विजित कर अपनी कीर्त्ति का प्रसारण कर चुका था। ससार मे अभ्यागतो को सदैव अन्नादि से तृप्त करने वाला वह वीर रामसिह दोनो राहों वालो में प्रशसा प्राप्त था।

उज्जयिनी में राजा जसवतसिह के पलायन करने की बात सुन कर राजा भारमल का पुत्र राजा रूपसिह राठौड दिल्ली की शाहंशाही को सुरक्षित रखने के लिए आगरे आया। वह मरुधरा के नर समाज का रूप था। आमखास में पर्वत की भांति अडिग, शत्रुओं के लिए सिह-तुल्य और शस्त्र-सचालन मे महावीर हनुमान के समान बलिष्ठ भुज था।

तदनन्तर अनम्र वीरों को नत सिर करने वाला राजा भीमसिह गौड आया। वह महावीर पांडव भीम के समान गजेन्द्र सेना को चक्राकार घुमा कर आकाश मे फेंकने में सबल था। युद्धस्थल में अंगद के समान स्थिर चरण था और धर्मराज युधिष्ठिर-सा सत्यभाषी था। हठ मे साक्षात् दुर्योधन था। वह अनेक विद्याओं का तत्वज्ञाता और शरणागतों का ससम्मान रक्षक था।

इस प्रकार अनेक राजा अपनी राजधानियो से प्रस्थान कर आगरा में सम्मिलित हुए। उल्लिखित वीरों के अतिरिक्त केशरीसिह राठौड, नाहरखांन सैयद, अलियारखान, रहमतुला, शत्रुशाल (बूदी राव से अन्य), महासिह, नरपाल, रणछोडदास राठौड़, सुजानसिह, राजकुमार रामसिह, कीर्त्तिसिह कछवाहा, कुशलसिह, कनकसिह, दाउदखां और नरपाल भाखरोत आदि वीरो को बादशाह ने शाहजादा दाराशिकोह के सेनापतित्व मे विदा किया।

सेना का प्रस्थान हुआ। घनघोर ध्वनि करते हुए अम्बागल वजने लगे। उनकी ध्वनि से शेषनाग के शीश पर स्थित धरा और उत्तुग आकाश गूज उठे। हाथियों के हलको ने प्रस्थान किया। उनकी पीठ पर ढालें और नेजे-निशान-हिलते-लुढकते थे। वीरघटों की आवाजें हुईं। पाखरो और श्रीभूषणो की घम-घम ध्वनि होने लगी। उन गजो में कइयो के वेड़ियो पर वेड़ियाँ जड़ी गई थीं।

अत्यधिक रोसोले उन हाथियो के पैर लगरो से बाँध कर कठिनता से वश में रखे जाते थे । उन पर चँवर ढुलते और उनके कानो पर छोटी-छोटी पताकाएँ फहराती थीं, जो ऐसी प्रतीत होती थी मानो विन्ध्यगिरि अथवा श्यामल पर्वतो से गगा बह रही हो। अश्व पाखरो की असीम झणकारें होती थी । बेलाल जाति के वे अश्व चाल-विशेष से चलते थे। उन पर सवार योद्धाओ के भाले और उनके धातु के बध अग्नि की भाँति चमकते थे। उन पर नीले-पीले, और हरे आदि कई रगो के इन्द्र-धनुष के समान रगो वाले ध्वज फहराते थे। उनमें अपने-अपने आराध्यो के चिन्ह अंकित थे। अपार बाणो के समूह उनकी पीठों पर लदे हुए थे, जो मानो चलते हुए श्मशान ही हो। इस प्रकार धौलपुर-स्थान पर युद्ध लडने के लिए उन्होने चम्बल के तट पर आकर अपने पड़ाव डाले। उस सेना मे एक लाख सैनिक और नवहजार गज थे। प्रातःकाल होते ही युद्ध प्रारम्भ करने के लिए उन वीरो ने प्रारम्भिक तैयारी की। घोड़े पाखर और वीर कवच धारण कर सन्नद्ध हुए। तदुपरान्त राव शत्रुशाल, रुस्तमखांन और राजा शिवराम गौड युद्धार्थ तैयार हुए। उनके साथ सूर्य, चन्द्र, अग्नि और ऋषि सभी वंशो तथा कुलों के वीर अश्वों पर सवार हुए।

वाजित्रो का वीर नाद हुआ। उनकी ध्वनि सुन कर दोनो सुल्तानों की सेना तत्पर हुई। मदमस्त-गजेन्द्रो ने गर्जना की। कायरों के मुख की कान्ति मलीन हुई। रज-राशि से रवि प्रतिबिम्ब धुंधला हो गया। वीरो का वरण करने के लिए आकाश मे अप्सराओ के समूह आ डटे। पाखरो के बजने की ध्वनि, कवचों की झनझनाहट और अश्वो की हिनहिनाहटो से चतुर्दिक् कोलाहल फैल गया। दोनो पक्षो से क्रमवार योद्धा अश्वारूढ हुए।

सवत् १७१५ जेष्ठ शुक्ला अष्टमी शनिवार के उस दिन दोनो सेनाओ के महावीरो ने युद्ध प्रारभ किया। दोनो ओर से तोपो के गोलों के प्रहार हुए। तदनन्तर धनुष, तलवार, कटारिया और गदाओ का युद्ध हुआ। उस विकट युद्ध मे प्रथम वीर रुस्तमखान रण-भूमि पर गिरा तब दाराशिकोह ने सैयद नाहरखान को उसका स्थान ग्रहण करने के लिए उत्साहित किया। तदनन्तर केशरीसिंह, नरहरिदास और पोखरदास रण-खेत रहे। शाहजादा दाराशिकोह ने युद्धभार नाहरखान पर डाल कर आगरा का मार्ग लिया। शाहजादा के भागने पर शाही सेना मे हलचल मच उठी। तब अपने अश्व को चपलता से बढा कर राव शत्रुशाल ने मोरचे को सम्हाला। उसने अपने सामन्तो को प्रोत्साहित कर शाहजादा मुराद को मुकाबिले के लिए ललकारा। राव के साथ राजा शिव-राम, भीम, रामसिंह और राजा रूपसिंह ने भी अपने घोड़ो को आगे बढ़ाया।

उस आक्रमण में राजकुमार भारतसिंह, मोहकमसिंह, गुमानसिंह, जूझारसिंह, जोरावरसिंह हाडा और शिवराम चालुक्य वीरगति को प्राप्त हुए। राजा रामसिंह राठौड, राव शत्रुशाल और राजा शिवराम गौड भी तदुपरान्त असिधारा मे अन्तर्लीन हो गए। इस प्रकार धौलपुर का युद्ध समाप्त हुआ।

## पूर्व (वाराणसी) का युद्ध

कवि ने पूर्व (बहादुरपुर) के युद्ध खण्ड वर्णन मे प्रारम्भ मे, उज्जयिनी-युद्ध मे वर्णित बादशाह अकबर, जहाँगीर और शाहजहाँ तथा उसके चारो पुत्रो का वर्णन दोहराया है। तदनन्तर शाहजादा शाहशुजा के विद्रोह को विज्ञप्त कर उसे पददलित करने हेतु शाहजादा सुलेमानशिकोह, मिर्जा राजा जयसिह कछवाहा, राव रायसिह राठौड़ और राजा अनिरुद्धसिह गौड़ को ससैन्य भेजने का उल्लेख किया गया है।

शाहजादा सुलेमानशिकोह ने अपनी सेना को युद्ध-सज्जा से सज्जित कर पूर्व दिशा की ओर प्रस्थान किया। सेना के प्रयाण-समय छत्तीसों प्रकार के वाद्य इस प्रकार व्यजित हुए जिस प्रकार भाद्रपद मे घनघटा ने गर्जन किया हो। उस सेना मे दिल्ली-साम्राज्य की रक्षा के लिए सतत तत्पर रहने वाला राजा जयसिह कछवाहा अश्वारूढ होकर चला। राजाओ मे श्रेष्ठ राजा माना जाने वाला राव रायसिह राठौड सवार होकर चला। वह रीझ के समय गज-राजो का दानदाता और खीझने पर गज-समूह को चक्राकृति घुमाकर फेंकने में सबल था। तदनुपरान्त वनराज तुल्य पराक्रमी सैनिक-समाज के स्वामि राजा अनिरुद्धसिह गौड ने अश्वारोहण कर प्रस्थान किया। उसका भाई जसवन्तसिह गौड़ जो सदा युद्ध मे अविचल रहने मे सुमेरुगिरि के समान माना जाता था, सवार हुआ। वह, राजा अनिरुद्धसिह का जैसा भाई होना चाहिए, वैसे ही उच्च गुणो से सम्पन्न था। युद्ध वेला मे द्विगुणित जोश के साथ रिपु-समूह का सहार करने वाला मारुराव उदयभानु सवार हुआ। युद्ध मे लक्षाधिक विपक्षी सेना को ललकार कर मारने वाला भोजराज खगारोत अपने वीर साथियो सहित सवार होकर चला। अनेक प्रकार की युद्ध प्रशस्तियो का प्राप्त-कर्त्ता वीर भावसिह अपने अनुज रणछोडदास सहित सवार हो कर चला। रुहेला वीरो का प्रमुख, वीर दलेलखान अपनी सेना को लेकर आगे वढा। गज-मस्तको पर असि-सघात करने मे निपुण सैयद बहादुरखान अश्व पर आरूढ हो रणाभिमुख हुआ। निर्भीत वीर मीरजाफर सवार हुआ। सैयद कासिमखान ने कवचादि युद्ध-सज्जा से सज कर प्रस्थान किया। उन वीरो के साथ छोटे-वडे उमराव-योद्धाओ ने घुड सवार हो

कर अपने शूरमां सरदारों का अनुगमन करते हुए प्रस्थान किया। इस प्रकार योद्धाओं ने आगरा से प्रस्थान कर यमुना को पार किया। शाहशुजा को दण्ड देने के लिए उद्यत वह सेना अनवरत कूच करती हुई बनारस के समीप गगा के पास पहुची। वहाँ विश्राम कर वीरो ने गगा स्नान किया।

उधर दोनों ओर के गूढचर गुप्त सूचनाएँ सकलित करने मे सक्रियता बरतने लगे। वहाँ जहाँ-तहाँ से सम्वाद प्राप्त कर अपने-अपने सेना-नायको को उभयपक्ष की सैनिक गति-विधियो से अवगत करने लगे। तब शाहजादा सुलेमानशिकोह को अनुचरो से सम्वाद मिला कि शाहजादा शुजा सोन नदी के पार उतर कर सहसराव तक आ पहुँचा है। उसकी सेना के हरावल मे मुहम्मदहया, जामबेग और राजसिंह हाड़ा जैसे बडे योद्धा नियुक्त है। तब सुलेमानशिकोह ने भी अपनी सेना को गगा तट पर बनारस मे युद्धार्थ सज्जित की।

उधर सहसराव से शाहशुजा ने आगे प्रस्थान किया। वह सेना क्या थी मानो सातो समुद्र ही उद्वेलित होकर पर्वतो को डुबा देने के लिए उद्यत हुए हो। उस विशाल वाहिनी के प्रयाण से मार्ग के सर-सरोवरों का पेय जल सूखकर समाप्त हो गया। काले गजराजो की वह सेना, मार्ग के नगरो को लूटती, उपहत करती दिल्ली पर आधिपत्य स्थापित करने के लिए बढी आ रही थी, मानो मेघो की घटा बरसने के लिए उमड कर बढ चली हो। इस प्रकार दोनो पक्षो की वीर सेनाएँ गगा के दोनो दुकूलो पर आमने-सामने आकर डट गईं। तब शाहजादा सुलेमानशिकोह ने अपने सेना-नायको को युद्ध-मत्रणा के लिए आमन्त्रित किए। राजा जयसिंह, राजा अनिरुद्धसिंह और राव रायसिंह आए। उन वीरो ने शाहजादा को प्रत्यय दिलाते हुए कहा कि हम दिल्ली पर अधिकार करने की दुर्भिलाषा करने वालो को कुचल कर धूलि समाहित कर देंगे। यह युद्ध तो क्या है, हम पश्चिम दिशा के विशाल पर्वतो तक को अपने बलिष्ठ भुज-पाशो मे उठाकर पूर्व दिशा मे ला पटकने मे समर्थ हैं। उत्तर (बगाल) दिशा के स्वयकथित इस बादशाह को ही बधन मे डाल कर बदीखाने पहुँचा देंगे। हम केवल दिल्ली के शाहशाह के सम्मुख ही अपना मस्तक नमाते हैं—अन्य किसी के सामने नही। बादशाह का अन्न ग्रहण किया है, अत उस पर किसी प्रकार दोष नही लगने देंगे।

तत्पश्चात् दोनो दलो ने अपने-अपने शस्त्रागार खोले। योद्धाओ को सिलह और अश्वो की पाखरें वितरण की गई। उभय समूह मे आक्रमण की प्रारम्भिक हलचल उत्पन्न हुई। राजा अनिरुद्धसिंह ने अपने योद्धाओ को आहूत किये। उन्हे गगा का महत्त्व, स्वामिधर्म का पालन, ससार की ममता, जीवन की क्षण-

भगुरता और युद्ध-मृत्यु का महत्त्व जतला कर उत्साहित किए। उसने कहा—हे वीरश्रेष्ठो! जीवन-मरण के भय-भाव से निर्भ्रम हो कर युद्ध मे प्रवेश करो। यह पचतत्त्वो का शरीर तो अपने-अपने तत्त्वो मे अन्तर्लीन हो जाएगा, फिर मरता जीता कौन है? अतः युद्ध मे वीरता प्रदर्शन कर कीर्त्ति और लक्ष्मी का सग्रह कीजिए। वैरियो के आयुध-प्रहारो के सम्मुख बढिए। यदि रण मे मारे गए तो भी लाभ ही है क्योकि सिर शिव की कण्ठमाल का आभूषण बनेगा, पल से पक्षियो को तृप्ति मिलेगी और अप्सराओ के रूप मे सुर-सुन्दरियाँ सुखोपभाग के लिए प्राप्त होगी। स्वामिधर्म का पालन होगा और यश मिलेगा, अतः कहो–हे वीरो! रण भूमि मे प्राणोत्सर्ग करना अच्छा है या पलग पर पड़े रह कर मरना अच्छा? इस प्रकार उस गौड़ वीर ने महाभारत के योद्धा अर्जुन के समान अपने वीरो को श्री कृष्ण की भाँति जीवन-मृत्यु के रहस्य का बोध कराया। उन वीरो ने युद्ध मे प्राण विसर्जन कर सुर बालाओ के द्वारा वरण की कामना के साथ रण मे मरने मारने का सकल्प ग्रहण किया।

तब फिर गौड़ो की शाखा-शाखा के वीर सज्जित होकर दरबार मे आए। राजा अनिरुद्धसिंह ने शिरस्त्राण तथा कवच धारण किया। उनके सामन्त जसवन्तसिंह, भावसिंह, तेजसिंह, जोरावरसिंह, नवलसिंह, शक्तिसिंह, रुक्मागद, अचलदास, किशोरदास राव और सावलदास राव (भाट) सन्नाह सनद्ध हुए। यद्यपि ये भट्ट-बधु राज्यसपत्ति से प्रति वर्ष दसमाश प्राप्त करते थे, पर आज अपने स्वामी के सम्मुख युद्ध मे लडने को उद्यत हो उसका अर्द्ध भाग बँटाने पर तत्पर थे। उपर्युक्त वीरो को तैयार जान, तत्काल ही वीर हरिदास, शिवदास, महेशदास, रामसिंह, डूगरसिंह, केशवदास, शूरसिंह और कल्याण आदि भी तैयार हुए। इस प्रकार बधु-बाधवो और सज्जित सैनिक समाज में राजा अनिरुद्धसिह ऐसा शोभायमान हुआ, मानो नक्षत्र रूपी योद्धाओं मे वह पूर्णिमा का सोलह कला युक्त नक्षत्रपति चद्र ही हो।

तदनन्तर धार राज्य का उद्धार-कर्त्ता परमार वीर जुझारसिंह तैयार हुआ। मदमस्त गजसमूह को मारने वाले सिंह तुल्य पराक्रम वाला जसवतसिंह हाडा तत्पर हुआ। जीवन के प्रति विरक्त, अपार बल वाला मोहकमसिंह सनद्ध हुआ। उसके साथ ही युद्ध मे कर्ण के समान लड़ने मे समर्थ कर्ण, सिंह तुल्य साहस-धनी सुजानसिंह, वन के खूखार सिंह जैसा बली डूंगरसिंह और केशरी खान तैयार होकर हरावल मे नियुक्त हुआ।

तदनन्तर अरि सेना का सहार करने के लिए राजा जयसिंह कछवाहा अश्वारूढ होकर रण भूमि की ओर चला। उसके प्रस्थान करने पर एक

बादशाह (शाहजहा) के पक्ष मे तो विजय की आशा लहर और दूसरे बादशाह (शाहशुजा) के पक्ष मे पराजय की निराशा बढी। उस वीर के तैयार होते ही, शूरसिंह, महासिंह, फतहसिंह, तेजसिंह कछवाहा, मथुरादास गौड, मधकर (माधवदास ?), रूपसिंह राठौड आदि वीर रणभूमि की ओर बढे। उन योद्धाओ से घिरा हुआ राजा जयसिंह उस समय इस प्रकार शोभित हुआ, मानो अष्ठ कुली पर्वतों के मध्य सुमेरुगिरि विराजमान हो।

राजा रामसिंह, उदयभानु, दलेलखांन, सैयद बहादुर खा, मीरजाफर आदि वीर, सन्नाह सनद्ध होकर शाहशुजा को पराजित करने के लिए सेना के अग्र-भाग मे चले।

शाही दल सवार होकर ऐसे आगे बढा जैसे लहर पर आया हुआ समुद्र उमड चला हो। गजराजो पर कसे हुए नक्कारो ने वीर निनाद किया। करनालो का घोर घोष समुद्रो के उस पार तक ध्वनित हुआ। शहनाई और रणतूर्यो का गम्भीर घोष हुआ। तोपो की पंक्तिया चली। गजराजो पर बधे ध्वजो की डोरिया और लाल पट चमकने लगे। कितने ही वीर माहि-मुरातिब और तोग लिए हुए थे। पदाति वीरो के हाथो मे नगी तलवारें और कन्धों पर बन्दूके थी। कतिपय कोतिल अश्व मयूर-कला करते चलते थे और उनके साईस लम्बे कदमो से उन्हे सम्हालते हुए चलते थे। उनके सम्मुख मुद्गर तथा गदा-धारी वीर चल रहे थे।

राजा जयसिंह ने हरावल का नेतृत्व ग्रहण किया। कज्जलगिरि की भ्राति देने वाली अपनी गजसेना को सज्जित कर स्थिर की। उनके पीछे जूझारसिंह पवार, जसवतसिंह, मोहकमसिंह, कर्णसिंह, सुजानसिंह, डूंगरसिंह, शेरखान आदि सज कर तैयार हुए। मध्य भाग मे शाहजादा सुलेमानशिकोह ने अपनी सेना को तैयार कर स्थिर की। मीर जाफर तथा बहादुर खा ने चदावल, राव रामसिंह ने बाए पार्श्व और राजा अनिरुद्धसिंह ने दाहिने भाग की सेना का नेतृत्व सम्हाला। इस प्रकार तीस हजार सेना हरावल मे उतनी ही गोल में तथा बीस सहस्र चदावल मे और दस-दस सहस्र दोनो पार्श्वों में स्थिर कर मयूर-व्यूह की रचना की। गगा तट के निकट दोनो सेनाओ मे मार-काट मची। सर्वप्रथम परमार और गौडो ने शत्रु पर आक्रमण किया। वे बधन-मुक्त सिंह की भाँति रिपु-सेना पर झपटे। राजा अनिरुद्धसिंह और जाम बेग का सामना हुआ। योद्धाओ के अग शस्त्राघातो से विंध गए। बाणो की झडी लगी। तल-वारो से वज्राग्नि बरसी। कवचो की लोह कड़िया टूटने लगी। योद्धाओ के स्कन्ध और कटि संधि-स्थलो से छिन्न हो पड़ने लगे। भालो की चौधारी मार से

लोहू धाराए बहने लगी। योद्धा प्रति योद्धा को ललकार कर प्रहार करने लगे। रणभूमि बसन्त के फाग की आकृति मे बदल गई। वीरो के अग रक्त रूपी गुलाल से रक्तिम बन गए। रवि-रथ आकाश मे स्थिर हो गया। शत्रु सेना के पैर उखड गए। जामबेग भाग गया। अनिरुद्धसिंह खड़ा रहा।

शाहजादा शुजा के राजचिह्न छीन लिए। उसे जीवित जाने दिया। राजा जयसिंह ने राजचिह्न सहित राजा अनिरुद्धसिंह को शाहजादा सुलेमान शिकोह की सेवा मे उपस्थित किया। शाहजादा ने "तुम्हारे ही कारण हम विजयी हुए हैं" कह कर राजा के प्रति कृतज्ञता प्रकट की। विजय के लिए राजा जयसिंह को बधाई दी। समस्त सेना हर्षित हुई।

उपर्युक्त कथासार से स्पष्ट है कि कवि का उद्देश्य तीनो युद्धो मे वीरगति तथा विजय प्राप्तकर्त्ता योद्धा का यश-प्रकाशन था। यद्यपि वह गौड़ों का आश्रित कवि था। अत गौड योद्धाओ के युद्ध का विस्तार के साथ वर्णन करना उसका लक्ष्य रहा है, जो उनका आश्रित होने तथा सख्या मे गौड़ो के अधिक मारे जाने के कारण अनुचित नही कहा जा सकता। तब भी कवि ने सभी जातियो के वीरों का समुचित वर्णन कर अपनी समन्वय दृष्टि एव निष्पक्ष दृष्टिकोण का परिचय दिया है।

## साहित्यिक विवेचन

### रस

विन्हैरासो प्रारम्भ से अन्त तक युद्ध-घटनाओ के वर्णन का काव्य है और वीर रस उसका प्रधान रस है। वीर रस के सहायक रूप मे उसके मित्र रस वीभत्स, भयानक तथा रौद्र भी ग्रथ मे यथाप्रसग व्यवहृत हुए हैं। वीर रस के परिपाक मे योद्धाओ की दर्पोक्तिया और शस्त्र-सघात आदि का चित्रण बडा प्राणवन्त, ओजस्वी एव चित्रोपमतामय हुआ है। वीर रस की निष्पत्ति के लिए आसेर किले के दुर्गपाल मानसिह गौड़ का शाहजादा औरगजेब को दिया गया वीरोचित उत्तर देखिए:—

मुणँ येमि भड मान, सुणौ अवरग सुलिताण।
साहिजिहा पतिसाह, जाणि राखै जमिराण॥
दूठ जेणि मो दियै, दुरग जिण रीति स देस्यां।
दूजा सो गहिं दुजड, येमि खळ खट्ट रचेस्यां॥
जिण बात फेरि जाणौ रखे, जुद्ध बळावळ जूटसी।
तूटिसी सीस असुरा तणा, तवि आसेर न तूटसी॥

धौलपुर के युद्ध मे शाही सेनानायक शाहजादा दाराशिकोह के रणभूमि से पलायन करते समय सैयद योद्धा नाहरखांन ने सेना का संचालन और युद्ध का भार ग्रहण किया उस समय उसने शत्रु सेना का सामना करते हुए दृढ निश्चय के साथ कहा:—

नाहर किम नीसरै, नांम नाहर किम रख्यौ।
दोइ राह यम कह्यौ, साहि आलम मुख अख्यौ॥
और मरै व्है सैद, हम जीवतै कहावैं।
सैदों की क्या रहै, नाजि जो काम न आवैं॥
हरवल्ल तुमैं हम ना किया, मन यह रह्या मजा खरा।
यक चोट लरौं ठड्ढौ यहा, (तुम) गहो कोट जा आगरा॥

गोड सेना के अनेक योद्धा रण-मस्त हुए सीधे शाहजादा औरंगजेब पर आक्रमण कर उसे धराशायी करने के लिए दिशा-सकेत पूछते हैं:—

गज फौजा वेहडी, हठी हरवळ बगाळां।
खग बाहै हीलाळ, खूंदि ढोहिया बढ़ाळा॥
भडा चौळ बबाळ, घटां पूरै कस घावां।
मुणि बीरभद्र मुरारि, किसूं पीथल्ल कहावा॥
साईदास राजसी मानसी, हद्द मरद्द कुसळौ हठी।
ऋन आस भांण वेऊ कहै. कहो वाग लीजै कठी॥

सेनाओ के प्रयाण, तीर-तोपो के बाण-गोलो की गर्जना और शस्त्रों के प्रहारो से उत्पन्न भयानक स्थिति की पृष्ठभूमि मे भयानक रस को अभिव्यक्ति मिली है। योद्धाओ के पारस्परिक प्रहारो के रूप मे एक उदाहरण देखिए:—

झिलैं सूर सामन्त वाहै झटक्का।
घडा ढग कुढग रा लै घटक्का॥
गजां तणा कुभाथळा सैल लग्गै।
वळे धार हू धार डकार बग्गै॥
कढ़ी झडै जरद्दा तणी जोध कट्टै।
झटक्का केई ढाल हूता उझट्टै॥
वाहै येमि गुरज्जा फरस्या गुपत्ति।
ढहै जोध असवार जाये धरत्ति॥
वहै येमि चूगा चपेटा सवाहं।
गजां टूक पडिया मचै गज्जगाह॥

वीभत्स रस का उप-सयोजन करने का भी कवि ने प्रयत्न किया है। युद्ध-स्थल मे गज, अश्व और अग-छेद योद्धाओ के मांस, मज्जा, आंतें आदि पर आमिषचारियो के मॅंडराने का वर्णन करते हुए लिखा है—

कहुं परै बीर खडह विहड।
कहुं परै सुण्ड दण्डह प्रचड॥
कहुं परै अन्त दन्तह उलझ्झि।
मसिहार फिरै तिह बार मझ्झि॥
कहु परै रुण्ड मुण्डह भ्रसुण्ड।
कहु परै तुग कहु परै भुण्ड॥
कहु परै लुथ्थि ऊपरि सु लुथ्थि।
कहुं परै मसि कहु परै बुथ्थि॥
खळकत श्रोण तवि नाळ खाळ।
तहा तीर बीर भैरू बिताळ॥
चवसट्ठि तहा भरि पीवै पत्र।
सारद्द तड नारद्द नृत॥
तहां लियै ईस सीसह सुभट्ट।
किरमार धार घड हू विछुट्ट॥

राजस्थानी काव्य की वर्णन-परम्परानुसार युद्ध-स्थल के मध्य योद्धाओ के कवचादि तथा अप्सराओ के वस्त्रा-भूषण धारण करने के बहाने कवि ने शृगार वर्णन का भी अवसर निकाल लिया है जो कि परम्परायुक्त होते हुए भी बड़ा सजीव और मोहक है।

यत सूर कवचि पहरैं सु हेत।
उत रंभ कंचुकी तनी देत॥
यत सूर पाग बधै सु बीर।
उत रंभ चीर पहरै सु धीर॥
यत सूर टोप बधै अतूल।
उत रभ दहैं सिर सीस फूल॥
यत सूर ढाल वधै अमान।
उत रभ तरीना पहरि कान॥
यत दस्तान सूर वधैं अभग।
उत रभ करत मेहदीन रग॥
कर सूर खाग मजै कराळ।
वहो रभ नैन अजैं बिसाल॥

संसार और जीवन के विषय में शूरवीरो का दृष्टिकोण सामान्य जन से भिन्न होता है। शरीर को वे मरणधर्मी मान कर मृत्यु से सदा अभीत रहते हैं। अत. युद्ध को एक सामान्य जीवन-व्यापार से अधिक महत्व देते हैं तो उसे अश्वमेध यज्ञ के समतुल्य फलदाता अथवा मुक्ति के साधन के रूप मे ही।

मुक्ति के इस अभियान मे कर्त्तव्य-रत योद्धा अपनी आत्मा को ब्रह्मज्योति मे मिला कर चिरतन शाति और सुख को प्राप्त करता है। इस भाव की प्रेरक आसक्तिविहीन उक्तियो में जो दार्शनिक तत्व छिपा है, उसका अवलोकन करने से वीर रस के साथ शान्त रस के गठ-बधन का जो आभास, वीर भावनाओ के अतिरेक के फलस्वरूप हुआ है, वह भी अवलोकनीय है—

कहै राव सत्रसाल सुणो भड भीछ कहाव।
उरध मंडळ भेद तणा कोइ लैहे लाहवं॥
करि इस्ट द्रढ दमन भेदि सह कमळ उचाई।
स्याम काम धरि मनैं यह पग धरत सवाई॥
व्रहमड फूटि चालै सु तैं जोतिहि जोति मिलाइयां।
यह धरै पांव असमेद का, दोय मुकति यक पाइया॥

इस प्रकार कवि ने वीर, भयानक, वीभत्स आदि मित्र रसों के साथ-साथ शृगार और शान्त रस की कुछ भाव-भूमियो को भी छुआ है।

## अलकार

अलकारो के प्रयोग के प्रति कवि का विशेष आग्रह तो नहीं रहा है, फिर भी समूचे काव्य मे अनेक अलकारो का स्वाभाविक प्रयोग हुआ है। डिंगल-काव्य-परम्परानुसार वैणसगाई (वर्ण-मैत्री) अलकार का प्रायः सभी छदो और सभी स्थलो पर प्रयोग हुआ है। यह वस्तुत. एक प्रकार का अनुप्रास अलंकार होता है। शब्दालकारो मे वयण सगाई के अतिरिक्त यमक, पुनरुक्तवदाभास और अनुप्रास के अनेक भेदो का प्रयोग काव्य मे हुआ है। अर्थालकारों में उपमा, रूपक, अनन्वय, उल्लेख, अत्युक्ति, ध्वन्यर्थ व्यजन, सन्देह और उत्प्रेक्षा के उदाहरण मिलते हैं। कुछ उदाहरण कवि के कला-कौशल को समझने की दृष्टि से यहा प्रस्तुत किए जा रहे हैं—

अनुप्रास— तवियै भड येह मुरारि तणा। घण घाय विभाडण फौज घणा॥
सजि सूर सनाह सनाह सजै। रण रूप जिसा नवनाथ रजै॥

श्रुत्यनुप्रास— (१) खयराट पहाड वराड खत्री।
(२) बधै गाढ़ मे वाढ़ जमदाढ़ गाढ़।
(३) कसै वाग केकाण केवाण कस्सै।

वृत्यनुप्रास— (१) सजि सूर अनै सामत सार।
(२) तांणै तेज तंग दुतंग।

छेकानुप्रास— बटका बटका बीधरै, तटका झटका तान
घटका वहि पटिया घणा, कुटका कुटका कान॥

सर्वान्त्यानुप्रास— गोवरधन चदह तणो कूपां किरनाळा ।
महि देणा अरि मारणां बेऊ विरदाळा ।।
जोधा रिडमल चौंड रा बीका बाहाळा ।
सलखा बीरम जैमला घूहळ मज्जाळा ।।

यमक— (१) चम्मर जेमि चम्मर चार ।
(२) महामत्तिवाळे महामत्तिवाळे ।
(३) मौसरां ऊगा मौसरां खग अ'दा खट्टै ।

पुनरुक्तवदाभास— तडफत भड़ा घड टूटै तडळ बधि सधाण बंधाण ।
फबिया रत घट जाणै फूटा रग मजीठ मचाण ।।

उपमा— (१) बारा अपार अणपार बाण । मूराड़ जेमि बहता मुसांण ।।
(२) भींवडो जिसो पण्डू रो भींव ।
(३) चित येह विहू बळ चमर ढाळ ।
मळहळै दिवाकर जेमि भाळ ।।
(४) गगैव जेमि अणभेव ग्यांन ।
सरणाय राय राखण समांन ।।

रूपक— (१) बजै सद्द नद्द छत्तीस विहद्दं ।
पुणै मेघ अग्राज तैं भाद्रपद्दं ।।
(२) नरसिंघ रूप भयांण भाळै लागुवा लकाळ ।
गाहिया गोपदन्त गैमर डोळिया तर डाळ ।।
(३) करी जिन नाळि करी जिन कोर ।
घटा घहरि जनु चारों हि ओर ।।

अनन्वय— (१) अजण जेहा अजण रचेबा सु महारण ।
(२) मोहोक्कम जेहा मोहोक्कम ।
(३) भीम जिम भीम गयंदा अमाड़ ।
(४) दळ जेहा दरियाव ।

उल्लेख— अजमेरि धरा आदीत ऊगि ।
पयनिधी परा परकास पूगि ।।
भीमाळ वंस ऊजाळ भूप ।
घर खळां तेज परजाळ धूप ।।

अत्युक्ति— (१) असा बाण बेऊ दळां तणा ऊडै ।
वंवे भाण धूंवाण मझ्झेस बूडै ।।
(२) धम धमय बाजिय धूजि धरा ।
रज उड्डिय बुड्डिय सहसकरा ।।

ध्वन्यर्थ व्यंजन— अगग अगगं गजराज गजै।
घननं घनन घन घट्ट बजै ॥
रमझम धमधम घूघरयं।
प्रति बाजत ते हय पक्खरिय ॥

सन्देह— बियडाण कसैस नीसाण बजै।
गति मेघ किना महराण गजै ॥

उत्प्रेक्षा— (१) छटा जिम पावक बाण छुटन्त।
तहाँ घनु ते मनौं बाण छुटन्त ॥
...... ...... ......

तुपक्कन ताड़ पहै यक तार।
मनौं बिरखा यह होत अपार ॥
...... ...... ......

समट्टिय छुट्टिय श्रिगनि बान।
मनौं अहिपख उड़ै असमान ॥
...... ...... ......

गुरज्जन मार परैं गमकार।
मनौं घन कुट्टत लोह लुहार ॥
...... ...... ......

दृष्टान्त— (१) मिळे वाय मधि वाय, सुन्नि मधि सुन्नि समावै।
तेज तेज में मिळे, पिण्ड घर माँहि मिळावै ॥
आप आप मिळ जाय, रहै अपणो नह कोई।
सत रज तम जिस माय, जको ले देय समोई ॥

नह तात न मात न भ्रात पुणि, उडै हंस राखै कवण।
टग टगी लाय रहिये जितैं, भरियो तजि जाये भवण ॥

(२) यत करही सूर सनान दान। उत रभ कर ही मंजन विधान ॥
यत सूर राग वधै असकि। उत सूर सजै लहगानि लकि ॥

कवि ने जहाँ अनेक अलकारो का प्रयोग यथा स्थान किया है, वहाँ उत्प्रेक्षा का वाहुल्य भी दृष्टिगोचर होता है। उत्प्रेक्षा का अधिक प्रयोग केवल इस ग्रथ मे ही नही अपितु इस प्रकार के अन्य ग्रन्थो में भी प्राय: देखने को मिलता है। अलकारो के प्रयोग को देख कर यह अनुमान लगाया जा सकता है कि कवि की सूझ बूझ और उसका अध्ययन किस कोटि का है ?

## भाषा-शैली

रासो की भाषा व्रज-मिश्रित डिंगल है और उसमे राजस्थानी भाषा की

मेवाड़ी की क्रियाओं का पुट लक्षित होता है। गद्य-खण्डों में आधुनिक हिन्दी के विकासोन्मुख प्रारम्भिक काल की झलक भी दिखाई पड़ती है। अनेक स्थलों पर अरबी, फारसी और तुर्की के शब्दों का भी प्रयोग हुआ है। मध्यकालीन भारतीय योद्धाओ का अधिकांश समय मुगल दरबार और उनके शासित प्रान्तो मे बीतता था। मुगलों के अत्यधिक सम्पर्क के कारण योद्धाओ के आवास-भवनो, वेश-भूषा और शस्त्रादि में मुस्लिम-संस्कृति के अनेक तत्व जाने-अजाने मिल-घुल गए थे। फलस्वरूप यहा की भाषा में भी उनकी भाषाओ के शब्दो का मिल जाना स्वाभाविक था। इस प्रकार रासो मे मुस्लिम सग-सम्पर्क और वातावरण के कारण तत्कालीन व्यवहृत शब्दों का समिश्रण प्राप्त होता है। ऐसे शब्दो मे तोग, समसेर, वाका, जहसत्ति, कासीद, बफाति, फर्जरि, सरजा, करनाळ, नरजान, तखतरेवान, जासूस, बिलद, बहरख, तसब्बी, चिलकंतो और जनब्बर आदि अनेक शब्द गिनाए जा सकते हैं।

यह ऐतिहासिक युद्ध-काव्य है। इस कोटि की प्राचीन काव्य-कृतियो में बहुधा संयुक्ताक्षरो और विकृत-वर्णों का बाहुल्य पाया जाता है, पर रासो मे शब्दो की अनावश्यक विकृति और क्लिष्ट पद-योजना को अधिक स्थान नही मिला है। प्राचीन कवियो की यह धारणा रही है कि सयुक्ताक्षरो और द्वित्वक्षरो के अभाव मे युद्ध का वातावरण निष्पन्न नही हो पाता और उसके अभाव मे ओजगुण का सम्यक् प्रभाव स्थापित नही होता; पर रासो मे शब्द-विकृति और कृत्रिम-शब्दायोजम के बिना भी ओजगुण प्रभावशील बन पडा है। इस प्रकार यह काव्य कृत्रिमताजन्य उपर्यंकित दोष से मुक्त ही माना जा सकता है। अरबी और तुर्की आदि विदेशी भाषाओ के शब्दो के साथ-साथ मराठी के केतला और चा विभक्ति के कही-कही प्रयोग अलबत्ता हुए हैं, जो डिंगल मे प्रायः सर्वत्र प्रचलित रहे हैं।

कवि डिंगल का प्रौढ और अधिकारी विद्वान् था। वह, काव्य मे किस स्थल पर, किस प्रसग मे, किस योद्धा के लिए और किस वातावरण के लिए किस प्रकार की शब्दावली उपयुक्त और प्रभावी हो सकती है, से भली-भाँति विज्ञ था। अत. उसने काव्य मे योद्धाओ की युद्ध-क्रियाओ और युद्ध के वातावरण के अनुकूल शब्दावली का प्रयोग कर अपनी काव्य-कला-दक्षता और भाषाधिकार का परिचय दिया है। युद्धस्थल के वातावरण और गजाश्वो के युद्ध-स्थल में प्रवेश की क्रियाओ को चित्रोपमता देते हुए वर्णन किया है—

अगग अगगं गजराज गजै। घनन घनन घन घंट बजै।।
रमझम घमघमं घूघरय। प्रति बाजत ते हय पक्खरियं।।
घम घमंय वाजिय धूजि धरा। रज उड्डिय बुड्डिय सहसकरा।।

घसमस्सि धमस्सि जवान धसैं । फिरवानन तोडि कमांन कसैं ॥
खिलि मिल्लिय झिल्लिय छक्करय । मनु कुद तुरगन बक्करय ॥
पम छुट्टिय सकुल छुट्टि पटा । घनघोरि मिळी दहुवौर घटा ॥
हिंगलिय यल्लगिय हूल हुय । धमगज्जर गज्जिय मांचि घुयं ॥

योद्धाओ के पारस्परिक शस्त्र-सघात और घायलो की दशा तथा युद्धस्थल की वीभत्सता के वर्णन मे कवि ने सशक्त भाषा का प्रयोग किया है। उपमा और रूपक अलकार की छटा भी इस पद्याश में दर्शनीय है—

महा जोध जोधा मिळै मांचि मार । घडा वेहडा तेहडा तूटि धार ॥
धरा बासता घूवळा नाद ढंक्के । झिलै झिल्लरी देवद्वारे झणंक्के ॥
पडै जूजुवा टूक यू हाथ पाव । वहै श्रोणित नाळ खाळ बहावं ॥
पडै सीस रुण्ड पड़ै रु ड प्रेत । खिलै जुग्गनि खप्र लै मझ्झ खेतं ॥
पडै लंक हू टूटि जोधा अनन्त । कलेज सवूकं बिसयरी अंत ॥
पड़ै फेफर गूद नै मेद फूटै । तिन ऊपरा गिझ्झनी झूड तूटै ॥
घट्टा घाव लग्गास घूमैं घुरक्कै । फटा सीस फूटास केई फरक्कै ॥
उडी खोपरी मझ्झि भेजो स येखी । दहेडी जाणै ढांकणी खोल देखी ॥
अनै छातिया घाव केतां स आगे । पुळेवा लजै जोध लकाळ पागे ॥
कितां छातिया घाव लागे कटारी । वणे राज आवास जाणेस बारी ॥

उपर्यंकित सरल तथा प्रवाहयुक्त शब्द-योजना के पश्चात् अब कुछ पक्तिया विकट शब्दावली की देखिए, जिसमे द्वित्त्य वर्णों का प्रयोग भी निःसकोच किया गया है।

सजि सूर सुभट्टं थूरण थट्टं थट्ट गरट्टं तेथइया ।
बीरारस बट्टं ऊपट पट्ट ऊभट भट्टं ऊलहिया ॥

× × ×

मिळि दीठि दीठि दहूं दळां मद्धि ।
उलट्टिय फट्टिय सात उदद्धि ॥
निघस्सिय खोड हजार सुनद्ध ।
सुणै सुरलोक महि पडि सद्ध ॥
भभंकिय सद्द नफेरि न भेरि ।
रुभंकिय डडन की बजि भेरि ॥
घुम्रे सिर सेस गिरां सिर घूजि ।
हयख्खुर खेह बिभाकर बूजि ॥

× × ×

पडे लट्ट चट्टं । बिकट्टं बिकट्टं ॥
गळे बांह गथ्थ । वढे लोयिबथ्थ ॥

कच श्राच कख्ख। वगे दावं वख्ख ॥
मंडे मत्तिवाळं क ग्रहे कलाळं ॥
मुकदे मरट्टं । ठेले गज थट्ट ॥

कवि ने रासो मे गद्य-खण्डो मे वचनिका और दवावैत का प्रयोग किया है। दवावैत मे लघु वाक्यो की योजना और राजस्थानी गद्य के सुष्ठु प्रयोग का एक उद्धरण मे देखिए—

"हठ का हमीर। ओहठमाल। भावता के भावता। अणभावतां के नाट-साल। सत का समूह। ध्रम की पाज। गदाई का कल्पितरु। जोग की जिहाज। तेज का सूरिज। मूरति का मैण। दुसमनो के दावानळ। सैणो का सैण। दिल का दरियाव। दरियावो सा गहर। दरियावो सा फेर। दरियावो की लहर।"

यद्यपि कवि ने गद्य-खण्डो का अत्यल्प ही प्रयोग किया है, परन्तु इन अल्प प्रयोगो मे ही कवि की गद्य-शैली का नैपुण्य प्रकट हो जाता है। यहां वचनिका का एक अन्य उदाहरण दिया जाता है जिसमे आधुनिक खड़ी बोली के पूर्व रूप प्रयुक्त क्रियाओ का स्वरूप दृष्टिगोचर होता है—

"करनाळो का सौर घमक बजै घनघोर। अराबो की आवाज जुरे अनुरूव महाराजाधिराज। कोहोकवान चद्रबान छूटते हैं। तारे आसमान से तूटते हैं। सुलतान कों वारे गया जामवेग खरा रया। बात करतें बेर लगै। जोधा जुड़ै कायर भगै। राव किसोर सै यों फुरमाया—जामवेग चलाय आया। बेग के पीलवान नै हाथी डाल्या। पाहर जैसा पगां चाल्या। ये तै दरम्यांन कौन खड़ा रहै। हाथी का धका हाथी सहै।"

काव्यकार ने योद्धाओ की जातियाँ, प्रान्त अथवा स्थान, अस्त्र-शस्त्रो तथा घोडो की जातियां, रग और चालो की नाम-गणना कराते हुए लम्बी सूचियां दी हैं। इन स्थलो मे कवि के इतिहास, आयुध-विद्या और शालिहोत्र शास्त्र के अध्ययन का समुचित परिचय मिलता है। कही-कही ग्रथ मे पात्रो के नामो के स्थान पर उनके समानार्थक शब्द भी काम मे लिए गए हैं। यह प्रवृत्ति डिंगल काव्यो और डिंगल गीत साहित्य में भी पाई जाती है। उदाहरणार्थ कुछ पंक्तियां इस प्रकार हैं—

अर्जुन के लिए उसका पर्यायवाची 'पाराथनामी' शब्द का प्रयोग हुआ है—
नरांनाथ ऊभो स 'पाराथनांमी'। पृ० ५१

सुमेरसिंह के लिए सुमेरु गिरि का पर्यायवाचो 'गिरमेर' शब्द का प्रयोग किया है—

नाना गोपालदास दादा 'गिरमेर' । पृ० ११७

कई स्थलों पर योद्धाओं के नाम के आधे भाग का ही प्रयोग किया गया है और कहीं कहीं नाम को विलोम कर दिया गया है, जैसे गोपालदास के लिए 'पाळ' और उदयभानु के लिए 'भाण' शब्द प्रयुक्त हुआ है—

'पाळ' री जोध लंकाळपति, भीछा कहे सुभलन रे ।
ऊन आस 'भाण' वेऊ कहे, कहो बाग लीजै कठी । पृ० ९७

इसी प्रकार जसवंतसिंह और रूपसिंह के लिए केवल 'जसवत' और 'रूप' ही रख दिया है—

भाजियो सुणे 'जसवत' भड, 'रूप' रूप चढियो रणे । पृ० ११५

निम्नांकित पद पक्ति मे 'सुजाणसिंघ' के स्थान पर उसका उलटा 'सिंघ-सुजाण' और 'दल्लेलखांन' के लिए 'खांन दलेल' प्रयुक्त हुआ है—

सुणे हरवल्लह 'सिंघ सुजाण' । पृ० ७१
दळा 'खान दल्लेल' चढै दुहेला । पृ० १४२

अनेक स्थानों पर योद्धाओं के नामो के अल्पार्थ प्रयोग किए गए हैं, परन्तु ये प्रयोग अवज्ञा अथवा छोटापन प्रकट करने के उद्देश्य से नही किए गए हैं अपितु कवि का उन स्थलो पर पात्र के प्रति सम्मान, प्रेम और घनिष्टता व्यक्त करना ही लक्ष्य रहा है। जैसे भीमसिंह के लिए कवि ने 'भीवड़ो' और राजा भीमसिंह सीसोदिया के लिए 'भीमाणी' का प्रयोग किया गया है। यहाँ भीवडो और भीमाणी महत्ववाची रूप ग्रहण किए हुए हैं।

'भीवडो' जिसो पंडू रो भीव, मात्रवा गढा ऊपाड सीव । पृ० ११९
'भीमाणी' रासो भयक, सावळा वोपै असक । पृ० ६६

अल्पार्थ की भाँति ही महत्ववाची सम्बोधनो के भी ग्रथ मे पर्याप्त प्रयोग मिलते है, जैसे 'कुसळसिंघ' के लिए 'कुसळेस' और रतनसिंघ के लिए 'रतनेस'; 'मुंकदसिंघ' के लिए 'मुकदेस' और 'जूझारसिंह' के लिए 'जूझार' महत्ववाची रूप मे प्रयुक्त हुए हैं। साक्षी के लिए दो पक्तियाँ प्रस्तुत है—

हुई वार 'कुसळेस' रै फनै हाथां, नरां चाढणो नीर रणधीर नाथां । पृ० १६६
परमारह सूर 'जूझार' पुणे, सिरदार जको जुधवार सुणे । पृ० १५४

डिंगल काव्य परम्परा के अनुसार नामो के रूप भेदो का काव्य मे अच्छा प्रयोग किया गया है; जैसे—गौड योद्धा अर्जुन के लिए निम्नाकित नाम भेद व्यवहृत हुए हैं—अजमल, अजमाल, अज्जमल, अरजण, अरज्जण, अरजन और अजा आदि।

छंदों की पादपूर्ति के लिए ह, स, ज और य वर्णों का प्रयोग हुआ है। प्रमाणार्थ 'ह' और 'स' के प्रयोग निम्नलिखित पंक्तियों मे देखे जा सकते हैं—

'गोवरधन चन्द्रह तणो' और 'नरां नाथ ऊभो स पाराथनांमी।' पृ० ५१

कवि ने स्थान-स्थान पर मुहावरों और कहावती पद्यांशों का प्रयोग कर भावो को प्राञ्जल और भाषा को सरस तथा चमत्कृत रूप प्रदान किया है।

अजमाल लूण ऊजळ करा, आजि लडा मुंह आगळां। पृ० ४१

यहाँ 'लूण ऊजळ करां' मुहावरा है।

पत चाढण आजि स जहाजपुर।

यहाँ पर 'पत चाढण' मुहावरा है।

पुणै घात-पाती अंग नी काढ़ि परखे। पृ० ५०

यहाँ 'घात-पाती' मुहावरा है।

मारुवै राव काचो मतो मंडियो। पृ० ५२

यहाँ 'काचो मतो मंडियो' मुहावरा है।

सवै ऊपरां ऊबरी जेणि वत्तं। पृ० ११४

यहाँ 'ऊबरी जेणि वत्त' मुहावरा है।

दारासाहि पल्लो गह्यो नाहर सैंद निबाहियां। पृ० १२८

यहाँ 'पल्लो गह्यो' मुहावरा है।

कवि ने कहावती पद्यांशो का पर्याप्त प्रयोग किया है। इनसे जहाँ भाषा मे लालित्य आया है, वहा भावो मे वजन भी। यही नही पाठक के मन पर योद्धा के चरित्र की उदात्तता का प्रभाव भी यह कम उत्पन्न नही करते हैं। यहा कुछ उदाहरण दिए गए हैं—

'सती तणो नारेळ' तिको 'वेहडो उताळी'। पृ० ४२
बुधसेणि तणो 'भवरी स बर'। घण नीर चढावणहार घर॥ पृ० ४३
'काम री कोट' कहिये किसोरं। पृ० ५४
भिडै काजि 'भ्रदा तणो बाथि भारो'। पृ० ५४
'मंनध्या नाथणो' साहि छळि गौड सपाणो। पृ० ११२

अन्त मे कहना होगा कि अकृत्रिम भाषा, ओजपूर्ण उक्तियां, स्वाभाविक अलकार, सशक्त पद्याश और अवसरानुकूल शब्दावली के प्रयोग से समूचा ग्रंथ दीप्त है।

## छंद

रासो मे कवि ने इकतीस प्रकार के छंदों का प्रयोग किया है, परन्तु लक्षणो के आधार पर भुजगप्रयात और भुजगी के लक्षणो मे कोई अन्तर अथवा भेद

नही मालूम पड़ता। इसी प्रकार कवित्त और छप्पय भी लक्षणो के अनुसार अभिन्न ही परिलक्षित होते हैं। वस्तुत ग्रथ में प्रयुक्त कवित्त हिन्दी का छप्पय छद ही हैं। अत: लक्षणो के आधार पर उनतीस प्रकार के छदों का प्रयोग हुआ है। वैसे कवि छद शास्त्र का विद्वान् था। उसने अपनी अन्य काव्यकृतियों में कतिपय अन्य प्रकार के छदो का भी प्रयोग किया है। किन्तु यहां कवि की प्रवृत्ति आचार्यत्व प्रकट करने की न होकर ऐतिहासिक काव्य के रूप में वीरो का वीरत्व-प्रदर्शन तथा गुणानुवाद करना ही उसे अभीष्ट था। कृति मे प्रयुक्त छंदो के अवलोकन से लगता है कि वीरगाथा काल का छप्पय छंद कवि को विशेष प्रिय रहा हैं। यह छद पृथ्वीराज रासो में भी अन्य छन्दों के अनुपात मे अधिक व्यवहृत हुआ है। अत' कवि को अपने ग्रथ का रासो नाम होने के कारण नाम की साम्यता तथा स्वय चन्दवरदाई का सजातीय होने के कारण भी यह छद अधिक प्रिय रहा हो तो कोई विस्मय नही।

कवि ने सस्कृत के त्रोटक, मोतीदाम, शार्दूल विक्रीड़ीत, गाथा तथा हिन्दी के दोहा, सोरठा, छप्पय, बेअखरी आदि का प्रयोग किया है तो डिंगल के प्रसिद्ध गीत छदो मे झमाळ और भाखड़ी आदि का प्रयोग भी अधिकारपूर्ण ढंग से किया है। गद्य-खण्डो मे दवावैत और वचनिका के सुन्दर प्रयोग भी यथास्थान मिलते हैं। इनके अतिरिक्त डिंगल के रेड़की, रोमकध, किलकिला आदि छद भी उसके द्वारा प्रयुक्त हुए हैं। इसके आधार पर कहा जा सकता है कि कवि डिंगल और पिंगल के छदशास्त्रो से भली भांति परिचित था। प्रयुक्त छदो मे कुछ को छोड़ कर अधिकाश छदों के लक्षण हमे डिंगल और पिंगल के प्रकाशित छदशास्त्रो मे मिल जाते हैं। पर ताटक, अलिला, सागर और वेली भुजगी आदि छदो का जिस रूप मे इस ग्रथ मे प्रयोग हुआ है, उस रूप मे प्राप्त लक्षण ग्रथो मे या तो उपलब्ध नही होते या मेल नही खाते हैं। छन्दशास्त्र का विषय अपने आप मे बहुत बडा विषय है और अभी तक अनेक छंद-शास्त्र प्रकाश मे भी नही आए हैं, ऐसी स्थिति मे इन छदों के सम्बन्ध मे प्रामाणिक तौर पर कुछ कहना सभव नही है। इस ग्रथ मे जो छंद प्रयुक्त हुए हैं, अध्येताओ की सुविधा के लिए परिशिष्ट मे छदानुक्रमणिका के रूप मे उनका निर्देश कर दिया गया है।

यहाँ मैं एक बात और विद्वानो से निवेदन कर देना चाहता हूँ कि इस ग्रंथ की एक ही प्रति उपलब्ध होने से और विभिन्न छदशास्त्रो मे छदो के लक्षणों मे अन्तर होने के कारण ग्रथ के सम्पादन में यथोचित सतर्कता रखते हुए भी यदि छंदगत कोई कमी रह गई हो तो उसे सम्पादक की विवशता ही समझें।

चरित्र-चित्रण—

वैसे तो कवि ने सभी योद्धाओं का चरित्र-चित्रण करने का प्रयास किया है। सेनानायको में राजा जसवंतसिंह, राव मुकंदसिंह हाडा, अर्जुन गोड़, राव शत्रु-शाल हाडा, रुस्तमखां बहादुर, राजा शिवराम गोड़, राजा रूपसिंह राठोड, राजा रामसिंह राठोड़, मिर्जा राजा जयसिंह, राजा अनिरुद्धसिंह गोड़, और भीमसिंह गोड़ के चरित्र को उभार-कर रखने मे कवि को बड़ी सफलता मिली है। परन्तु इन प्रसिद्ध और ख्याति-लब्ध योद्धाओं के अतिरिक्त भी कवि ने अनेकानेक योद्धाओं पर यथास्थान एक-एक छप्पय कवित्त लिख कर उनकी वीरता, स्वामि-धर्म, कर्त्तव्यपरायणता और युद्धार्थ कटिबद्धता का बड़ी ही ओजस्वी एव प्रवाह युक्त शैली मे वर्णन किया है, जिसे पढ़ते ही पाठक के हृदय में एक प्रकार की स्फूर्त्ति और योद्धा के प्रति सद्भावना उत्पन्न हो जाती है।

उदाहरण के लिए उज्जयिनी खण्ड के ऐसे योद्धाओं में शाहपुरा के शासक सुजानसिंह सीसोदिया का एक छप्पय द्रष्टव्य है—

सीसोदियो 'सुजाण' मरण कारण ऊमाहे।
भाण मंडळ भेदवा, चित्त येहा सह चाहे॥
कड़ा-भीड़ कगळां, गलां राखण अगंजी।
खग चाढै खरसांण, मेटि भटसांण स मजी॥
चित्तौड नीर चाढ़ण चढै, चालै केमि अचल्ल री।
सिरदार बिन्हे फौजां सिरै, मुणियै सूरजमल्ल री॥

धौलपुर खण्ड के योद्धाओं के परिचय मे भी कवि ने प्रत्येक योद्धा का स्वतंत्र वर्णन किया है। इससे कवि के वर्णन-कौशल का ही भान नही होता है बल्कि उस के गहरे इतिहास-ज्ञान का भी बोध होता है। जिन योद्धाओं का वर्णन इतिहास ग्रंथो मे दुर्लभ है, उनका परिचय तो यहाँ और भी महत्व रखता है। धौलपुर समर के योद्धा शिवराम चालुक्य का परिचयात्मक उदाहरण इस प्रकार है:—

चाळक बंस उजाळ, नांम 'सिवरांम' कहांणों।
खैराड़ो खग झाट, रीसि गज सीस बहांणो॥
'सत्रसल' आगळि सूर, खळां फाडै अवझाड़ै।
कैसरिया अंग साजि, जिरह जूसण बीभाड़ै॥
दइवाण असुर दळ-दाहिवा, बिहसि बिहसि आघा धरै।
'अवरंग' 'मुराद' ऊपरि उरड़ि, सूडाडड निरळग करै॥

योद्धाओं के परिचयात्मक वर्णन में कवि ने हिन्दू और मुसलमान उभय धर्मों एव जातियों के योद्धाओ पर समान-रूप से प्रकाश डाला है। इस ओर

कवि का पर्याप्त व्यापक दृष्टिकोण रहा है। पूर्व या बनारस युद्ध के योद्धा दलेलखांन रुहेला का कुल परिचय देकर कवि ने युद्ध में उसका स्थिति-निर्देश करते हुए लिखा है:—

विढ़ण करेबा खेल, खान चढियो खग साहें।
अग जको वजरग, सूर ढांपियां सनाहें।
मैमता गाजतां, अनै ताता अराकी।
रुहेला रिमराह, बांह देखतां कजाकी॥
घर गाजि बाजि हुव घूहळा, दिल्ली सिर दावा दिया।
जैसिंघ तणै हरवळ जको, करण फतै मुहरै किया॥

इस प्रकार प्रत्येक वीर का स्वतत्र रूप से चित्रण कर कवि ने उनकी कीर्ति और कार्य को तो अमर बनाया ही है, पर साथ ही अपने कृतित्व को भी महत्त्वपूर्ण बना दिया है।

## ऐतिहासिक मूल्यांकन

विन्हैरासो में बादशाह शाहजहा के तीन विद्रोही पुत्र शाह शुजा, मुराद और औरगजेब के बनारस (बहादुरपुर), उज्जयिनी (धर्मतपुरा) और धौलपुर (शामूगढ) के ऐतिहासिक युद्धो का तीन खण्डो में सविस्तार वर्णन किया गया है। यद्यपि तीनो शाहजादो मे सर्व प्रथम बगाल के राज्यपाल शाह शुजा ने बादशाह शाहजहां की मृत्यु के प्रवाद को वास्तविक मृत्यु मान कर अपने आपको बादशाह घोषित किया था। उसके ताज धारण कर दिल्ली-आगरा पर अधिकार करने के लिए प्रयाण करने की सूचना के बाद शाहजादा मुराद और औरंगजेब ने भी अपने-अपने प्रान्तो से सैनिक तैयारी के साथ आगरा की ओर प्रस्थान किया। इस प्रकार घटना-क्रम के अनुसार पहला विद्रोह और प्रथम युद्ध शाही सेना और शाह शुजा के मध्य दि० १४ फरवरी, १६५८ मे बनारस के समीप बहादुरपुर स्थान पर हुआ था। उस युद्ध मे शाहजादा शुजा की पराजय और शाही सेना की विजय हुई। किन्तु कवि ने उस प्रथम युद्ध का रासो मे सब के अन्त मे वर्णन किया है। इस वर्णन क्रम की पृष्ठ-भूमि पर विचार करने पर जान पडता है कि कवि द्वारा इस कम को आगे-पीछे रखने के पीछे दो बातें मुख्यतया उसके मस्तिष्क मे रही होगी। प्रथम तो बनारस के युद्ध के परिणाम की समग्र सूचना आगरा पहुँची, तब तक उज्जयिनी के युद्ध का आयोजन प्रारभ हो गया था। अत. उस युद्ध की तिथि, योद्धाओ की जानकारी और अन्य आवश्यक प्रसगो की वास्तविक परिचिति जो ऐतिहासिक काव्य ग्रन्थ के लिए आवश्यक थी, कवि को विलम्ब से मिली होगी। और उज्जयिनी का युद्ध जो

राजस्थान की सीमा से बहुत अधिक दूरी पर नहीं हुआ था तथा उस युद्ध में उसके आश्रयदाता अर्जुन के मारे जाने की जानकारी कवि को बनारस के युद्ध की जानकारी से पूर्व ही मिल गई होगी। द्वितीय कारण भारतीय साहित्य में दु.खान्त घटनाओं को सुखान्त रूप में पर्यवसित करने की परम्परा रही है। नाटको और आख्यायिकाओं में ऐसा किया जाता रहा है। ऐतिहासिक काव्यों में भी युद्ध नायक के अवसान को अप्सराओ के साथ प्रणय करवा कर स्वर्गलोक, शिवलोक, चन्द्रलोक आदि के अलौकिक वैभवो की सुखद कल्पनाओं के द्वारा अशुभ को शुभ और अमगल को मंगल रूप देकर अन्त सुखान्त बना दिया जाता है। यहां कवि ने ऐसी अलौकिक कल्पना न कर प्रथम युद्ध को जिसमें शाही पक्ष की विजय हुई थी, अन्त में वर्णित कर काव्य को अशुभ अथवा दुखान्त नही बनने दिया है। अतः कवि का यह क्रम सप्रयोजन भी मान लिया जाए तो कोई आपत्ति-जनक नही कहा जाना चाहिए।

रासो मे उपन्यस्त क्रम से प्रथम युद्ध दि० शुक्रवार, वैशाख वदि ६, १७१५ विक्रमी (शुक्रवार १६ अप्रैल १६५८ ईस्वी) को उज्जयिनी (मालवा) के रण-क्षेत्र मे हुआ था। प्रस्तुत युद्ध के शाही पक्ष की सेना के नायक जोधपुर के राजा जसवतसिह और कासिम खा तथा विपक्ष की सेना के नायक शाहजादा औरगजेब और मुराद थे। शाही पक्ष के उप-सेनानायक अर्जुन गौड (राजगढ वालो का पूर्वज) और राव मुकन्दसिह हाडा कोटा थे। उनके सहायक उप-सेनानायकों मे राजा रायसिह सीसोदिया, राजा रतनसिह राठौड़, राव अमरसिह चद्रावत, शाहपुरा का शासक सुजानसिह सीसोदिया, राजा देवीसिह बुन्देला, राजा सुजानसिह बुन्देला, वेलू परशु मरहठा आदि प्रमुख थे। विद्रोही पक्ष के उप-सेनानायको में शाहजादा मुहम्मद सुल्तान और निजाबत खान थे तथा उनके सहायको मे सफशिकन खा, शेख मीरक, बहादुर खा, अल्लाहयार खां, केशरीसिह राठौड़, भगवतसिह हाडा, रघुनाथसिह मेड़तिया आदि थे। तीन प्रहर के भयानक घमा-सान सग्राम के बाद शाही पक्ष की सेना का पक्ष निर्बल पड़ गया। युद्ध मे शाही पक्ष की पराजय के आसार स्पष्ट जान कर प्रधान सेनानायक राजा जसवतसिह और कासिम खां एवं राजा रायसिह, राजा देवीसिह, राजा सुजानसिह, वेलू परशु मरहठा और राजा जसवंतसिह के श्वसुर राजा बेरीसिह खण्डेला, राजा छत्रमणि करौली, राव अमरसिह रामपुरा आदि सहायक उप-सेनापति रणभूमि का त्याग कर पलायन कर गए। राव मुकन्दसिह हाडा, वीर अर्जुन गौड, राजा रत्नसिह राठौड़, सुजानसिह सीसोदिया, दयालदास झाला, विट्ठलदास चांपावत और गोवर्द्धनदास चन्द्रावत (राठौड़) प्रभृति वीर अपने अनेकानेक सामन्तों,

सैनिको और बन्धु-मित्रों सहित रणक्षेत्र में वीरगति को प्राप्त हुए। विद्रोही शाहजादो की विजय हुई।

इस युद्ध के वृत्तान्त के समसामयिक अरबी फारसी के ग्रथों, राजस्थानी ख्यातो तथा ऐतिहासिक पत्र-पट्टो के अतिरिक्त ऐतिहासिक काव्य ग्रथो मे अद्या-वधि 'वचनिका राठौड़ रतनसिंघजी री महेसदासोत री खिड़िया जगा री कही' की अत्यधिक चर्चा एवं प्रसिद्धि रही है। वैसे प्रसगवसात् कुभकर्ण सांदू कृत रतन रासो, जयचद्र यति कृत सईकी, सगता सादू कृत इन्द्रसिंघ री रूपक, कविया कर्णीदान कृत सूरज प्रकास और महाकवि सूर्यमल मिश्रण कृत वशभास्कर मे भी वर्णन मिलता है। परन्तु प्रथम तो ये ग्रथ युद्ध-घटना के बहुत बाद में लिखित कृतियां होने से तथा द्वितीय 'सूरज प्रकास' जैसे ग्रथ राजा जसवन्तसिंह के उत्तराधिकारी महाराजा अभयसिंह के आश्रय मे रचे जाने के कारण ऐतिहा-सिक तथ्यों से कोसो दूर ही नही निकल गए हैं अपितु सत्यता की निर्मम हत्या भी की गई है। उदाहरण के लिए राजा जसवतसिह के उज्जयिनी युद्धस्थल से पलायन को किस साहस से छिपा कर पराजय को धूमिल करने का प्रयत्न किया गया है, इस रूप मे देखने योग्य है—

दस हजार रवदाळ पडे गज भिडज अपारा।
अग असि अर आपरै, वहे रत लहि विहारा॥
गूड हाडा गहलोत त्रूटे सिव चख ततरासै।
रूक झटो राठौड, सूर पडिया सतरासै॥
वचिग्रो न एक लख दळ विचै, जवन धकै चढ जेण सू।
'अवरंग' 'मुरादि' वचिया उभै, भाव न तूठी एण सू॥[1]

अतः ऐसी सूरत मे 'वचनिका' की भांति बिन्हैरासो ही एक ऐसा प्रामाणिक ग्रथ है, जो घटनाओं की फारसी आधारसम्मत पूरी-पूरी जानकारी ही नही देता है; अपितु घटनाकृत अतिशयोक्ति जैसे मान्य दोष से भी अछूता है।

उज्जयिनी युद्ध के लिए खिडिया जगा कृत 'वचनिका' एक महत्व का काव्य-ग्रथ है अतः रासो के साथ उसको ऐतिहासिक तुलना दर्शाना भी अनुपयुक्त नही होगा।

यद्यपि रासो का लेखक कविराव महेशदास वचनिकाकार कविवर खिड़िया जगा की भाति अपने आप को युद्ध वेला पर उज्जैन मे उपस्थित रहने और

---

[1] सूरजप्रकास, स. सीताराम लाळस, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर, भा. २, पृ २१, छं २३।

आंखो देखा वर्णन करने का घोष तो नही करता है, पर वह इस युद्ध के उप-नेता अर्जुन गौड़ का दरबारी और आश्रित कवि था।[1] इससें उसे घटनाओं की विस्तृत जानकारी होना स्वाभाविक ही है। जहा तक उसके द्वारा वर्णित घटनाओं की सत्यता का प्रश्न है, उसने 'राजरूपक' के कर्त्ता बीरभाण रत्नू की तरह योद्धाओ के नाम, उनका कुल-परिचय, घटनाओ के स्थान और युद्ध की तिथि, वार, समय आदि दिए हैं और प्रत्येक अवसर का जिस विस्तार और आत्मविश्वास के साथ वर्णन किया है, उससे यह भली भाति प्रमाणित होता है कि कवि ने चाहे आखो से सारा हाल न भी देखा हो, पर उसने घटनाओ की सत्यता के नजदीक रहने का भरसक प्रयत्न किया है।

वचनिका मे राजा छत्रमणि यादव, राजा बैरीसिह शेखावत, राजा अमरसिह कछवाहा और विपक्षी सेना के शाहजादा-द्वय के अतिरिक्त अन्य बड़े योद्धाओं का नामोल्लेख न पाया जाना कवि खिड़िया के उज्जयिनी युद्ध के समय वहा उपस्थित रहने तथा आखो देखा वर्णन करने के कथन के प्रति एक स्वाभाविक सशय ही उत्पन्न नही करते, बल्कि उसकी एतिहासिकता की कमी की ओर भी एक सकेत दे जाते हैं। रासो मे ऐसा अभाव नही है। महेशदास ने उज्जयिनी सग्राम विषयक जो विवरण रासो मे दिए हैं, वे समकालीन ख्यात ग्रथों की भाति विस्तृत और अधिक प्रामाणिक, विश्वस्त और ऐतिहासिक महत्व के प्रतिपादक हैं। अत. इस युद्ध से सम्बन्धित अद्यावधि उपलब्ध ग्रथो में विस्तार, जानकारी और प्रामाणिकता की दृष्टि से रासो एक अन्यतम ऐतिहासिक महत्व की उपलब्धि है।

गुजरात के राज्यपाल शाहजादा औरगजेब के विद्रोह की गुप्त सूचना प्राप्त होने पर बादशाह शाहजहा के निर्देश से शाहजादा दाराशिकोह ने राजा जसवतसिह को औरगजेब को पददलित करने के लिए भेजने से पूर्व राजा के मन्सब और सम्मान में अभिवृद्धि की तथा उपहारो से पुरस्कृत किया और उसकी वैयक्तिक सेना के अतिरिक्त अनेक शाही मन्सबदारो के रूप में गौडों, राठौड़ो, हाडो, सीसोदियो, यादवो, बुन्देलो, कछवाहो, मरहठों और यवनो की सेनाओ को भी साथ मे विदा की थी। राजा जसवतसिंह के आगरा से मालवा की ओर प्रयाण करने के बाद शाहजादा दाराशिकोह और सम्राट शाहजहां को

[1] बिन्हैरासो, परिशिष्ट १ (ख) मे प्रकाशित गीत—'कदै गाळ बावै नहीं साख तेरह कमंध' गीत की एक अन्य प्राचीन प्रतिकृति के शीर्षक पर 'गीत अरजन गौड़ नू घर रा भाट रो कह्यो' अंकित मिला है।

मुराद के विद्रोह और सैनिक अभियान की भी सूचना मिल गई थी। दोनो शाहजादो की सम्मिलित सेना को राजा जसवतसिंह की सेना द्वारा पराजित कर पाना सदिग्ध और असम्भव समझ उसकी मदद के लिए कासिम खां के नेतृत्व में एक बड़ी सेना पीछे से और भेजी थी, जो युद्ध के पूर्व ही राजा जसवंतसिंह की सेना से जा मिली थी।

यद्यपि जसवतसिंह उज्जयिनी के इस युद्ध मे शाही पक्ष द्वारा मनोनीत प्रधान सेनानायक था। युद्ध के सचालन का नैतिक और वैधानिक दायित्व उस पर था। उसने उस दायित्व के निभाने की अपनी ओर से पूरी चेष्टा भी की थी। परन्तु वह औरंगजेब जैसे कैतव-प्रकृति, अग्रदर्शी और अनेक युद्धों मे अनुभव प्राप्त योद्धा की तुलना मे युद्धो की व्यावहारिकता से अनभिज्ञ और अपरिपक्व मति था। वह कधार आदि के युद्धो मे नियुक्त तो हुआ था, परन्तु स्वतन्त्र रूप से किसी युद्ध का सचालन करने का अवसर और अनुभव उसने प्राप्त नही किया था। अत वह उज्जयिनी मे विद्रोही शाहजादों से पूर्व पहुँच कर भी उनको पराजित करने के लिए कोई प्रभावशाली व्यवस्था नही कर सका। और न दोनो शाहजादो को नर्मदा को पार करने से तथा सम्मिलित होने से ही रोक सका। दोनों शाहजादो के नर्मदा नदी को पार कर आगे वढ आने की सूचना भी उसे तो राजा शिवराम गौड के द्वारा प्राप्त हुई, तव कही अपनी सेना के शिविर और युद्धस्थान की व्यवस्था की गई। इन तथ्यो से जसवन्तसिंह के गुप्तचर विभाग की निष्क्रियता, स्वय की अनुभवहीनता और रणनीति-पटुता के अभाव की स्पष्ट झलक मिल जाती है।

विद्रोही पक्ष के उज्जयिनी मे पहुँच जाने पर शाहजादो के दूत द्वारा जसवंतसिंह को युद्ध न करने और उनको वृद्ध वादशाह की मिजाजपोशी के लिए आगरा जाने देने की स्वीकृति की वात जिस साहस और निर्भीकता से अस्वीकृत की उसमे तो उसकी वुद्धिमानी और क्षत्रियोचित वीरता लक्षित होती है। परन्तु उसके वाद जिम युद्ध-कौशल की पटुता, तत्परता और सतर्कता वरतने की आवश्यकता थी, वह उससे वरती नही जा सकी। रासो के वर्णन के अनुसार तो जव शाहजादो का मार्गावरोध न करने का प्रस्ताव अस्वीकृत हो गया और उभय पक्षो मे लडना निश्चित हो गया था तव हाडा और गौड़ वीरो ने विपक्षी सेना से लडने की प्रारम्भिक तैयारी सपन्न कर ली थी। उसके वाद राजा जसवतसिंह ने युद्धार्थ-व्यूह रचना करने का आयोजन किया और अपने जातीय वीरो को मत्रणा के लिये वुलाया। वचनिका मे भी सधि का उपक्रम समाप्त हो जाने पर युद्ध मंत्रणा का वर्णन मिलता है। परन्तु वचनिका और रासो दोनो

में हो राजा जसवंतसिंह के अपने सरक्तीय योद्धाओं के अतिरिक्त गौड़ों, हाडों, सीसोदियो, मरहठो, बुन्देलों और यवन योद्धाओ को युद्ध मंत्रणा में सम्मिलित न करना, जसवतसिंह के युद्ध करने के निर्णय की शिथिलता और हिलते हुए मन की ओर स्पष्ट इगित करता है ? वह युद्ध का प्रधान सेनानायक था । उसे हिन्दू और यवन योद्धाओ को युद्धार्थ आदेश देने चाहिये थे । उन्हे व्यूह रचना की मंत्रणा में सम्मिलित करना चाहिये था और नही तो कम से कम राव मुकदसिंह हाडा को तो उस मंत्रणा में आमत्रित करन आवश्यक था, जिसे वे उज्जयिनी की तरफ आते समय एक दिन कोटा मे ठहर तथा साथ लेकर आये थे, परन्तु उन्होंने ऐसा नही किया ।

उपर्युक्त तथ्यो के उद्घाटन से स्पष्ट है कि दोनो सेनाओं मे युद्ध प्रारम्भ होने के कुछ पूर्व तक राजा जसवंतसिंह युद्ध मे भाग लेने का निर्णय नही कर पाए थे । विद्रोही शाहजादों को पददलित करने के लिए आई हुई शाही सेना मे कुछ ऐसे विघटनकारी तत्व मौजूद थे जिन पर राजा जसवतसिंह का कोई प्रभाव नही था । विभिन्न जातियो के प्रमुख योद्धाओं का विश्वास भी वे प्राप्त नही कर पाए थे, ऐसा आभास चर्चित विवरणो से मिलता है । अतः युद्ध में प्रवेश करते समय जसवतसिंह के मस्तिष्क मे पराजय की आशका रही हो तो असभव नही कहा जा सकता । यह शका इस तथ्य से और भी पुष्ट होती है कि युद्ध से पलायन करने वाले उसके सम्बन्धियो में राजा छत्रमणि यादव, राव अमरसिंह चद्रावत, और राजा बैरीसिंह शेखावत के नाम भी अकित है इस प्रकार सभी सम्बन्धी योद्धाओ के एक साथ युद्ध का त्याग करने के पीछे कुछ अन्य राजनैतिक कारण भी रहे होगे, अन्यथा ये सभी एक साथ युद्ध का त्याग कर अपने योद्धाचरित्र को कदापि कलकित नही करते। अत' सभवतया युद्ध के प्रारभकाल मे ही उसके परिणाम की जानकारी जसवतसिंह को हो गई थी ।

रासो और वचनिका मे एक और बडा और महत्वपूर्ण मतभेद यह है कि जसवतसिंह और कासिम खा के रण-त्याग करने के बाद सेना का सचालन-भार राजा रत्नसिंह पर रहा था अथवा अर्जुन गौड ने ग्रहण किया तथा जसवतसिंह आदि के पलायन कर जाने के बाद युद्ध चलता रहा था बन्द हो गया । रासो और वचनिका उनके पलायन कर जाने के बाद भी युद्ध जारी रहने की बात पर एक मत हैं । इस सम्बन्ध मे ख्यातो के अतिरिक्त भी अन्य स्रोतो से युद्ध के प्रारभ रहने की जानकारी मिलती है । राजा जसवतसिंह की सेना के साहनी कम्मा जगराज कुंभकरणोत परिहार का एक समकालीन डिंगल गीत मिला है, जिसके शीर्षक के लेख

से भी युद्ध के प्रारंभ रहने की पुष्टि होती है।[1] यह संभव भी है कि प्राचीन पद्धति के बड़े युद्ध किसी योद्धा या नायक विशेष के पलायन कर जाते ही सर्वथा समाप्त नही हो जाते थे। द्वितीय मारवाड़ की ख्यात की एक प्रति में राजा रत्नसिंह की मृत्यु निम्नलिखित योद्धाओं के साथ दी गई है और तदनन्तर राजा जसवतसिंह के रणत्याग कर मारवाड़ की ओर प्रस्थान करने का विवरण दिया है।[2] राजा रत्नसिंह की मृत्यु हरावल की पक्ति के प्रथम आक्रमण मे हो जाने की सूचना आलमगीर नामा और कतिपय फारसी स्रोतो के आधार पर लिखित डा० यदुनाथ सरकार की 'हिस्ट्री आफ औरगजेब' मे भी मिलता है। बिन्हैरासो भी रत्नसिंह की मृत्यु जसवतसिंह के पलायन करने से पूर्व ही स्वीकार करता है। इस प्रकार जसवत-सिंह के रण-क्षेत्र त्याग जाने के बाद के युद्ध सचालन की रत्नसिंह के विषय की कल्पना सारभूत नही जंचती। वैसे भी उस समय की सैनिक प्रणाली और युद्ध-पद्धति के अनुसार जातियो की सेनाए अपने कुल के नेता के नेतृत्व मे रहती थी। इस युद्ध मे भी वे अपने अपने जातीय घटको मे अपने सजातीय प्रमुखो के

---

[1] गीत साहणी कमा जगराज कुंभकरणोत पड़ीयार रो उजेण री वेढ बाबत महाराजा नूं सात कोस पोहचाय पाछो आय काम आयो।

—राजस्थानी शोध सस्थान, जोधपुर का संग्रह

[2] राव रतन वगैरे घणां काम आया। हाथी खेत रहा। च्यार घडी पाछली रा पातसाही फौज वीचळी श्री महाराज घोडा ऊठाया। खास हाथी सूं वरछी वाही। नीवाब १ ठौड रह्यो नै पछै सीरदार आसकरणजी महेसजी बाग झाली नै मार्डा काढिया। सू वैसाख वद ऽऽ सोझत पधारीया। आखातीज सोझत करने वैसाख सुद ७ जोधपुर पधारीया नै उजीण री राड मे काम आया सु वीगत पातसाही उमराव दो फेरां पछै काम आया। (१) रा. राव रतनसिंघ म्हेसदासोत दलपत ऊदैसिंघोत जालोर राजथांन पछै रतलाम। (२) रा. भाई फतेसिंघ म्हेसदासोत। (३) ५० रजपूत वेली पचास। (४) बारहट जसो राव रतन रो। (५) गौड अरजन वीठलदासोत वेली ४० कांम आया। (६) नीवाब ईफतखार खा सीपाई २०० काम आया। (७) कासम खां मालक थी सो तो नीसरीयो नै सीपाई लडिया। (८) झालो दयालदास नरहरदास सावळदासोत रो आदमी ४० कांम आया। (६) झालो भाई राघोदास सूघो काम आयो। (१०) हाडो मुकंदसिंघ लोहो लाग नै काम आयो नै भाई ३ जुजारसिंह, कान्ह, माहणसिंघ माघोसिंघ रा काम आया। कीसोरसिंघ लोहो लागां सु ऊपाड़ियो आदमी २०० सीपाई सुं काम आया कोटा रा धणी। (११) मीसोदीया कीसनसिंघ नाराणदास सगतावत रो काम आयो। (१२) सीसोदीयो रुकमागद सुरताण अचलावत। (१३) रा. गोरधन चादावत कुंपावत चडावळ। (१४) सीसोदीयो सुजाणसीघ सूरजमलोत वेटा ५ सूं कांम आया साहपुरा रो धणी।—राठोडां री ख्यात सीताराम लाळस जोधपुर की सग्रह प्रति

नेतृत्व मे ही विभाजित थी और उसी व्यवस्था-क्रम के अधीन उन्होने युद्ध मे भाग लिया था। इसलिए जसवंतसिंह और कासिम खां के बाद किसी एक योद्धा के पूर्ण नेतृत्व की धारणा उचित नही लगती।

रासो में विपक्षी सेना-नायक औरगजेब और अर्जुन गौड़ का पारस्परिक युद्ध अन्त मे वर्णित है। रासोकार ने नायक से नायक का युद्ध करवा कर अर्जुन गौड़ को उप-सेनानायक और इस खण्ड के काव्य का नायक चित्रित कर उप-सेनानायक की कोटि मे पहुचा दिया है। उल्लिखित तथ्यों के कारण वचनिका के आधार पर प्रतिष्ठापक उज्जयिनी युद्ध के उप-सेनानायक राजा रत्नसिंह के मृत्युसमय का प्रश्न फिर भी जीवित रह जाता है, जिस पर इतिहास के विद्वानो को उपर्युक्त संदर्भो के आधार पर पुनः विचार करना है।

तृतीय, वचनिका मे जहा राजा जसवतसिंह और राठौड़ सेना के योद्धाओ का विस्तारपूर्वक वर्णन किया गया है, वहां रासो मे इस युद्ध मे सम्मिलित एव वीरगति पाने वाले और पलायन करने वाले—सभी योद्धाओं पर समुचित प्रकाश डाला गया है। इस प्रकार युद्ध में शरीक योद्धाओ के साथ न्याय तो दर्शाया ही है, पर साथ ही काव्य के महत्व को व्यापकता और विस्तार भी प्रदान कर दिया है।

कवि ने राजा जसवंतसिंह, राव मुकदसिंह और अर्जुन गौड का अपनी-अपनी सेनाओ सहित अलग अलग चित्रण किया है, जिससे राजपूत-युद्ध प्रणाली के अनुसार तीनो प्रमुख योद्धाओ का अलग और स्वतंत्र अस्तित्व भी स्पष्ट हो गया है, जो उचित और प्रमाण सम्मत है। राव मुकदसिंह और अर्जुन गौड़ ने इस युद्ध मे बलिदान होकर जिस वीरता और स्वामि-धर्म-निष्ठता का परिचय दिया, वह बहुत ध्यान देने योग्य है। मुकदसिंह ने जहा कधार के युद्ध में दाराशिकोह के सहयोगी निजाबत खां को स्पष्ट रूप से यह जवाब दिया था कि 'ये लोग, जो मेरे साथ हैं, साधारण किराये के टट्टू नही हैं, वे मेरे भाई-बद और नातेदार हैं। मैं उनको वहां नही भेज सकता हू जहा मैं स्वय नही जाना चाहता हू।'[1] वहीं इस युद्ध मे, उसी ने परिस्थिति की गभीरता और शाहजहां के वृद्धावस्था के वचनो को ध्यान में रख कर अपना ही नही अपने भाइयो और अन्य साथियो का सर्वस्व युद्ध-वेदी पर चढा दिया।

इन प्रसगो के अतिरिक्त कवि ने शाहजादो के उज्जयिनी की ओर आते समय

---

[1] दाराशिकोह, डा० कालिकारञ्जन कानूनगो, पृ: ३९

मांडू और आसेर दुर्गों को हस्तगत करने तथा वहां के दुर्गपालों को अपने साथ मिलाने के प्रयत्न-प्रसगों, राणा राजसिंह से सैनिक सहायता प्राप्त करने के आयोजन आदि ऐतिहासिक सदर्भों की ओर भी आवश्यक सकेत दिए हैं।[1]

उपर्यंकित इन ऐतिहासिक तथ्यो के अतिरिक्त भी रासो में योद्धाओं की वेशभूषा, विभिन्न प्रकार के कवचो, आयुध-प्रकारो, अश्व-गजो की नस्लो, व्यूह रचनाओ और अप्सराओ के वर्णन के रूप मे नारी समाज के आभूषणो, पोशाक, पूजा-पाठ, दान-पुण्य आदि का वर्णन देखने योग्य है, जो सास्कृतिक और समाज-शास्त्रीय अध्ययन की सामग्री प्रदान करते हैं।

## उज्जयिनी युद्ध के नायक का निर्णय

विन्हैरासो मे वर्णित उज्जयिनी युद्ध के दो प्रसगों से यह विदित होता है कि शाही सेना के प्रधान सेनानायक राजा जसवतसिंह राठौड थे। उन मे प्रथम तो यह कि बादशाह शाहजहाँ और शाहजादा दाराशिकोह को जब यह विश्वस्त सम्वाद मिला कि मालवा मे शाहजादा मुराद ने अपने आपको बादशाह घोषित कर दिया है और गुजरात का शासक औरगजेब भी उससे मिल गया है और वे दोनो अपनी-अपनी प्रान्तीय सेनाओ को सुगठित कर दिल्ली और आगरा को अधिकृत करने के लिए प्रस्थान करने की योजना मे रत हैं, तब उन्होने जोधपुर के राठौड नरेश को दरबार मे आमन्त्रित किया और उनकी प्रशसा करते हुए कहा—

यम साहि दारा ऊचरै, हजरति फुरमाये।
तैं भुजा दिल्ली तखत, गजपत्ति जाये॥

तदनन्तर राजा के द्वारा शाहजादो का अवरोध करने की स्वीकृति प्राप्त कर बादशाह की तरफ से शाहजादा दाराशिकोह ने उनके पचहजारी मन्सब मे अभिवृद्धि कर एक साथ सप्तहजारी बनाया और पांच गज, एक सौ अश्व तथा सिरपाव प्रदान कर सम्मानित किया तथा उनके सहयोग के लिये अनेक मन्सवदार, सामत, राजा, राव, उमराव, और यवन योद्धाओ को नियुक्त कर मालवा की ओर विदा किया।

द्वितीय दोनो विद्रोही शाहजादो ने शाही सेना द्वारा उज्जयिनी के पास आगरा जाने का मार्ग अवरुद्ध पाकर राजा जसवतसिंह को मार्ग न रोकने और आगरा जाने देने का दूत के साथ अनुरोध करना जो राजा जसवतसिंह के सेना-

[1] इस तथ्य के प्रमाण के लिए देखें राणा राजसिंह के नाम औरगजेब के पञ्जे के निशान वाले पत्र, वीर विनोद, कविराजा श्यामलदास, द्वि. भा, पृ. ४१४-४२३

नायक होने तथा काव्य के नायक की भी भूमिका का निर्माण करता है। अतः यहाँ तक तो जसवंतसिंह के सेनानायक और काव्यनायक होने में कोई सदेह नही उठता है, परन्तु तदुपरान्त युद्ध की मत्रणा, सेनाओ की तैयारी, मोर्चा बन्दी, व्यूह-रचना और राजा जसवतसिंह, राव मुकदसिंह तथा अर्जुन गौड तीनो की सेनाओ का युद्धप्रवेश और उनकी सवारी का अलग-अलग रूप मे समानस्तर पर वर्णन करना राजा जसवतसिंह के प्रधान सेनापति और काव्य-नायक के अधिकार के सम्मुख एक शकाजनित समस्या उत्पन्न कर देता है । इस प्रकार युद्ध मे प्रवेश करते समय तीनो योद्धाओ को एक समान स्थिति और स्तर पर ला बिठाता है ।

अर्जुन गौड़ द्वारा अपने दूत के माध्यम से यह कहलवाना कि "शाहजादे युद्ध हेतु पूरी तरह सन्नद्ध हो कर सिर पर आ लगे हैं और राजा जसवतसिंह तैयारी तो दूर रही पर अभी तक शैय्या से उठा तक नही है" से लगता है कि जसवतसिंह ने युद्ध मे भाग लने के प्रति कोई उत्साहजनक निर्णय तब तक नही लिया था ।[1] राजा जसवतसिंह के प्रति उपर्युक्त कथन उसके प्रधान सेनानायक के प्रति असन्तोष ही प्रकट नही करता, उसके सेना के नायकत्व के प्रधानत्व के अधिकार पर भी आघात करता है । यद्यपि जसवंतसिंह ने युद्ध मे भाग लिया और उसकी सेना के राठौड, भाटी, कछवाहे आदि अनेक सामन्त रण में पराक्रम दिखा कर वीरगति को प्राप्त हुए । जसवंतसिंह को रणक्षेत्र छोडने के लिए बलात् बाधित किया गया। राव मुकदसिंह हाडा भी अपूर्व शौर्य्य-प्रदर्शन कर रण खेत रहा। तब तीनो नायकों मे एक अर्जुन गौड अवशेष रहा। उसने स्नान, आराध्य पूजा और विप्रो को स्वर्णादि दान कर प्रतिनायक शाह-जादा औरगजेब का सामुख्य किया । अपने योद्धाओ द्वारा प्रतिनायक पर आक्र-

---

[1] 'अजरा' बसीठी उल्लहे, दळ 'मुकदेस' दुबाह ।
'जसमत' अजै न जागियो, सिर लग्गा पतसाह ॥

मुणे अजमाल मुकदेस हूता मरद्द ।
साहिजादा बिन्है आय चढ़िया सरद्द ॥
मारुवै राव काचो मत मांडियो ।
तिजड गही बिन्है फौजां सिरै ताडियो ॥
पहर राति हूता गहर बाणा पडै ।
असूर दिल्ली तणै राज लेवा अडै ॥
'सूरहर' देखिये नको भाभो सम्मरां ।
दाखवै यतां ऊपरां खालो डम्मरां ॥

मण करने के लिए उसकी पहचान के चिह्नादि के बाबत पूछे जाने पर वह कहता है—

जित मेक रद्द दखिखणावं।
तसं ऊपरां लोह सन्दूक लावं॥

दिढ़े गाढ़ माफीस बैठो दुबाहं।
सही जांणिजै वोह अवरग साह॥

तदनन्तर वह अपने योद्धाओं सहित औरगजेब से सामुख्य युद्ध कर धराशायी हो जाता है।

अतः उल्लिखित घटना-प्रसगों से निम्नाकित तथ्यो का उद्घाट होता है—

(१) युद्ध-भूमि मे सक्रिय भाग लेने की अन्तिम मंत्रणा मे राजा जसवतसिंह का राव मुकंदसिंह, अर्जुन गौड आदि को न बुलाना तथा उनके यहाँ स्वय या प्रतिनिधि को न भेजना और जसवतसिंह से आदेश लिए बिना ही युद्ध का प्रारम्भ होना।

(२) जसवंतसिंह, मुकंदसिंह और अर्जुन की सवारियो और युद्ध का अलग-अलग वर्णन करना, जो नेतृत्व को युद्धस्थल मे तीन भागो मे विभाजित कर देता है।

(३) प्रतिपक्षी सेना के नायक औरगजेब से अर्जुन गौड़ का युद्ध करवाना, जिससे साकेतिक रूप मे यह पुष्टि होती है कि इस युद्ध में अन्तिम रूप से नायकत्व का सेहरा अर्जुन गौड़ पर आ जाता है। डिंगल की प्राचीन काव्य-परम्परा मे भी सेनानायको के प्रत्यक्ष युद्ध को बड़ा महत्त्व देने की परिपाटी रही है, उसका निर्वाह भी इस प्रकार से हो गया है।

## धौलपुर युद्ध के नायक का निर्णय

विन्हैरासो के इस द्वितीय खण्ड मे शाहजादा दाराशिकोह और विद्रोही शाहजादे औरगजेव तथा मुराद के धौलपुर (सामूगढ) के युद्ध का वर्णन है। यह ऐतिहासिक युद्ध दि० जेष्ठ सुदि ८, सवत् १७१५ (२९ मई, १६५८ ई०) मे हुआ था। यद्यपि शाही सेना का सेनाध्यक्ष स्वयं युवराज शाहजादा दाराशिकोह था, किन्तु युद्ध का पासा पलटते जान वह उद्वेलित हो युद्ध से पलायन कर गया था। अत. कवि ने उपसेनानायक राव शत्रुशाल हाडा और रुस्तमखा बहादुर तथा उनके सहयोगी नायक राजा शिवराम गौड, राजा रामसिंह भिनाय,

राजा रूपसिंह किशनगढ़ और राजा भीम गौड़ जो कि रणभूमि में लड़ते हुए वीरगति को प्राप्त हुए थे, का विस्तार से वर्णन किया है। कवि ने उज्जयिनी के युद्ध में जिस प्रकार अर्जुन गौड को उपनायक सिद्ध किया है, उसी प्रकार इस खण्ड में राव शत्रुशाल हाडा को उपसेनानायक मान कर उसका शाहजादे औरंगजेब और मुराद से प्रत्यक्ष युद्ध करवाया है, जिसकी इतिहास ग्रथों से भी पुष्टि होती है। वैसे भी राव शत्रुशाल हाडा शाही पक्ष के इस युद्ध में सम्मिलित योद्धाओ मे सब से बड़ा मन्सबदार, अनेक युद्धो का साक्षात् अनुभवी योद्धा था तथा वह विजय अथवा प्राणोत्सर्ग की प्रतिज्ञा के साथ युद्ध में प्रविष्ट हुआ था। बादशाह ने स्वयं उसके नाम भेजे गए फरमान मे सेना-नायक का दायित्व उस पर डाला था।[1]

विदेशी इतिहासकार जेम्स टॉड अपने प्रसिद्ध ग्रथ 'एनाल्स एण्ड एन्टीक्विटीज आफ राजस्थान' मे राव शत्रुशाल की प्रतिज्ञा को दोहराते हुए लिखता हैं कि—'हमारा कोई भी सैनिक युद्ध से भाग नही सकता। जो राजपूत डर कर युद्ध से भागता है, वह मरने पर नरक जाता है। मैं बादशाह की तरफ से युद्ध करने आया हूँ। मैंने यह प्रतिज्ञा की है कि युद्ध में या तो विजय प्राप्त करूगा, अन्यथा प्राण दे दूगा।' इसलिए राव शत्रुशाल के चरित्र को रासो में विस्तार देना उचित और युक्ति-मान्य है।

रासो के इस भाग में वर्णित घटना प्रसगो के विषय में फारसी तवारीखो, ख्यातो और राजस्थान तथा उसके भूतपूर्व राज्यो के इतिहास ग्रथो में बिखरा हुआ और अधूरा वर्णन तो मिलता है परन्तु जैसा रासो में एक साथ दोनो पक्षो के हिन्दू और मुसलमान योद्धाओ का उल्लेख प्राप्त होता है, वैसा नही। इस दृष्टि से रासो का यह धौलपुर युद्ध खण्ड भी बड़ा उपयोगी और ऐतिहासिक महत्त्व का है।

धौलपुर के इस युद्ध का ऐतिहासिक काव्य ग्रथो में वशभास्कर में विस्तार के साथ वर्णन हुआ है, पर उसमें भी हाडा वीरो के अतिरिक्त उस युद्ध में भाग लेने वाले अन्य कतिपय हिन्दू-मुस्लिम वीरो का नामोल्लेख नही मिलता है। एक अन्य चारण कवि काना कविया कृत 'राव सत्रुसाल रा कवित्त' नाम की एक उल्लेखनीय कृति और प्राप्त है, पर वह खण्डित है। राव शत्रुशाल के चरित्र पर तो उसके प्राप्त अश में पर्याप्त प्रकाश डाला गया है, पर अन्य योद्धाओ की

[1] बूदी रा फरमाण विच, इम लिखियो आदाब।
भूप सता थारै भुजा, अब म्हारै घर आव॥
—वशभास्कर, सत्रसाल चरित्र-महाकवि सूर्यमल मिश्रण

उपेक्षा उसकी ऐतिहासिक उपादेयता को सीमित बना देती है। कुछ साहित्य-इतिहास-वेत्ताओ ने कवि वृन्द लिखित 'किशनगढ री वचनिका' कृति का भी यत्र तत्र नामोल्लेख किया है, जो इस युद्ध को आधार बना कर लिखी गई कही जाती है पर वह कृति हमारे देखने में नही आई है। जहाँ तक हमें मालूम हुआ है। डॉ० मोतीलाल मेनारिया के सिवाय अन्य किसी विद्वान ने उसकी खोज करने का यत्न नही किया है और उन्ही के स्रोताधार पर उसका नामोल्लेख करते आ रहे हैं। इनके अतिरिक्त महाकवि भूषण रचित 'सत्रसाल दसक' में भी धौलपुर के सग्राम का वर्णन मिलता है, पर उसमे भी शत्रुशाल का काव्यात्मक वर्णन ही अधिक है। अन्य योद्धाओ तथा युद्ध के इतिवृत्त की दृष्टि से उसका विशेष महत्त्व नही है। ऐसी दशा मे उसके ऐतिहासिक वर्णन के बारे मे कुछ भी कहना सगत नहीहोगा। अतः प्राप्त इतिहासो और ऐतिहासिक काव्य ग्रथो में विन्है-रासो का यह धौलपुर युद्ध-वर्णन खण्ड भी उज्जयिनी खण्ड की भाति ही ऐतिहासिक उपयोगिता और महत्त्व का है।

## बहादुरपुर युद्ध के नायक का निर्णय

जसा कि उज्जयिनी के युद्ध के प्रारभ मे इगित कर आए हैं कि बादशाह शाहजहा के तीनो शाहजादो मे सब से प्रथम द्वितीय शाहजादे शाहशुजा ने अपने प्रान्त बगाल मे विद्रोह का प्रारभ किया था। उसने अपनी प्रान्तीय राज-धानी राजमहल मे शाही ताज धारण कर बिहार को पार कर बनारस के पास बहादुरपुर मे अपनी सेना को ला जमाया था। जब वृद्ध बादशाह और युवराज दाराशिकोह को शुजा के विप्लव का सम्वाद प्राप्त हुआ तो उन्होने मिर्जा राजा जयसिह की सरक्षकता मे शाहजादा सुलेमानशिकोह को सेनापति नियत कर उसे पददलित करने के लिए भेजा। शाह शुजा और शाही सेना के मध्य मगलवार, फाल्गुन सुदि एकादसी, सवत् १७१४ (१४ फरवरी, १६५८) को यह युद्ध हुआ। उपर्युक्त युद्ध के विषय मे इतिहासो, ख्यातो और फुटकर गीत, दोहो कवित्तो और सोरठो के अलावा कोई महत्त्वपूर्ण काव्य ग्रथ उपलब्ध नही होता। प्राप्त ग्रथो मे भी बहुत ही सक्षिप्त और चलता उल्लेख ही अधिक हुआ है। रासो के इस प्रकरण मे दोनो सेनाओ के प्रमुख वीरो, शाह शुजा के आक्रमण अभियान की तैयारी और शाही सेनानायक सुलेमानशिकोह, मिर्जा राजा जयसिह, राजा अनिरुद्धसिह गौड और राव रायसिह नागौर प्रभृति बड़े योद्धाओं के अतिरिक्त उदयभानु राठौड, भोजराज खगारोत, नबाब दलेलखान, राव कल्याणसिह नरुका, कुशलसिह नाथावत, गोविन्ददास ऊहड, महासिह शेखावत आदि अनेकानेक वीरो की समग्र जानकारी दी गई है। युद्ध का सेनानायक

कवि ने शाहजादा सुलेमानशिकोह तथा उपसेनानायक मिर्जा राजा जयसिंह और राजा अनिरुद्धसिंह गौड को चित्रित किया है, जो फारसी अभिलेखो और गौड़ो की वशावली आदि ग्रथो से भी सही प्रमाणित होता है।

इस प्रकार कवि ने विद्रोही शाहजादो के तीनो युद्धो का इस ऐतिहासिक काव्य ग्रंथ में वर्णन किया है तथा मध्यकालीन इतिहास, राजनीति और बादशाह अकबर की सहिष्णुता और तेजके युग के अन्त का इतिहास सजोया है । अत. यह ग्रथ शाहजहा के शासनकाल और उसके पुत्रो के उत्तराधिकार के तीनो युद्ध के महत्वपूर्ण वर्णनो का ग्रथ है।

## रासो का नामकरण और अप्रसिद्धि के कारण

बिन्हैरासो का नामकरण— भारतीय साहित्य मे रासो-सज्ञक ग्रथो की एक दीर्घकालीन परम्परा चली आ रही है। इस परम्परा मे जहा सन्देश रासक, पृथ्वीराज रासो, विजयपाल रासो, राम रासो, खुमाण रासो, हमीर रासो और राणा रासो जैसे महाकाय ग्रथ प्राप्त हैं, वहा जती रासो, बाणिया रासो, खीचड़ रासो, ऊन्दर रासो और घेनु रासो जैसी लघु हास्यप्रधान कृतियाँ भी बहुलता से मिलती हैं। अमूमन ऐसी रचनाएं काव्य के प्रधान नायको अथवा युद्ध-घटनाओ के नामो से सम्बोधित मिलती हैं, पर बिन्हैरासो का नामकरण उपर्युक्त श्रणी से भिन्न प्रकार का है। कवि का इस नामकरण के पीछे क्या अभिप्राय रहा है, यह तो स्पष्ट नही कहा जा सकता, पर ऐसा लगता है कि उसके मस्तिष्क मे ग्रथारभ के समय उज्जयिनी और धौलपुर के दो युद्धों का वर्णन करने का विचार रहा होगा। क्योकि राजस्थानी मे 'बिन्है' शब्द दो के लिए और 'रासो' युद्ध के लिए प्रयोग में आता हैं। इसलिए कवि ने इसे 'बिन्हैरासो' नाम दिया होगा। फिर जब वह तृतीय युद्ध को भी लिखने बैठा होगा तब उसके मन में नाम की सार्थकता का प्रश्न भी शायद उठा होगा, पर इससे पूर्व दोनो युद्धो की प्रसिद्धि और चर्चा अन्य विद्वानो तक फैल गई होगी। ऐसी स्थिति में नाम में परिवर्त्तन करना समीचीन न जान कवि ने उस नाम को पूर्ववत् ही रहने दिया हो तो यह सभावना हो सकती है। वैसे वह गौड क्षत्रियो का आश्रित कवि था और बिन्हैरासो मे गौड़ो का सर्वाधिक वर्णन है। इसलिए अपने वीर आश्रयदाताओ के यश का विनय पूर्वक प्रसारण करने के लिए ग्रथ का नाम 'बिन्हैरासो' रखा गया हो तो भी युक्ति-सगत हो सकता है। गौडो की वशावली में एक स्थल पर कवि ने इस ओर सकेत भी दिया है कि 'नाम बिन्हैरासो दियो, बिन्है करे सब कोय।' यह नाम कवि ने किसी भी प्रयोजन से रखा हो, फिर भी रासो नामक ग्रथों की परंपरा में इस ग्रथ का अपना अलग स्थान है।

बिन्हैरासो की अप्रसिद्धि के कारण—पिछले पृष्ठो के विवेचन से यह भली भांति प्रकट हो जाता हैं कि बिन्हे रासो बादशाह शाहजहां के विद्रोही शाहजादों के उत्तराधिकार के युद्धों के वर्णनकी दृष्टि से एक सम-कालीन और प्राथमिक ऐतिहासिक महत्व का ग्रंथ है। उसमें मुगल दरबार के उपर्युक्त युद्धो में भाग लेने वाले सभी वंशो और शाखाओ के प्रमुख योद्धाओं का यथातथ्य वर्णन हुआ है जिसका विस्तृत उल्लेख हम कर आए हैं फिर भी ग्रथ की एक से अधिक प्रतिलिपिया न मिलने और समुचित प्रसार न पाने का क्या कारण रहा, यह प्रश्न उठना स्वाभाविक हैं। हमारी विनम्र राय मे इसके प्रचार न पाने में मुख्यतया चार कारण हो सकते है। प्रथम तो यह कि इस ग्रथ के तीनो खण्डों मे अन्य जातीय योद्धाओ के अनुपात मे गौड-योद्धाओ का वर्णन सबसे अधिक किया गया है। कारण कि इन युद्धो मे गौड और हाडा वीरो का ही अधिक सहार हुआ था। गौडो में तो राजा अनिरुद्ध-सिंह को छोड कर अन्य सभी बडे योद्धा और मन्सबदार वीरगति को प्राप्त हो गए थे। अत किसी बड़े राजा के जीवित न रहने और उत्तराधिकारियो को भी औरगजेब द्वारा अपने-अपने राज्यो से वचित कर देने के कारण ग्रथ मे वर्णित अपने पूर्वजो के कीर्ति-विस्तार को प्रोत्साहन कौन देता ? द्वितीय, उज्जयिनी युद्ध मे राठौडो के स्वामी राजा जसवतसिंह के रण-पलायन का कवि ने तथ्या-तथ्य वर्णन किया है, इसलिए राठौड समाज में उसके प्रति उपेक्षित भाव बरता जाना अस्वाभाविक नही कहा जा सकता। तृतीय, औरगजेब गौडो से सख्त रुष्ट था और उसने बादशाह बनने के बाद सवत् १७१७ मे गौडो के प्रति अपना रोष प्रकट करते हुए गौडो का वतन गौडावाटी तक उनसे छीन कर मेड़तिया राठौडो को दे दिया था। इसलिए बादशाह के विरुद्ध और उसके प्रतिद्वन्द्वियो के अनुकूल वर्णन को उसके मन्सबदार और कृपापात्र राजागण सुनने को कब और कैसे तैयार होते ? चतुर्थ समान वृत्ति होने के कारण रावो और चारणों में प्रारभ से ही आपस में विरोध चला आ रहा था। चारण संख्या मे अधिक थे इसलिए यहा के काव्य-प्रचार मे उनका हाथ मुख्य रूप मे रहा और चारण कवि जगा खिडिया तथा कुंभकर्ण सादू द्वारा रचित क्रमशः रतनसिंघजी महेस-दासौत दलपतौत री वचनिका तथा रतन रासो इन्ही घटनाओ को लेकर लिखे गए ग्रन्थ हैं, जिनमे नायकत्व, योद्धाओ के शौर्य तथा घटनाचक्र आदि का वर्णन राठौड आदि सामन्तो के अनुकूल करने से उनका प्रचार इन सामन्तो के इलाको में अधिक होना स्वाभाविक था। क्यों कि जैसा हम पहले बता आये हैं, इस रासो मे उपर्युक्त दोनो कवियों से इस कवि का पर्याप्त मतभेद रहा है और उसमे गौडो

तथा हाड़ा वीरो की प्रशसा अधिक की है । चारणों ने तथा उनके आश्रयदाताओ ने कृति को अपने समाज में महत्त्व नही दिया और इसीलिए इसकी प्रतिलिपियाँ भी अधिक नही हुईं, जो कि उस समय के प्रचार का प्रमुख साधन थी ।

ऐसा केवल इस कृति के साथ ही हुआ हो सो बात नही, राजनैतिक उथल-पुथल, राजवंशों के पतन और उत्थान के साथ लगे हुए कवि-समाज की कृतियाँ इस प्रकार के अनेक कारणों से न केवल काल-कवलित हो गईं, अपितु अभी तक अधकार के गह्वर मे छिपी भी पड़ी हैं और कई महत्वपूर्ण कृतियाँ त्रुटित ग्रंथो में केवल अपनी बानगी प्रदर्शित कर उन महान् कवियो के काव्य-कौशल के नमूने को बचा पाई हैं। यह सब कुछ होते हुए भी जिन काव्य-कृतियो का अपना ऐतिहासिक तथा साहित्यिक मूल्य है, वे जब भी प्रकाश मे आती हैं तो निश्चित रूप से हमारे साहित्य के गौरव की वृद्धि करती हैं, चाहे इतिहास के किसी काल मे किन्ही कारणो से उसकी अवज्ञा क्यो न करदी गई हो ।

## कवि की अन्य कृतियाँ

बिन्हैरासो के अतिरिक्त कवि की निम्नलिखित रचनाएँ उपलब्ध हैं—

(१) राव अमरसिंघ नागौर को साको, (२) राणा राजसिंघ का गुण रूपक, (३) गोडो की वशावली (४) रघुनाथ चरित नवरस वेलि और (५) 'राजा जयसिंह का छप्पय' तथा कतिपय योद्धाओ पर रचित डिंगल गीत । राव अमरसिंह का साका में कवि ने विभिन्न प्रकार के चौतीस छदो में नागौर के स्वामी राव अमरसिंह राठौड़ के पूर्व-पुरुष राव मालदेव, उदयसिंह, शूरसिंह और गजसिंह का सक्षिप्त रूप में नामोल्लेख कर राव अमरसिंह के पराक्रम और उनके राजकुमार रायसिंह का जन्म-वर्णन किया है । तदनन्तर आगरा के दुर्ग मे बादशाह शाहजहाँ के समक्ष सलाबत खां को मारने तथा अर्जुन गौड़ आदि योद्धाओ के सामूहिक आक्रमण से स्वयं के मारे जाने का पतेवार वर्णन किया है। 'राणा राजसिंघ का गुण रूपक' कवि की अट्ठावन छदो की कृति है । इसमे मेवाड़ की प्राकृतिक सुषमा, गिरि और सरोवरो मे वन्य-जीवों का स्वच्छन्द विहार, उदयपुर नगर, वहाँ के राजप्रासाद, सरोवर, राणा की सवारी, उनके हाथी, हाथियो की लड़ाइयाँ आदि का बड़ा सजीव और चित्ताकर्षक वर्णन किया है । शाहजादा औरंगजेब द्वारा सहायता के लिए प्रार्थना करने और फलस्वरूप अप्रकट रूप मे उपरोक्त सकेतित सहायता की मंशा से राणा राजसिंह का ससैन्य प्रयाण कर मालपुरा को लूटने तथा मार्ग मे आने वाले शाहपुरा आदि बादशाह के सहायक

राज्यो को दण्डित करने का उल्लेख किया है। कवि ने मालपुरा को लूटने के लिये किए गए सैनिक अभियान मे सम्मिलित सामन्त-उमरावो का बडा महिमामय वर्णन किया है। 'गौड़ो की वशावली' कवि की एक अन्य ऐतिहासिक महत्व की दुर्लभ कृति है। इसमे गौड़ क्षत्रियो का इतिहास, पीढियाँ और उनके युद्धो पर प्रकाश डाला गया है। बादशाह शाहजहाँ के राज्य-प्राप्ति के प्रयत्नो मे उसके प्रभावशाली और विश्वस्त सहयोगी गोपालदास गौड और उसके वशज राजा अनिरुद्धसिंह, राजा शिवराम, अर्जुन, भीम आदि सभी योद्धाओ का सारग्राही परिचय दिया है। यद्यपि इसका प्रारंभिक अंग कीटभक्षित होने से त्रुटित है, फिर भी गौड़ो के इतिहास और अन्य अनेक घटनाओ के कारण यह कृति अति उपादेय है। रघुनाथ चरित नवरस वेलि एक सौ सत्ताईस छदो की व्रजभाषा की रचना है। इसमे नवरसो के माध्यम से श्री रामचन्द्र के चरित्र का वर्णन किया गया है। यह वर्णन प्राप्त प्रति मे बालकाण्ड तक ही मिला है। अतएव कहा नही जा सकता कि ग्रथ का परिमाण कितना था। कवि इस कृति में रसो के माध्यम से वर्णन करने मे सफल नहीं हुआ है। अन्य छप्पय और डिंगल गीतो में कवि ने समसामयिक वीरो में राजा जयसिंह आमेर, दयालदास झाला, राजा रामसिंह कछवाहा आमेर और अर्जुन गौड का यश एवं वीरता का वर्णन किया है। मिर्जा राजा जयसिंह के छप्पयो मे उनके द्वारा पुरन्दर का किला और छत्रपति शिवा मरहठा पर विजय प्राप्त करने का उल्लेख है। इस प्रकार 'रघुनाथ चरित नवरस वेलि' के सिवाय सभी कृतियाँ ऐतिहासिक उपयोगिता और महत्त्व की हैं। इसी दृष्टि से 'वेलि' को छोड़ अन्य कृतियो को परिशिष्ट में प्रकाशित कर दिया है।

आशा है परिशिष्ट मे दी गई ये कृतियाँ कवि के कृत्तित्व को सामूहिक रूप मे हृदयंगम करने मे सहायक सिद्ध होगी और सम्बन्धित विषयो पर कार्य करने वाले विद्वानो के लिए भी किसी न किसी रूप मे सहायक सिद्ध हो सकेगी।

बिन्हैरासो के सम्पादन मे एक ही प्रति का प्रयोग हुआ है कारण कि अनेक विध प्रयत्न करने पर भी इसकी दूसरी प्रति उपलब्ध नही हुई। प्रस्तुत प्रति पाच वर्ष पूर्व कवि के वशज श्री गोवर्द्धनसिहजी राव द्वारा उदयपुर के प्रसिद्ध विद्वान स्वर्गीय कविराव मोहनसिहजी को प्राप्त हुई थी। तव कविराव जी पृथ्वीराज रासो के सम्पादन का कार्य सम्पन्न कर 'पृथ्वीराज रासो शब्दकोप' के निर्माण के कार्य मे लगे हुए थे। मैं उन दिनो साहित्य सस्थान, उदयपुर में शोधपत्रिका, त्रैमासिक पत्र का सम्पादन कार्य देख रहा था। एक दिन उन्होने 'रासो' की वह प्रति मेरे हाथ मे थमाते हुए कहा—यह 'बिन्हैरासो' की प्रति है, लीजिए आपको इसका सम्पादन करना है।' मैंने उनका आग्रह

स्वीकार किया और ग्रंथ की प्रतिलिपि का कार्य प्रारभ हुआ । तदनन्तर उसी वर्ष मैं उदयपुर से राजस्थानी शोधसंस्थान जोधपुर मे आ गया । यहा आने पर मैंने सस्थान के सचालक डॉ० नारायणसिंहजी भाटी को मेरा वह कार्य बताया और 'रासो' के प्रकाशन की व्यवस्था के लिए उनसे आग्रह किया ।

उन्होने ग्रन्थ की उपादेयता का अनुभव कर प्रसन्नता व्यक्त की तथा राजस्थान प्राच्य-विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर से प्रकाशित करवाने का सुझाव दिया । फिर मुझे साथ लेकर प्रतिष्ठान के उप सचालक श्रद्धेय गोपालनारायण जी बहुरा की सेवा मे ले गए । श्रद्धेय बहुराजी और भाटी जी ने प्रतिष्ठान के सम्मान्य सचालक पूज्यचरण पद्म श्री मुनि जिनविजयजी महाराज, पुरातत्वाचार्य के समक्ष ग्रथ की ऐतिहासिक और साहित्यिक उपयोगिता प्रकट की । पूज्य चरण ने मेरी प्रतिलिपि का अवलोकन कर मुझे सम्पादनार्थ आवश्यक निर्देश देते हुए कार्य सम्पन्न करने का आदेश दिया । एक वर्ष के अनवरत श्रम के पश्चात् यह कार्य सम्पन्न कर आज विद्वानो की सेवा मे इसे प्रस्तुत करते हुए मैं दो कारणो से विशेष प्रसन्नता का अनुभव कर रहा हू । प्रथम तो यह कि ग्रन्थ ऐतिहासिक महत्व की अज्ञात कृति है । इसके प्रकाशन से कतिपय आदर्श चरित्र योद्धाओ का परिचय प्रकाश मे आएगा । द्वितीय मेरे अभिन्न मित्र स्वर्गीय कविराव मोहनसिंहजी की इस रूप में इच्छा पूरी होने से उनकी स्वर्गीय आत्मा को सन्तोष मिलेगा ।

ग्रथ की सम्पादित प्रति की प्रतिलिपि सवत् १८७६ वैशाख शुक्ला २ सोमवार को इन्द्रगढ (कोटा) मे महताप (सिंह) के पुत्र जोरावरसिंह के पढने के लिए अगरजी के पुत्र प्रतापजी ने की थी । इन्द्रगढ के स्वामी महाराज शिवसिंहजी हाडा बड़े विद्यारसिक, विद्वान् और विद्वानो के गुणग्राहक थे । उनका अपना हस्तलिखित ग्रथों का बड़ा महत्वपूर्ण पुस्तकागार था, जो अब प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर में सुरक्षित है । यद्यपि प्रतिलिपि-कर्त्ता ने रासो की इस प्रतिलिपि के विषय मे, यह किस की प्रति से नकल की गई है, कोई सकेत नही दिया है, फिर भी इन्द्रगढ में महाराज शिवसिंह के शासन काल में तैयार की जाने के कारण अनुमान किया जा सकता है कि महाराज शिवसिंह के सग्रहालय की प्रति के आधार पर ही इसकी अनुकृति हुई होगी ।

प्राचीन ग्रथों में आमतौर से छद-संख्या उस ग्रन्थ की समाप्ति पर अन्त मे एक ही स्थान पर लगाने की परम्परा-सी रही है । रासो की इस प्रति में भी छद-संख्या का वही पुरातन क्रम था । मैंने प्रतिलिपिकार के ही

क्रम को स्वीकार कर छद संख्या क्रम को यथावत् ही रहने दिया है। पाद टिप्पणियो के स्थान पर आवश्यक शब्दार्थ और परिशिष्ट भाग में सम्बद्ध ऐतिहासिक टिप्पणिया दी गई हैं। कवि के कृतित्व का विद्वान् सम्यक मूल्याकन कर सके, इस दृष्टि से उपयोगी समझ कर कवि की प्राप्त अन्य ऐतिहासिक कृतियाँ भी परिशिष्ट मे प्रकाशित कर दी गई हैं।

इस ग्रथ के सम्पादन मे मैंने राजस्थानी शोधसंस्थान के संचालक डॉ० नारायणसिंह जी भाटी से बराबर सहायता प्राप्त की है। सस्थान के अन्य आवश्यक कार्यो में अत्यधिक व्यस्त रहते हुए भी उन्होने मुझे जो सहयोग दिया है, वह मैं नही जानता कि किन शब्दो मे व्यक्त करूं। ऐतिहासिक स्थलो के स्पष्टीकरण और तत्सम्बन्धी टिप्पणियो को तैयार करने मे इतिहास के प्रसिद्ध विद्वान् महाराजकुमार डा० रघुबीरसिहजी, सीतामऊ का मुझे महत्वपूर्ण सहयोग मिला है। महाराजकुमार साहब की कृपा को भी मै धन्यवाद अर्पण करने जैसी आज की चलती परम्परा से प्रकट करना नही चाहता। कवि-वश-परिचय की सामग्री कवि के वशज गोवर्द्धनसिहजी राव और स्वर्गीय कविराव मोहनसिंहजी की विदुषी धर्मपत्नी माजी मानकुवरीजी के यहा से प्राप्त हुई हैं। कठिन शब्दो के शब्दार्थ निर्णय मे राजस्थानी के विद्वान् श्री सीतारामजी लाळस का मुझे सहयोग मिला है।

पूज्यचरण पद्मश्री मुनिजी महाराज और श्रद्धेय गोपालनारायण जी बहुरा की तो कृपा का यह फल ही है कि प्रतिष्ठान से यह ग्रथ प्रकाशित हुआ। मुझे यह कार्य सम्पन्न करने का उन्होने जो अवसर प्रदान किया उसके लिए मै उन दोनो विद्वानो का विनम्रतापूर्वक आभार मानता हूँ। साथ ही साधना प्रेस के साहित्यानुरागी विद्वान् व्यवस्थापक श्री हरिप्रसादजी पारीक के प्रकाशन-सहयोग के प्रति कृतज्ञता व्यक्त करना भी मै अपना कर्तव्य समझता हूँ।

राजस्थानी शोध सस्थान
जोधपुर
३१ दिसम्बर, १९६५

—सौभाग्यसिह शेखावत

# महेसदास राव कृत

# बिन्हैरासो

(शाहजहाँ बादशाह के शाहजादों का उज्जयिनी, धौलपुर एवं पूर्व का युद्ध वर्णन)

श्री गणेशाय नमः ॥ अथ महेसदासराव कृत बिन्हैरासो लिख्यते ॥

छंद साटिक

श्वेताअमर वैयसिता मुक्तासिरा मंगता
श्वेताअमर सोभ लवज चिहुर सोभ सजिता
रुक्मासिता रामनो श्वेता हंस अरुढिता
जगजिता श्वेता गुना सारिनी
वीना पुस्तक धारिता सरस्वती विद्या वर कारिनी ॥ १ ॥

छंद दोहा

देहु बुद्धि वर उक्तिका, रूपक जुक्ति बताय।
पूत पिता दळ द्वै जुड़े, भिन भिन बरणौं ताय ॥ २ ॥

छंद साटिक

सूडादड सिंदूर सोभ सिरसा देवादन अग्रिता।
लबोदर भुज चारि आयुध जुता पादाब लहु पीनता ॥
घूघर मेखळ घोर भौंर भमित्ता मुकटाभिर भोजिटा।
वन्दौ श्रीनाथ सुधि बुधि करा काव्येन कारायना ॥ ३ ॥

छंद दोहा

गणनायक घायक बिघन, सुधि बुधि नायक जाणि।
मैं बदौं सिर नाय कै, कारण सूर बखांणि ॥ ४ ॥

छंद छप्पय

श्री गुरु परम दयाल, गुरु गुण सागर जाणै।
गुरु गोविंद तै अधिक, गुरु कृत ईस मिलाणै ॥

---

१ छन्द सख्या एक त्रुटित है।

२. रूपक – काव्य वर्णन। जुक्ति – युक्ति। दळ द्व – बादशाह शाहजहाँ और उसके पुत्रो का दल। बरणौं – वर्णन करूं।

३ मेखळ – मेखला। घोर – ध्वनि। श्रीनाथ – भगवान् कृष्ण।

४. घायक – नष्ट करने वाले। नाय कै – नमन कर के।

गुरु देवै पद अभय, गुरु मति ज्ञान दिढावै ।
गुरु करवै अप जेमि, गुरु लघु हूत बढावै ।।
गुरु हूत मिळै जे व्है सफळ, गुरु बिन अफळ वखाणियै ।
गुरु चरण कज वदित कर, कारण गुरु कवि आणियै ।। ५ ।।

छंद दोहा

गुरु दाता द्याता गुरु, गुरु ज्ञाता सब जाणि ।
परम गुरु दीजै ऊकति, बरणौ सूर वखाणि ।। ६ ।।

चगता हू चगता जुटै, खितपति हुवौ सिघार ।
गुरु आखो मौहू उकति, जपौं गल्ह बिथार ।। ७ ।।

छंद पद्धरी

'अकबर जलालदीनह' दिलीस ।
सो तपै गयौ नव खड सीस ।।
'नूरदी साहि जहागोर' नूर ।
प्रथमादि सिरै तिण तेजपूर ।।
'साहिजिहान' साहिब्ब दीन ।
चहु चक्क जेर समसेर कीन ।।
सह मिळै आय दिल्ली सपाण ।
रस मिळै नही 'राजसी' राण ।। ८ ।।

छंद छप्पय

'साहिजिहा' पतिसाह, राह दहुवै सिर रज्जै ।
वाजा पूरब दिखण, उतर पछिम दिस बज्जै ।।
पूत सपूत स च्यारि, यळा चहुवै ज्या अप्पि ।
ठावा ठौहड़ा ठौहड, उथड थाणा करि थप्पि ।।

---

५ दिढावै – दृढ करता है। अप जेमि – आप जैसा ही। हूत – से। अफळ – निष्फल। चरण कज – चरण कमल।

६ द्याता – वन्दनीय। ऊकति – काव्य रचना की सूझ।

७ चगता – मुसलमान। खितपति – पृथ्वीपति। सिघार – सहार। आखो – कहो, प्रदान करो। जपौ – कहूं। गल्ह – कथा। बिथार – विस्तार सहित।

८ तेजपूर – पूर्ण शक्तिवान्। साहिजिहान – शाहजहाँ। चहुं चक्क – चारो खण्डो को। जेर – पराजित, अधीनस्थ। रस मिळै नहीं – पूर्णरूप से घुले मिले नही।

९ राह दहुवै – हिन्दू और मुसलमान। यळा – पृथ्वी। ठावा – मुख्य। थाणा – सैनिक

जाजुळी तेज जग चख्खि जिम, दुनिया ऊपरि देखियै ।
नव खड सप्त दीपह र्नरिंद, लोह गहै कुण लेखियै ।। ९ ।।

छंद पद्धरी

थिर ऊतर 'साहिदारा' स थप्पै ।
यळा पूरब साहि 'सूजा' स अप्पै ।।
जरा दिखिण साहि 'अवरग' जाणौ ।
वळ पछिम साहि 'मुरियाद' बखाणौ ।।
चहू देस अच्चाळ च्यारौ चगत्ता ।
करै च्यारहु येमि चौ बेद कथ्था ।।
दिली 'साहिजिहान' बैठौ दुबाह ।
येक पाय सेवै जीह दोय राह ।।
जीयप्पउ जहमत्ति जांणी जगत्त ।
खाली हुवौ तखत्त नै आतपत्त ।।
मही मडळ हूहळ कूक माचै ।
वळा च्यारि वाका दहाका स बाचै ।। १० ।।

छंद दोहा

'सूजे' पूरब साभळे, वाका ढिल्ली येह ।
आरभ जुध परठ्ठियौ, आरभ कीध स येह ।। ११ ।।

छंद त्रिभगी

'सूजा' सुलिताण श्रौह अमाण जाणि जवाण जमराणं ।
आरभ उमगे अगसु अगे तग तुरगे ताणाण ।।

---

थाने । जाजुळी – ज्वाजल्यमान । जग चख्खि – सूर्य । दीपह – द्वीप । लोह – शस्त्र ।

१०. थिरं – स्थिर । थप्पै – नियुक्त किया । अप्पै – प्रदान की । वळ – वल, फिर । अच्चाळ – अविचल, दृढ । दुबाह – श्रेष्ठ वीर । येक पाय – एक पैर पर खडे होकर । जीह – जिसकी । जीयप्पउ – जिन्दा ही । जहमत्ति – जहमत, कष्ट, मौत । आतपत्त– छत्र । वळा च्यारि – चारो शाहजादो की ताकतें, चारो ओर, चारो दिशाओ मे ।

११ सूजे – शाहजादा शुजा । साभळे – सुन कर । ढिल्ली – दिल्ली । जुध – युद्ध ।

पखराळ' पमगा नाग सनग्गा बाहि विहगा बाणास ।
गज झप स जग्गां धारै धज्जा ऊडि सरज्जा आकासं ॥
खड खड स खडिया आभि स अडिया जोधा जडिया जरदाळ ।
रत्थाह उचडिया खिभिदळ खडिया अनडा नटिया योहाळ ॥
दिल्लीसर दाव चित्त स चाव राजा राव उमराव ।
पुणि सैद पठाण ताणि कमाण गिडिक धाण गुमराव ॥
पौहमी पालट्ट थट्ट सुथट्ट बहै बिहट्ट पूरवय ।
सूजासाहि आया असा अधाया साहिजिहान सुणे सवय ॥ १२ ॥

छद छप्पय

सुणियौ 'साहिजिहान', येमि 'सूजा साहि' आया ।
पट्टण हदा तौडि, पाट द्रहबट्ट लुटाया ॥
असी सहस असवार, पार पैदळ कुण पावै ।
मेक सहस मातग, अरि गढ मूळ ऊचावै ॥
गज नाळि गजा सुत्रनाळि गणि, तोप जमूर जगळा तई ।
सीसाण बाण सोराण सजि, दीयण विधी फतै दई ॥ १३ ॥

छद दोहा

'साहिजिहा' 'दारा' सुणै, 'सूजा' आया साहि ।
कोके तोके कामरा, दहु राह रा दुबाहि ॥ १४ ॥

---

१२. पखराळ – घोडो के कवच । पमगां – घोडे । न ग – हाथी । बाहि – चलाते है । झप – तीव्र चाल । जग्गां – दुनिया मे, युद्ध मे । खडिया – पयान किया । आभि – आसमान । अडिया – लग गए । जोधा – योद्धा । जरदाळ – कवच युक्त । अनडां नडिया – वशन मे न आने वालो को वशन मे लिया । योहाळ – जाल (राजनीति) बिछा कर । दावं – दावा, दाव । गिडि – योद्धा । पौहमी – पृथ्वी । बिहट्ट – बिना राह के ही । अधाया – राज्य का भूखा, गति से ।

१३. पट्टण – शहर । पाट – कपाट । द्रहबट्ट – द्रव्य । मेक सहस – एक हजार । मूळ – जड से । गजनाळि – हाथियो द्वारा ढोई जाने वाली तोपें । सुत्रनाळि – ऊँटो द्वारा ढोई जाने वाली तोपें । जमूर – छोटी तोप । जगळा तई – एक प्रकार की बडी तोप । सीसांण – शीशा । सौरांण – बारूद ।

१४ कोके तोके – सूचना देकर इस अवसर पर बुलाया । दुबाहि – श्रेष्ठ योद्धा, दोनो हाथो मे प्रहार करने वाला ।

छंद छप्पय

दिली थंभ भड दूठ, कमध कूरंम कहाणा।
गणि हाडा बळि गौड, मोहरै पडी मडाणा ॥
'जसमंत' नै 'जैसीघ', 'सत्तो' दखि दीड सोहै।
धींगराज 'अनुरुद्ध', लाख लाखा दळ लोहै ॥
'दल्लेलखान' जेहादुरत्त, दळ प्रणाम तामे दुजा।
सिरदार 'साहिसल्लेमसा', भार सार 'रासा' भुज ॥१५॥

छंद त्रोटक

भुज भार यतां सिरदार भणै।
पति 'साहिजिहान' तिता प्रभणै ॥
दिस पूरब दुद पड़ै दहलं।
हुय कपिय भू द्रगपाळ हलं ॥
दर कूच खड़ैं 'जैसीघ' दिली।
मह अमर डमर रैंण मिळी ॥
तिण ऊपरि फौज उरैस तई।
गलवाज दिसौ दिसी फूटि गई ॥
सरदार 'सलेमा साह' जिसा।
उमराव 'जैसिंघ' 'रायसिंघ' असा ॥
'अनिरुद्ध' जोधार हरोळ अणी।
धरि पाण भुजां अजमेरि धणी ॥
कविलापति जोध विदा स किया।
गज हैंवर अमर कोटि दिया ॥ १६ ॥

छंद वेली भुजंगी

सजै साहि सल्लेम सेना सपाण।
प्रथमादि पूरब्ब कीधौ पयाण ॥

---

१५. **भडदूठ** – प्रचण्ड योद्धा। **मोहरै पडी** – सबसे आगे होकर। **सत्तो** – शत्रुशाल हाडा। **दीड** – (धीठ) योद्धा। **धींग** – बलवान्। **राज अनुरुद्ध** – राजा अनिरुद्ध गौड। **लोहै** – लोहा लेता है।

१६ **दुद** – द्वन्द्व, युद्ध। **हय कपिय** – कम्पायमान हुई। **उरैस** – तीव्र गति से चलायमान की। **गलवाज** – अफवाह। **हरोळअणी** – फौज के आगे का हिस्सा। **कविलापति** – बादशाह ने।

१७ **सपाणं** – दल बल सहित। **कीधौ पयाण** – प्रस्थान किया।

वजै सद्द नद्द छतीसं विहद्द ।
पुणै मेघ अग्राज तै भाद्रपद्द ।।
चढै सीघ 'जैसिंघ' राजा सचाळौ ।
सदा आतपत्तं दिली रख्खवाळौ ।।
वळै चढै 'रायसिंघ' राजा वडेरौ ।
भुजा जेमि मौजा गजा सीस फेरौ ।।
'अनौ' चढै राजा धणी अज्जमेरौ ।
सिहा पाखती झालिया समसेरौ ।।
'जसौ' चढै गिरमेर राजा विजाई ।
भुजा वणै 'अनुरुद्ध' रै जिसौ भाई ।।
'उदैभाण' जमराण चढियौ अकूणौ ।
दळा रीठ वागा मारुराव दूणौ ।।
'भोजौ' चढै 'खंगार' रौ लीध भारा ।
लखा भाजणा जोध चढै स लारा ।।
भड़ा 'भावसो' चढै 'रिणछोड़' भाई ।
पमाडा घणा खाटणां सिद्धि पाई ।।
दळा 'खान दल्लेल' चढै दुहेला ।
रुडा साथि चढै रुहेला रुहेला ।।
वळै सैद 'वादर' चढै स वेग ।
तिको वाहणो मैंगळा सीस तेग ।।
मुणै 'जाफर मीर' चढ्ढै मरद्द ।
सत्र कौण चपै जियारी सरद्द ।।
कडा-भीड चढै घडा सैद 'कासू' ।
वडा वाहरौ आणियो जिको वासू ।।

---

नद्द – नाद । छतीस – छत्तीस प्रकार के वाद्य । सचाळौ – युद्ध के लिए तत्पर । आतपत्तं – छत्र । विजाई – दूसरा । अकूणौ – पूर्ण ताकत रखने वाला । रीठ – शस्त्रों की झड़ी । वागां – वजने पर । लारां – पीछे । पमाडा घणा खाटणां – वीरोचित कीर्ति-गाथाओं का विजेता । रुहेला – मुसलमानों की जाति विशेष । सवेग – शीघ्रता से । मैंगळां – हाथियों के । चपै – दैया मर्के । कडा-भीड – कवच आदि से पूरी तरह सज्जित । घडा – फौज । वाहरौ – हथवाह करने वाला, प्रहार करने वाला ।

हलक्के दळ जमना नीर वावं ।
सतबीव जोधा तणा हूहरावं ॥ १७ ॥

वचनिका

दिली के कासीद दक्षिण को धाये ।
जिहानाबाद सेती रोज च्यारि मे औरगाबाद आये ।
फजरि का बखत था साहि 'औरंग' मिस करते थे ।
पातिसाहो के अदेसे दिल के बीच धरते थे ।
येते दरम्यान अरजबेगो अरज पौहोचाई ।
साहिब आलम हजरति की खबरि आई ।
कासीदो है अदरि बुलावो ये फुरमाया ।
तबै कासीद हजूरि आया ।
सरजा करि ऊकील नै निबस्ता गुदराया ।
तिस निस्ते मे ये ये खबरि आई ।
'साहिजिहा' पातिसाहि बफाति पाई ॥ १८ ॥

छव वडमाळी

'अवरग' साहसं ऊससै ।
केवाण दिल्ली सिर कसै ॥
जमराण जेहा जग्गिया ।
लख दळा मेळण लग्गिया ॥
फुरमाण बळ बळ फट्टिया ।
थिर थाट येहा थट्टिया ॥
किरनाट बीजापुर कहै ।
यळ गोळकुडा उल्लहै ॥

---

वासूं – पीछे। दळ – सैन्य दल से। वाव – हवा से। सतबीव – चौदह प्रमुख योद्धा। हूहराव – कोलाहल।

१८. कासीद – कासिद, हरकारा। धाये – शीघ्रता से चले। मिस – दत्तौन, प्रात कर्म। सरजाकरि – सिज्द, विशेष प्रकार से सलाम कर। निबस्ता – नविश्त, लेखपत्र। गुदराया – निवेदन किया। निस्ते – नविश्त। बफाति – मौत। ऊससै – अत्यधिक जोश मे आया। केवाण – तलवार। थाट – समूह। उल्लहै – उल्लसित होकर।

दिखणीस दिखण देसरा।
नर मेळि नेस स नेसरा ।।
सामान कीधौ समर रौ ।
चित चाव छत्र चमर रौ ।।
भरि सोर बाण भराविया ।
केइ लक्षि लक्षि कराविया ।।
हथनाळि तोपां रत्थय ।
सुत्रनाळि नाळि समथ्थय ।।
जबूर तोपा जेतली ।
यळ मधि भेळी येतली ।।
गोळीय गोळा गंज्जियं ।
भरि लोह सीसा भज्जिय ।।
मसहद्द बळी मुलतानये।
केई कोटि मेळि कबानये ।।
तीरां स बीरा ते हुवा ।
जे रिण सवारि गजे हुवा ।।
सिरोहिय समसेरय ।
ऊना जनब्बी वेरय ।।
असल्ली असल्ली आणिये ।
खग चाढि जे खुरसाणिये ।।
जमदाढ जिमा जम्म री ।
सार मे सार स सभरी ।।
सावळा कीजै सातरा ।
भूथाण भातिस भाति रा ।।
चाठां बगतर चाढिजै ।
केइ राग घूघी काढिजै ।।

---

**मेळि** – शामिल कर **नेसरा** – देश देश के, गाँव गाँव के। **जेतली** – जितनी। **भेळी** – शामिल कीं। **येतली** – इतनी। **मसहद्द** – ईरान देश के निवासी, ईरान के तूस नामक नगर वाले। **सिरोहिय समसेरय** – सिरोही की (प्रसिद्ध) तलवारें। **ऊना** – तलवार। **जनब्बी** – जेनब, विशेष प्रकार की तलवार। **जमदाढ़** – कटारी। **सार मे सार** – श्रेष्ठ लोहे। **सभरी** – साभर की। **सावळां** – भाला विशेष। **कीजै सातरा**– धार लगवा कर तैयार किये हुए। **भूथाण** – भाथा। **चाठां** – (?) **राग** – जघाओ का कवच। **घूघी** – सिर के कवच के लिए पहिना जाने वाला टोप विशेष।

पाखरां अबरा दीजिये ।
केकाण गज्जां कीजिये ।।
वडफर अपारण बंधिये ।
सुचिते अपारण सचिये ।।
सरियाह ओप सुधारिजे ।
घू काज सार उधारिजे ।।
मनसूब बाधे ऊमरा ।
खित मुगल हिंदू खूमरा ।।
सह वधै आघ सिपाहिया ।
अदभूत मन ऊमाहिया ।।
बोहो मोल चढियौ हैंमरा ।
गिणजे समव्वड गैमरां ।।
पीलाह मोल अपारये ।
हद बीस तीस हजारये ।।
यम साहि 'औरग' सज्जवे ।
बीराण नौबति वज्जवे ।।१९।।

### छंद नीसांणी

यण समय 'औरग' साहि ये मता ऊपाये ।
जके विचक्षण जाणिया जासूस बुलाये ।।
मह दिल्ली गुजरात री सह खबरि मगाये ।
केइ अहमदाबाद दिस केइ दिल्ली आये ।।
जासूसी लगा लियण ठीक ठौहडा ठाये ।
वैरागी जोगी तणा घण सप बणाये ।।
जिम लगा खबरे लियण तिम तिम फुरमाये ।।२०।।

---

**अबरा** – पाखरो के ऊपर का कपडा । **केकाण** – घोडे । **वडफर** – ढाल । **सरियाह** – तीर, श्री । **ओप सुधारिजे** – नुकीले व चमकदार किये जा रहे है । **ऊमरा** – उमराव । **खूमरा** – शाही सेवक । **ऊमाहिया** – उत्साह । **वोहो** – अत्यधिक । **हैमरां** – घोडो का । **समव्वड़** – समान । **गैमरां** – हाथियो के । **पीलांह** – हाथियो ।

२० **मता ऊपाये** – विचार किया । **ठौहडा** – स्थान । **ठाये** – टिक कर । **सप** – मेल-जोल ।

छंद कवित्त

'औरंग' रा जासूस लीय, जासूसी दिल्लो ।
यते खबरि गुजरात, तणी जोगणिपुर हल्ली ।।
सुणे बिलद ये बात, साहि 'दारा' ये बत्त ।
मुरडे साहि 'मुराद', सीस धारे आतपत्त ।।
जण सीस बिरसि दिल्ली धणी, येहा मता उपाइया ।
मन सूध तोकि भड कामरा, 'जसमतसिंघ' बुलाइया ।।२१।।

दोहा

येहा मता उपाइया, साहि 'दारा' सिरताज ।
दळानाथ करिबा बिदा, जिण कोके 'जसराज' ।।२२।।

छंद नीसाणी

महाराजा 'जसमतसिंघ' यण काज बुलाये ।
धजावध जोधा धणी ऊससता आये ।।
करि सलाम ऊभा, कमध तेहा अद ताये ।
यम 'साहिदारा' ऊचरै हजरति फुरमाये ।।
तेज भुजा दिल्ली तखत 'गजपत्ती' जाये ।
पंच हजारी हूता पहलि मनसूभ बधाये ।।
सपत हजारी करी सही तिण कीध सवाये ।
सौ बाजिद गज पंच गणि सिरपाव मंगाये ।।
दिस उजेणि कीधा बिदा पोहो यौ पहराये ।
भारथ मूळ स भारथा यण बिधि ऊपाये ।।२३।।

छंद दोहा

किया बिदा राजा कमध, अनि कोके उमराव ।
महि 'अरजण' 'मुकदेस' सा, भारथ पारथ भाव ।।२४।।

---

२१ जोगणिपुर – दिल्ली । मुरडे – जबरदस्ती करके लौटे । बिरसि – नाराज होकर ।

२२ कोके – बुलाया । जसराज – यशवन्तसिंह ।

२३ धजावध – अपना ध्वज रखने वाला । जोधा धणी – जोधपुर का स्वामी । ऊससता – उद्यत होकर । कमध – राठौड । गजपत्ती जाये – गजसिंह का पुत्र । बाजिद– घोडे । सिरपाव – सिरोपाव । पोहो – राजा ।

२४ अरजण – अर्जुन गौड । मुकदेस – मुकन्दसिंह हाडा कोटा का स्वामी । पारथ – अर्जुन ।

छंद नीसांणी

बिदा किया उमराव बळि असुरेस अपार ।
'मुकदसिंह' 'अजमाल' मुणि सारा सिरदार ।।
'बीरभद्र' भद्रबीर सा येही अवतार ।
'मोहण सिंघ' अरोड महि 'जूझार' जूझार ।।
सूर 'किसोवरसिंघ' सा रिणधींग मडार ।
'कन्हीराम' वरियाम कहि बढि वार उबार ।।
'रतनागर' राठौड सा भुवडडा भार ।
राजा 'रायासिंघ' सा जोधा जोधार ।।
'दलथंभ' झालो जेहवा धज थंभ धरार ।
सीसोदीयो 'सूजाण सिंघ' जमरूप जसार ।।
'बैरीसिंघ' सेखा धणी येख अधियार ।
'गोवरधन' 'चद्रह' तणौ अणिया भमरार ।।
सगतावत 'केहरि' जिसा गज फौज प्रहार ।
बळि 'रुकमागद' बेखिये आरण अहंकार ।।
'राघवदे' जाहर गजां नाहर निहार ।
चद्रावत 'अमरेस' सा आमद उधार ।।
बळि 'अमरेस' नरेस सा कूरम करार ।
जुध 'बेळू' 'परसु' जिसा दक्षिण दुरतार ।।
'देबीसिंघ' 'सूजाणसिंघ' बुंदेल वडार ।
बळि राजा 'छत्रमणि' बणै जादम जी वार ।।
बळि हाडा 'बळिराम' सा आडा जुध बारं ।
भड मारू 'पातल' भुजा आकास अधार ।।
'सबळसिंघ' बाघाहरी दीपै उदियार ।

---

२५ मुणि – कहे जाने वाले । अरोड – न रुकने वाला । जूझार – जूझारसिंह हाडा । किसोवरसिंघ – किशोरसिंह हाडा । धींग – जबरदस्त । वरियाम – श्रेष्ठ वीर । वार – प्रहार । रतनागर – रत्नसिंह । भुवडडा – भुजदडो पर । रायासिंघ – रायसिंह । जेहवा – जैसे । धज – वीर । थंभ – स्तम्भ । अधियार – वीर । अणिया भमरार – सेना की शोभा वढाने वाले । केहरि – केशरीसिंह शक्तावत । वळि – फिर । वेखिये – देखिये । आरण – युद्ध मे । जाहर – प्रकट । कूरम – कछवाहा वशीय । करार – वलवान् । वेळू परसु – दो मरहठा सरदार । वाघाहरो – बाघा का वशज ।

वळि जखमी उजबक जिसा अणखामि अथारं ॥
कबला माझी कांमरा तवि 'खां अफितार' ।
'कासिम खान' अमान सा मुणि फौज मदार ॥
अनि उमराव अपार सो वरणता वारं ॥२५॥

छंद दोहा

यो दिल्ली दळ उल्लहे, आया खड़े उजेणि ।
कुर खेतर करू पंडवा, जुध रचसी विधि जेणि ॥२६॥
जो राजा 'सिवपति' जिसा, मंडिया माडी मंड ।
धर दखिण गुजरात धर, भड़ आगळि भुव दंड ॥२७॥
माडौ गढ 'सिवपति' जिसा, येमि 'मान' आमेर ।
राज करै वेऊ रावउ, आज लाज अजमेर ॥२८॥

छंद छप्पय

महाराजा 'सिवपति', मंड माडौ गढ मंट ।
वाबाटे अणबीह, खाग भूणैं नव खंट ।
थट्ट जेणि 'गोपाळ', अनै 'वळिराम' सुथट्ट ।
सूर धीर सामंत, बिरद लग्गा कुळ वट्ट ॥
अजमेर नाथ पारथ्थ सम, महि स भारथ मंडसी ।
छंडसी माण बीजा सपी, छळगढ गौड न छंडसी ॥२९॥

वचनिका

अहमदाबाद के जासूस जासूगी लाये ।
साह 'मुराद' की खबरि ले साह 'औरंग' पासि आये ॥
जिण जासूसे ये खबरि कही ।

२५. अणखामि – वचन में न आने वाले । मांझी – मुखिया ।
२७. सिवपति – शिवराम गौड़ । मंडिया – युद्ध प्रारंभ किया । मांडौ – मांडू का दुर्ग ।
आगळि – अर्गला ।
२८ मान – मानसिंह गौड़ । आमेर – आमेर का किला । वेऊ – दोनों ।
२९ वावाटे – ललकारते हैं । अणबीह – निर्भय । खाग धूणै – तलवार तोल कर ।
गोपाळ – गोपालदास गौड़ । वळिराम – बलिराम गौड़ । कुळवट्ट – कुल की परम्परा के अनुकूल । माण – मान । सपी – योद्धा । छळ – युद्ध ।

साहि 'मुराद' पातिसाही बैठा सही ॥
तिस ऊपरि दिल्ली की फौजे उजेणि आई ।
हाथ जोड़ि ये खबरि कहाई ॥३०॥

छंद त्रोटक

कुलि साह सुणे 'अवरंग' कथं ।
मडिया दळ खेति उजेणी मथ ॥
बद कोकिय साह 'मुराद' गजे ।
सह भूभ तणो तिण साज सजे ॥
सुग्त्ति खमावच कच्छ सह ।
महि सोरठ ईडर मेळि मह ॥
असवार हजार पचास पुणै ।
सिरदार मही अणपार सुणै ॥
गिरराज बिराज स राज गिर ।
थपि दीयण राज 'मुराद' थिर ॥
कुतब 'समसवे खान' कहै ।
मुणियै बळि 'खा मनसूर' मुहै ॥
हथनाळि पचास उभै हथिय ।
दुयसै दहनाळि रथा कथिय ॥
पचसै सुत्रनाळि सुत्रा परठै ।
करबा यम जूध महा कठठै ॥
तुपक पचसै सह दोय तवै ।
भर बाण कवाण अपार भवै ॥
अणपार स आउध उधरिय ।
बरनीन नवीन्ह बथरिय ॥
गयद मदमत्त असी गरजै ।
भड़ फौज गढा अनड़ां समजै ॥

---

३१. कुलि – सभी । खेति – रणक्षेत्र । पुणै – चले, कहे । पचास उभै – एक सौ । दुयसै – दो सौ । दहनाळि – दस नालो वाली तोपें । सुत्रा – ऊँटो पर । परठे – रख कर । कठठे – जोश के साथ चले । तुपक – तोपें । आउध – आयुध । विथरियं – (?) । असी – इस प्रकार । अनड़ा – अजयी, पर्वतो ।

तिण ऊपर पाखर ढाल दिपै ।
जुधवार प्रथीतळि कौण जिपै ।।
चगथा चतुरंगिय सेन चली ।
हलहल्ल नदी गिरमेर हली ।।
अवघट्ट घट्टा सिर वट्ट हुय ।
धरपत्ति तिया नह मेळ ध्रुय ।।
पर वाज जिसा अवगाज पड़ै ।
जुध रावळ समरसेनि जुडै ।।
यण रूप साह 'मुराद' अय ।
भणिये 'अवरंग' उछाह हुय ।।३१।।

छंद दोहा

दळ मिळिया साहा दहू , कळमळिया कूरम्म ।
सळसळिया वळ सेस रा, रळमळिया मन रम्भ ।।३२।

छंद छप्पय

मिळिया साह 'मुराद', साह 'अवरंग' सपाणे ।
कीधा कौल करार, बीच दीधा रहिमाणे ।
दहु साहा चित येक, करै मसलति दुबाह ।
दिली सीस दौडिया, धरा चहुवै पडि धाह ।।
मरिजाद लोपि सातो महण, वारै इन्द्र महाबळी ।
तवि येमि दहु साहा तणी, चमू येहि विधि ऊ चली ।।३३।।

---

जिपै – जीतें । चगथा – मुगलो की । गिरमेर – सुमेरु पर्वत । अवघट्ट – दुर्गम । वट्ट – राह । परवाज – बाज पक्षी के पखो के समान । रावल समरसेनि – रावल समरसिंह के समान । भणिये – कहने पर ।

३२. कळमळिया – विचलित हुआ । कूरम्म – कच्छप । सळसळिया – व्याकुल हो गया । सेस रा – शेषनाग का । रळमळिया – रागानुरंजित हुए । रंभ – रम्भा, अप्सरा ।

३३. मसलति – सलाह । धाह – हाहाकार । मरिजाद – मर्यादा । लोपि – छोड कर । महण – समुद्र ।

चमू साहि चल्लाय, येमि मसलत्ति उपाये ।
राण पाण राखिया, कत्थ हिंदवाण कहाये ।।
आजि ऊह ऊरड़ै, सुजड गहि समा विसमा ।
साहिजादा साहि रा, दिली बैठमा दुगमा ।।
लखि येह खास कलमो लखी, पेखि खत्रबट पाण नै ।
जवहार बाज करि जरजरी, दीधौ पेस दिवाण नै ।।३४।।

वचनिका

'औरगसाह' 'मुरादसाह' ये लिक्षा किया ।
दिली का तखत पातिसाहो कौ राणो का दिया ।।
साह दिली बैठे तिसे राणा बिठलावै ।
सोही दिली का पातिसाह कहावै ।।
जिस रवेस आगै राणा 'करण' 'साहिजिहा' कौ पातिसाही लै दीनी
सो साहिनामौं मे दाखलि कीनी ।
अब दिवान की टुकेक यमदादि पावै ।।
तो दिली को फौजे सौं लडने कौ आवै ।
यस बात का अदेसा कीजो ।।
उदियापुर 'औरगसाह' 'मुरादसाह' की मदति कीजो ।।३५।।

छद झमाळि

हय गय रथ पैदल हले, सहस फटै फण सेस ।
उडि गिरद मडल अडो, भाण थयौ सम भेस ।।
भाण थयौ सम भेस, असा दळ ऊलटै ।
प्रळैकार रा पूर, पुहमी पालटै ।।
लगथा जूथ बिरूथ, लडगा चल्लये ।
कसमस पीठि कमठ, हेमगिर हल्लये ।।३६।।

---

३४ ऊपाये – उपाय निकाला । ऊह – वह । ऊरडै – शीघ्रता से आये । सुजड – तलवार । समाविसमा – विषम परिस्थति मे । दुगमा – कठिन । खास कलमो – खासा रुक्का । दिवांण नै – उदयपुर के महाराणा राजसिंह को ।

३५ रवेस – रीति से । टुकेक – थोडी भी । यमदाद्रि – मदद । अदेसा – अन्देश:, विचार ।

३६ हले – चले । गरद – गर्द । भाण – सूर्य । पुहमी – पृथ्वी । जूथ बिरूथ – समूह के समूह । लड़ंगा – पक्तियाँ । हेमगिर – हिमालय, सुमेरु पहाड ।

हेमगिरी सा हल्लये, अनड बळी कहि ओर ।
दह द्रिगपाल दहकिया, ठभै न दिग्गज ठोर ।।
ठभै न दिग्गज ठोड, तटाका तूटिया ।
पट्टण हट्ट पह, छंछाळा छूटिया ।।
गज··· ····· हरवल्ल, लगै पै लगरा ।
पुळता जाणि पहाड, समद सगरां ।।३७।।

अराखी अरबिया, तवी ताता तोखारा ।
कई तुरकी ताजी कच्छि, सेराजी सिरदारा ।।
सेराजी सिरदार, परट्ठै पाखरा ।
बळि सिरया सिर बद्धि, लहै सोइ लाखरा ।।
घूघर चमर घोर, मजीठा मडियै ।
तबल बध तोखार, तिके बैतडयै ।।३८।।

पायक बरकदार पुणि, बाणदार बेपार ।
कमणैता माझी किता, हेक लख्ख असवार ।।
हेक लख्ख असवार, बगतर बाधिया ।
जिरहा जूसण जेमि, सिलारा साधिया ।।
मुणि चिलखतो मडि, हजारा मेखियै ।
घण घूघी सिर घति, दुगम्मो देखियै ।।३९।।

रागा दसता मोरचे, नख सिक ढकि निराट ।
काळाकीट स कामरा, घड़चा येरसै घाट ।।

---

३७. अनड – पहाड । द्रिगपाल – दिक्पाल । दहकिया – दहल गए । तटाका – तडक कर । छछाळा – हाथी । लगरा – कतारें । पुळता – चलते हुए । समद सगरां – समुद्र (सैन्य) को साथ लिए हुए ।

३८. ताता – चचल, तेज चाल वाले । तोखारां – घोडे । परट्ठ पाखरा – जिरहबख्तरों से सजे हुए । सिरया – श्री, जालीदार आभूपण । घोर – ध्वनि । मजीठा मडियै – मजिष्ठ में चर्चित । तबल बध – पायगाहो मे बधे रहने वाले । बैतडयै – बलवान् ।

३९. पायक – पैदल । बरकदार – बरकदाज, बन्दूकधारी सैनिक । बाणदार – तीरन्दाज । कमणैता – कमानधारी । जिरहा जूसण – जिरहबख्तर । सिलारा – सिलह । साधिया – बाधे हुए । चिलखतो – चिल्कत कवच विशेष । मडि – मडित । घति – पहनाई हुई । दुगम्मा – भयानक ।

४०. रांगा – जघाओ के कवच । दसतां – दस्ताने । निराट – पूर्णतया । काळाकीट – काले नाग के बच्चे के समान । येरसै – ऐसे ।

घडया येरसै घाट रवद्दा रूपय ।
रातबर मुख रग जम वड़ी जू पय ।।
चाचर थूर स्कंध तुच्छि चसम्मय ।
भाभड भूत भराड़ि अगमागम्मय ।।४०।।

बहौ काळा कज्जळवणै निरखंता नैण ।
बाहूदड प्रचंडउ जे बोल अबूझै वैण ।।
बोल अबूझै वैण अरब्बी ऊचरै ।
पस्तो जपि पठाण कई तुरकी करै ।।
कोलाहळ बहौ कथ्थि तेणि बिधि तक्कियं ।
वहौ पथा वहौ बोल सुणै तर पक्खियं ।।४१।।

सौ सौ तीर तरकसा करडी कट्ठ कबाण ।
दोड़ै यक दोय दोय दुमौ जेहा सेर जवांण ।।
जेहा सेर जवाण चगत्ता चावरा ।
पुणियै सैद पठाण दुबाहा दावरा ।।
खोखर भक्खर नक्खि खरै खुरसाणिया ।
कक्कड़ लक्कड कथ्थि पुणै पीराणिया ।।४२।।

कट्ठ भट्टी करगची कायमखानी केह ।
गूग अतगी वलितगा साहि कदम्मा सेह ।।
साहि कदम्मा सेह मिराणी मांमरा ।
कवोरणी उजबक्क निहाणी नामरा ।।

---

घाट – शरीर । रवद्दा – मुसलमान योद्धा । जंम बडी जू – जवुक के मुख की आकृति जैसे । चाचर – मस्तक । थूर – स्थूल । तुच्छ चसम्मयं – छोटी आंखो वाले । भाभड भूत – विकराल भूत । भराड़ि – भरे हुए । अगमा गम्मयं – अगम्य स्थान पर भी जाने वाले ।

४१. बहौ – अत्यधिक । कज्जळ – काजल । अबूझै – समझ मे न आने वाले । वैण – वचन । अरब्बी – अरबी भाषा । ऊचरै – बोलते है । पस्तो – पश्तो भाषा । तुरकी – तुर्किस्तान की भाषा । वहौ पथां – विभिन्न प्रकार के पथो वाले । तर – तरफ । पक्खियं – पक्षो के ।

४२. करड़ी कट्ठ – अत्यधिक कठोर । दोय दुमौ – दो कमानो को एक साथ मोडने वाले । दुबाहा – दोनो हाथो से प्रहार करने वाले । नक्खि – शाखा के ।

४३. केह – कितने ही । साहि कदम्मा सेह – बादशाह की सेवा मे रहने वाले । मांमरा – सेवक ।

छंद दोहा

येहा दळ आलोमला, आय लगा आसेर ।
मान न छंडै 'मांनड़ो', उजवाळै अजमेर ॥४८॥

छंद छप्पय

'ओरगसाहि' अवोह, कोप करि येमि कहाये ।
गढ छडौ भड़ गौड, मिळो वोहळा मो आये ॥
वहौ देसा मनसूभ, बिन मिळ्या गढचढिमारा ।
आज न ल्या आसेर, धरा दिली किम धारां ॥
असुरेस बिसेठो उल्लहे, हठी साहि 'अकबर' हरो ।
'गिरमेर' तणो गाढौ गुरु, मान नही''' '' ' हमरो ॥४९॥
मुणै येमि भड़ 'मांन', सुणो 'अवरग' सुलिताण ।
'साहिजिहा' पतिसाह, जाणि राखै जमिराण ॥
दूठ जेणि मो दियो, दुरग जिण रीतिस देस्या ।
दूजा सो गहि दुजड, येमि खळखट्ट रचेस्या ॥
जिण बात फेरि जाणो रखे, जुद्ध बळाबळ जूटसी ।
तूटिसी सीस असुरा तणा, तवि आसेर न तूटसी ॥५०॥

छद चौपाई

गौड अरौड देखि गढ गाढौ ।
ठभे असुर मेळियो ठाढो ।

---

४८. आलोमला – चारो ओर। आसेर – आसेर नाम का दुर्ग। मानडो – मानसिंह गौड। उजवाळै – उज्वल करे।

४९. अबीह – निर्भीकता से। येमि – इस प्रकार। बोहळा – बहुत से। मनसूभ – मनसबदारी। मिळ्या – मिले। गढ़ चढि मारा – उनके गढो को घेर कर मार दिये, अधिकार मे ले लिए। ल्या – लें। किम धारा – किस प्रकार अधिकार मे लें। बिसेठी – मध्यस्थ, बीच-बचाव करने वाला। गिरमेर तणो – गोपालदास का वशज। गाढौ गुरु – दृढ वीर, श्रेष्ठ वीर।

५०. जाणि – जान कर। दूठ – वीर। जेणि – जिसने। देस्यां – देंगे। दूजां – अन्यथा। दुजड – तलवार। खळ खट्ट रचेस्या – युद्ध लडेंगे। रखे – निश्चय। बळाबळ – भयानक। तवि – तब भी।

५१ ठभे – ठहर गए, छोड दिये। मेळियौ ठाढ़ौ – यो खडा छोड कर।

दावा पहली दिल्ली देस्यां ।
लडि पाछे आसेर स लेस्यां ।।५१।।

छंद दोहा

उलट्टि दळ आसेर हूं, सपता माडौ सार ।
गढ ऊपरि राजा गवड, जूंझारां जूंझार ।।५२।।

छंद छप्पय

'अवरंग' साहि 'मुराद', येखि माडौ गढ येहौ ।
करि बीजौ कयळास, जकौ हेमाचळ जेहौ ।।
रुद्र रूप 'सिवराम', रुद्र जेहौ रीसाणौ ।
नेत्र-डाळ किरमाळ, प्रळै कारण पहिचाणौ ।।
असुरेस क्रोध करि ऊचरै, मौ सो हठ न मंडिये ।
लुळि आय वेगि पावा लगौ, छछाळा गढ छंडिये ।।५३।।

छंद रसावळा

असपत्ति उच्चरै, मत्ति हिंदू मरै ।
काय जौहर करै, सौ कहूं सभरै ।।
मिळौ मौ मझ्झरै, करै सौह तै सिरै ।
तिम करू तुझ्झरै, झिलौ ति भूझरै ।।
साहि जंपै यरै, धजबंध गौड माडौ धरै ।
बिसटाळी " " कहब करै ।।

---

५२ उलट्टि – लौट कर, उमड कर । सपता (स. सपत् = सपदि) – शीघ्रता से । गवड – गौड ।

५३. येखि – देख, जान कर । येहौ – ऐसा । करि – मानो । बीजौ – दूसरा । जकौ – जो, ज्यो । जेहौ – जैसा । सिवराम – शिवराम गौड ।, रीसाणौ – कुपित हुआ । नेत्र-डाळ किरमाळ – शिव के नेत्र के समान तलवार की धार । लुळि – नम्र बन कर । पावा लगौ – सेवा स्वीकार करो, अधीन बनो । छछाळा – हाथी, दीर्घकाय योद्धा ।

५४. काय – क्यों । सभरै – सुन । मौ मझ्झरै – मेरे शामिल । सौह – सब । सिरै – सिरह, ऊपर । तिम – उसी प्रकार । झिलौ – मरने को तैयार । यरै – अरे । धजबंध – ध्वजधारी । बिसटाळी – मध्यस्थ, दूत । कहब – कहना ।

पाण झल्लै पथ, कहै राजा कथ।
मडि माडौ मथ, साहि सेना सथं।।
आय लागा अथं, हथ्थ तेग हथ।
रच्चसी भारथं, रंभ खड़िया रथ।।
बीर लौथि बथं, तेणि आजै तथ।।५४।।

छंद दोहा

जो राजा 'सिवपति' जिसा, मडिया माडौ मंड।
घर दखिण गुजरात घर, भड आगळि भुवडड।।५५।।

छंद छप्पय

महाराजा 'सिवपति', मड माडौ गढ मडं।
बाबाड़ै अणवीह, खाग धूणै नवखड।।
थट्ट जेमि 'गोपाळ', अनै 'बळिराम' सुथट्ट।
सूर धीर सामत, विरद लग्गै कुळबट्ट।।
अजमेरि नाथ पाराथ जिम, महाभारथ सम मडसी।
छडसी माण बीजा सपोह, छळ गढ गोड न छडसी।।५६।।

छंद दोहा

विसटाळी सुरताण हू, आय कही आरोड।
सो देखौ राजा 'सिवौ', गाढै मतै स गोड।।५७।।

---

५५. पाण – तलवार। झल्लै – पकडे हुए। पथं – मार्ग मे। मथं – पर, सिर पर। सथं – साथ मे। अथं – यहाँ। तेग – तलवार। हथ – हाथ मे। भारथं – युद्ध। रंभ – अप्सराएँ। खड़िया – चलाए। लौथि-बथं – गुत्थमगुत्थ। तथं – वहाँ, उसी प्रकार।

५६. जिसा – जैसा। आगळि – अर्गला। भुवडंड – भुजदण्ड।

५७. मड – युद्ध। मंडं – लडने को उद्यत हुआ। बाबाड़ै – ललकारे। खाग धूणै – तलवार तोले हुए। थट्ट – समूह, दल। जेमि – जैसा। सुथट्ट – श्रेष्ठ समूह, प्रबल दल। कुळबट्ट – कुल की परम्परा, कुल मार्ग। पाराथ अर्जुन। बीजा – दूसरे। सपोह – राजा, योद्धा। छळ – युद्ध से।

५८. विसटाळी – बीच-बचाव करनें वाला, दूत। आय – आकर के। सिवौ – शिवरसिंह गौड। गाढै मतै – दृढ निश्चयी। स – वह।

था। वह भी धरमतपुरा के युद्ध मे शाही पक्ष मे लड कर घायल हुआ था। तदनन्तर धौलपुर के युद्ध मे वीरगति को प्राप्त हुआ। एक समय उसके वतन मे मालवा का धवेरा भूभाग भी रहा था। राजस्थान मे सरवाड़ (किशनगढ राज्योन्तर्गत) ठिकाना उसकी जागीर मे था। तब उसका मनसब अढाई हजारी जात, अढाई हजार सवार का था।

— मा उ भा १ पृ ४३०-३१, मा ख्यात ग, मा. प. विगत।

(५) **मांन** — सुमेरसिंह गौड का पुत्र मानसिंह गौड। वह तब मालवा के आसेर (आसिर) गढ का किलेदार था। उसी ने सर्व प्रथम दोनो विद्रोही शाहजादो की सेनाओ के शामिल होकर आगरे की ओर बढने की सूचना उज्जैन मे महाराजा जसवंतसिंह के पास भेजी थी। धरमतपुरा के युद्ध मे वह भी शामिल था। मानसिंह के मनसब और जागीरी व ठिकाने की जानकारी प्राप्य नही है।

(६) **गोपाळ** — राजा विट्ठलदास गौड का पिता राजा गोपालदास गौड। वह शाहजादा खुर्रम (शाहजहा) का अत्यधिक विश्वासपात्र सरदार था। एक समय उस के अधिकार मे बूदी राज्य की ओर से प्रदत्त लाखेरी परगना था। रणथभौर के युद्ध मे उसने वहा के किलेदार बाकीबेग को बन्दी बना लिया था और सहायक किलेदार बीजल कछवाहा को मार कर किले पर अधिकार कर लिया था। अन्त मे वह शाहजादे पर्वेज के विरुद्ध झूसी की रणभूमि मे लडता हुआ वीर गति को प्राप्त हुआ।

— गोपालदास गौडरी बात, गौडो के वीरगीत।

(७) **बळिराम** — राजा गोपालदास गौड का जेष्ठ पुत्र और राजा शिवराम गौड का पिता राजा बलिराम गौड। राजा बलिराम गौड भी शाहजादा खुर्रम के पक्ष मे था। पर्वेज और खुर्रम के झूसी के युद्ध मे अपने पिता के साथ वह भी मारा गया था।

— गौडो के वीरगीत, मा उ पृ ४३०-३१।

**पृ १३ खां मनसूर** — सैयद खानजहा शाहजहानी का पुत्र सैयद मसूरखा बारह। उसे बादशाह के ३० वें वर्ष मे एक हजारी, चार सौ सवार का मनसब प्रदान हुआ। धरमतपुरा के युद्ध मे वह शाहजादा औरगजेब के साथ था। जब औरगजेब ने धरमतपुरा और धौलपुर के युद्ध मे विजय प्राप्त कर शाहजादा मुराद को गिरफ्तार किया, तब मसूरखां को तीन हजारी जात पन्द्रह सौ सवार का मनसब मिला और दाराशिकोह का पीछा करने के लिए खलीलुल्लाखां के साथ भेजा गया था।

— मु द भा ४ पृ. १८७-९०।

**पृ १४ रावळ समरसेनि** — दिल्ली मण्डल के अन्तिम और प्रसिद्ध हिन्दू सम्राट् पृथ्वीराज चौहान के समकालीन और उसके बहनोई चित्तौड के स्वतत्र शासक रावल समरसिंह सीसोदिया। वह पृथ्वीराज के पक्ष मे महम्मद गौरी के विरुद्ध लडता हुआ मारा गयो था।

**पृ १५ वचनिका राणा करण** — मेवाड के शासक राणा कर्णसिंह सीसोदिया। सवत् १६८१ मे बनारस के पास टोस नदी के युद्ध मे शाहजादा खुर्रम शाहजादा पर्वेज की

सेना से पराजित होने पर एक अर्से तक उदयपुर (मेवाड) मे वहाँ के शासक की शरण मे रहा था। उसी प्रसग मे यहाँ राणा कर्णसिंह का उल्लेख हुआ है।

— वीरविनोद द्वि. भा पृ. २८६।

पृ २२ (१) सूलितांण महमूद — शाहजादा औरगजेब का पुत्र और वादशाह शाहजहाँ का पौत्र मुहम्मद सुल्तान। वह भी धरमतपुरा के युद्ध मे अपने पिता के साथ था। तब उसका मनसब सात हजारी जात, दो हजार सवार का था।

— वीरविनोद द्वि. भा. पृ. ३४६।

(२) खांन निजावति — शाहजादा औरगजेब का पक्षधर निजावत खान। वह धरमतपुरा के युद्ध मे अपने पुत्र शुजाअतखाँ सहित औरगजेब के समर्थन मे लडा था। माडू के किले को अपने अधिकार मे लेकर शाहजादा औरगजेब के सुपुर्द करने के लिए भी वह प्रयत्नशील हुआ था। किन्तु तब वहाँ के दुर्गाध्यक्ष राजा शिवराम गौड की सतर्कता एव दृढता के कारण वह सफल नही हो सका। वादशाह शाहजहाँ के शासन समय मे उसका मनसब चार हजारी जात, चार हजार सवार का था। — मा. उ. (हिन्दी) भा ३. पृ. ४६२-६८।

(३) पोहकरदास — पृ १२ छ. स २७ की टिप्पणी के राजा शिवराम गौड बलिरामोत का छोटा भाई पोखरदास (पुष्कर दास) गौड। वह विद्रोही शाहजादो की सेना से माडू के किले मे भी लड चुका था। धरमतपुरा के युद्ध मे घायल होकर बच गया था। धौलपुर के युद्ध मे वीरतापूर्वक लडता हुआ रणशायी हुआ।

पृ. २७, खाचरोद — उज्जैन के समीपस्थ मालवा प्रान्त का गाँव खाचरोद। महाराजा जसवतसिंह ने पहिले खाचरोद स्थान के पास ही शाहजादा मुराद की सेना से सामना करने का निश्चिय किया था। पर शाहजादा को अपनी अकेली सेना से मुकाबिला करने का साहस नही हुआ। तब अपना मार्ग महाराजा की सेना के सामने से बदल कर उज्जैन के पास अपना मुकाम किया। — मा इ प्र. भा. पृ २२१।

पृ. २८ (१) चोरनरायणो — उज्जैन से ४ कोस दूर नरायना चोर नाम का नाला। महाराजा जसवतसिंह ने इसी स्थान पर अपना सैनिक शिविर बनाया था।

— रा ख्यात।

पृ २८ (२) अस्टम तिथि — वैसाख कृष्णा ८, गुरुवार सवत् १७१५ धरमतपुरा के युद्ध का प्रथम दिन। इसी तिथि को उभय-पक्षीय सेनाओ ने अपने अपने मोरचे तैयार किये थे।

पृ. ३१ सतरा सै समत्त -- धरमतपुरा के युद्ध की तिथि सवत् १७१५, वैसाख कृष्णा ६ शुक्रवार।

पृ. ३५ श्रीमणि — गौड वीर अर्जुन के सिलहखाने का अधिकारी शिवमणि जोशी (ब्राह्मण)। शिवमणि खेमराज जोशी का पुत्र था। वह भी अपने स्वामी अर्जुन गौड़ के साथ धरमतपुरा मे विपक्षी सेना का सहार करता हुआ खेत रहा था।

पृ. ३६ वीरभद्र — राजा गोपालदास गौड का छोटा पुत्र और राजा विट्ठलदास गौड का छोटा भाई वीरभद्र गौड। वीरभद्र भी धरमतपुरा के युद्ध मे भेजी गई शाही पक्षीय सेना मे सम्मिलित था। अपने वीर नायक अर्जुन गौड और अन्य अनेक गौड योद्धाओ एव मनसबदारो सहित वह भी धरमतपुरा की रणभूमि मे वीरगति को प्राप्त हुआ। उसके मनसब और जागीरी स्थान की जानकारी प्राप्त नही है।

पृ. ३७ मुरारि — राव मुरारिदास सोलंकी। तव उसके वतन मे मेवाड प्रदेश के माडल परगने का खैराड भूभाग था। खैराड पर अधिकार रहने के कारण सोलंकी खैराडे (खैराड के स्वामी) कहलाते हैं। तब खैराड भूभाग की राजधानी जहाजपुर थी। मुरारिदास सोलकी भी अपने नौ सेना नायको सहित अर्जुन गौड के साथ की सेना मे लडता हुआ धराशायी हुआ। मुरारिदास के मनसब की जानकारी उपलब्ध नही है।

पृ ३८ (१) प्रथीराज — रावत लक्ष्मीदास का पुत्र रावत पृथ्वीराज किस स्थान का स्वामी था, ख्यातो से कोई प्रमाण नही मिलता। वह अपने भाई आशकर्ण सहित धरमतपुरा के युद्ध मे शाही पक्ष की ओर से लडता हुआ खेत रहा था।

(२) आसकरण — रावत लक्ष्मीदास का पुत्र और रावत पृथ्वीराज का लघु भ्राता आशकर्ण। आशकर्ण के विषय मे भी तत्कालीन ख्यात ग्रथो मे कोई आधार नही मिलता। वह अपने भाई रावत पृथ्वीराज के साथ ही धरमतपुरा के रणक्षेत्र मे काम आया था।

पृ. ३९ (१) राजसिंघ — गौडो की केहलनोत शाखा के प्रतापसिंह गौड का पुत्र राजसिंह गौड। राजसिंह के विषय मे भी सम्बन्धित इतिहास ग्रथो मे कोई सामग्री प्राप्त नहीं है। वह भी धरमतपुरा के युद्ध मे अर्जुन गौड के नेतृत्व मे लडता हुआ खेत रहा था।

(२) मानसिंघ — सभवत पृ १२ छ स २८ टिप्पणी का मालवा के आसेरगढ का दुर्गपाल मानसिंह गौड। उसके पिता का नाम सुमेरसिंह था। वह भी धरमतपुरा मे वीरगति को प्राप्त हुआ था।

(३) साँईदास — गौड जसराज भाखरोत (भाखरसिंह का वशज) का पुत्र साँईदास गौड। साँईदास का परिचय ख्यातो आदि मे प्राप्त नही है। वह भी इस युद्ध मे अन्य गौड योद्धाओ के साथ शाही सेना के पक्ष में लड कर खेत रहा था।

पृ ४० (१) कुसलसिंघ — गौड क्षत्रियो की भाखरसिहोत शाखा का योद्धा कुशलसिंह गौड। कुशलसिंह भी अपने अनेक सजातीय वीरो के साथ धरमतपुरा के रणक्षेत्र मे शाही पक्ष के समर्थन मे लडता हुआ खेत रहा था। उसके भी निवास स्थान, जागीरी भूभाग और मनसब आदि की जानकारी उपलब्ध नही है।

पृ ४० (२) इंद्रभाण — प्रसिद्ध गौड नेता राजा गोपालदास गौड के छोटे भाई सुन्दरदास गौड का पुत्र इन्द्रभानु गौड। यद्यपि सम्बद्ध ख्यात-ग्रथो मे इन्द्रभानु का उल्लेख प्राप्त नही है। किन्तु राजा शिवराम गौड के साथ की सेना मे उदयभानु गौड योद्धा का होना ख्यातो मे प्राप्त है। उदयभानु का मनसब चार सदी दो सौ सवार का था।

सभवतः इन्द्रभानु और उदयभानु एक ही योद्धा का नाम है। वह भी धरमतपुरा मे वीरगति को प्राप्त हुआ।
— मा. प. वि., रा. ख्यात. ग।

पृ. ४१ (१) किसनदास — गौडो की पातळोत (प्रतापसिहोत) शाखा के राघवदास गौड का पुत्र किशनदास गौड। किशनदास अर्जुन गौड के सेनानायको मे से था। वह भी अपने स्वामी अर्जुन गौड के साथ धरमतपुरा मे लडता हुआ मारा गया था।

(२) नरहरदास — जसवन्तसिह गौड का पुत्र नरहरिदास गौड। नरहरिदास मारवाड की नागौर सरकार के परगने मारोठ (गौडावाटी) के घाटवा, झूथर, खोरण्डी आदि मे से किसी एक ठिकाने का स्वामी था। वह भी धरमतपुरा के युद्ध मे लड कर खेत रहा था।

(३) नरसींघ — टिप्पणी पृ. सख्या १२ छ सं. २८ के मानसिह गौड का पुत्र नृसिंहदास गौड। वह भी धरमतपुरा के युद्ध मे सम्मिलित था। इसके अतिरिक्त कृपाराम गौड का चचेरा भाई हीरामणि गौड, मनसब दो सदी चालीस सवार; हरिभानु गौड मनसब तीन सदी, एक सौ सवार; सदाराम गौड मनसब चार सदी, डेढ सौ सवार; राजा शिवराम का पुत्र सूरजमल गौड मनसब तीन सदी, एक सौ सवार और शूरसिह गौड मनसब दो सदी, बीस सवार आदि कई मनसबदार भी धरमतपुरा के युद्ध मे शामिल थे।
— मा. प. वि., रा. ख्यात ग।

(४) जगभांण—खैराड (परगना जहाजपुर) के किसी ठिकाने के दीपचन्द सोलकी का पुत्र जगभानु सोलकी। वह अर्जुन गौड की सेना मे नियुक्त था। जगभानु भी धरमतपुरा के युद्ध मे वीर गति को प्राप्त हुआ।

पृ० ४२ (१) किसोर—कर्मसिह का पुत्र राव किशोरसिह राजावत कछवाहा। वह आमेर (जयपुर राज्य) के राजावाटी भूभाग के किस ठिकाने का स्वामी था, स्पष्ट नही होता। वह भी धरमतपुरा के युद्ध मे अर्जुन गौड की सेना मे था। किशोरसिह राजावत के मनसब की परिचिति भी प्राप्त नही है।

(२) वैरियसाल — खैराड प्रान्त के स्वामी मुरारिदास सोलंकी का सेनानायक बैरीशाल खीची (चौहान)। बैरीशाल खीची के ठिकाने आदि की निश्चित जानकारी प्राप्त नही है। सम्भवत वह मालवा के खीचीवाडे के राज्य राघोगढ, गढा, खिलचीपुर आदि मे से किसी ठिकाने का रहा हो। वह भी धरमतपुरा के युद्ध मे सम्मिलित था।

(३) कुम्भकन्न—खीचीवाडे (मालवान्तर्गत) के भगवानदास खीची का वशधर कुम्भकर्ण खीची (चौहान)। कुम्भकर्ण के वतन और मनसब की जानकारी प्राप्त नहीं है। वह मुरारिदास सोलकी के साथ की सेना मे था। वह भी धरमतपुरा मे शाही पक्ष की तरफ से लडता हुआ काम आया था।

(४) मोहणदास—जहाजपुर (रामपुरा वालों के पूर्वज) दुर्गभानु चन्द्रावत सीसोदिया के वशज केशरीसिह का पुत्र मोहनदास चन्द्रावत सीसोदिया। वह भी धरमतपुरा मे लडता हुआ मारा गया था।

(५) **जयरांम**—भैंरवदास का पौत्र और कल्याणदास का पुत्र जयरामदास पवार क्षत्रिय। जयरामदास के निवास स्थान और शाही सेना के पद की जानकारी प्राप्त नही है। वह भी धरमतपुरा के युद्ध मे शाही पक्ष की ओर से लडता हुआ काम आया।

पृ० ४३ (१) **राघवदास**—खैराड प्रान्त के सौलकी क्षत्रिय कल्याणदास का पौत्र और खेतसिह का पुत्र राघवदास सौलकी। राघवदास भी धरमतपुरा के युद्ध मे शाही सेना की ओर से लड कर काम आया था।

(२) **मनरांम**—मालव प्रदेश के पवारो के प्रसिद्ध राज्य धार का स्वामी मनराम पवार क्षत्रिय। उसके पिता का नाम वुद्धिसेन था। वह भी विद्रोही शाहजादो के विरुद्ध धरमतपुरा मे लडता हुआ वीरगति को प्राप्त हुआ था। उसके मनसब आदि की परिचिति नही है।

(३) **भीमेंणि**—अजमेर प्रान्त के गौडो की खोखर शाखा के ताजखान गौड का पौत्र भीमसिह गौड। वह भी अपने पिता सहित धरमतपुरा के युद्ध मे सम्मिलित हुआ और उसी युद्ध मे वीरता पूर्वक लड कर मारा गया।

(४) **कुम्भक्रन**—चूडा खवास का पुत्र कुम्भकर्ण खवास। वह राव मुरारिदास सौलकी का सेवक था। वह भी धरमतपुरा के युद्ध मे अपने स्वामी राव मुरारिदास के साथ ही लडता हुआ काम आया।

(५) **महेस**—प्रस्तुत बिन्है रासौ का कर्त्ता कवि महेशदास राव।

पृ० ४८ **स्याम**—पुष्कर (अजमेर) के पास खोहरी ग्राम के दसोन्धी केशवदास राव का पुत्र श्यामदास दसोन्धी। श्यामदास स्वय अच्छा कवि, वक्ता और योद्धा था। वह भी अपने आश्रयदाता अर्जुन गौड के साथ ही लडता हुआ धरमतपुरा के युद्ध-स्थल मे धराशायी हुआ था।

पृ० ५० (१) **सोमदत्त**—सोमदत्त द्विज (ब्राह्मण) किस स्थान का था, ख्यातो से स्पष्ट नही होता है। सम्भवतः वह अर्जुन गौड का सेवक था और अपने स्वामी के साथ ही धरमतपुरा मे मारा गया था। उसके पितामह का नाम जैसा (जसराज) था।

(२) **तेजसी**—भाट (राव) जाति का दसोन्धी तेजसी। वह गौडों का आश्रित था। धरमतपुरा के युद्ध मे उसने भी भाग लेकर वीरता प्रदर्शित की थी। उसका छोटा भाई हरजी भी उसके साथ इस युद्ध मे शामिल था।

(३) **हरजी**—तेजसी भाट (राव) का छोटा भाई हरजी भाट। हरजी गौडो का आश्रित था। धरमतपुरा के युद्ध में वह भी गौड वीरो की सेना के साथ था।

(४) **मेघौ**—अर्जुन गौड के भोजनालय का दारोगा (अधिकारी) बारी जाति का मेघराज। वह अर्जुन गौड का विश्वस्त सेवक था। धरमतपुरा के युद्ध मे वह भी अपने स्वामी के सामने वीरता प्रकट कर काम आया।

(५) **नरो**—अर्जुन गौड का सेवक नाई जाति का नरा। वह भी अपने स्वामी के साथ रणभूमि मे अश्वारूढ होकर शत्रुओ से लडने गया और धरमतपुरा की रणभूमि में ही काम आया था।

पृ० ५२ (१) सूर—जोधपुर के राजा शूरसिंह राठौड। राजा शूरसिंह राजा गजसिंह के पिता और महाराजा जसवन्तसिंह राठौड जोधपुर के पितामह थे। यहाँ सूरहर शब्द महाराजा जसवन्तसिंह के लिए प्रयुक्त हुआ है।

—मा० ई० प्रथम भाग पृ० १८१।

(२) मधुकरो—बूदी के राव सरबुलद राय रतनसिंह हाडा का छोटा पुत्र राव माधवसिंह हाडा। राव माधोसिंह ने अपने पिता के जीवन काल मे ही उल्लेखनीय शाही सेवाए कर कोटा का स्वतन्त्र राज्य प्राप्त किया था। धरमतपुरा के वीर योद्धा राजा मुकन्द सिह, कन्हीराम, मोहनसिंह, जूझारसिंह और किशोरसिंह राव माधवसिंह के पुत्र थे।

—रा० ई० द्वि० भा० पृ० ४०-३७

(३) खुरम्म—बादशाह अकबर का पौत्र और जहागीर का पुत्र शाहजादा खुरंम। वह दिल्ली के सिंहासन पर बैठने पर बादशाह शाहजहां के नाम से इतिहास मे प्रसिद्ध हुआ। वह ६ फरवरी १६२८ ई० मे आगरे मे सिंहासनारूढ़ हुआ था। धरमतपुरा और धौलपुर के युद्धो मे विजय प्राप्त करने के बाद औरगजेब ने उसे आगरा के किले मे कैद कर दिया था। अन्त मे २२ जनवरी, १६६६ ई० मे बन्दी अवस्था मे ही उसका देहावसान हुआ।

(४) रतन—बूदी रियासत का स्वामी सरबुलन्दराय राव रतनसिंह हाडा। राव रतनसिंह हाडा अपने समय का प्रसिद्ध योद्धा और कुशल शासक था। उसने शाही सेवा मे रहकर अनेक युद्धो मे भाग लिया था। दक्षिण मे बुरहानपुर पर विजय प्राप्त कर उसने यश कमाया था। बादशाह शाहजहां के चौथे वर्ष मे बालाघाट के पडाव पर उसकी मृत्यु हो गई। उस समय उसका पाँच हजारी, पांच हजार सवार का मनसब था। राव रतनरी वेलि, मु० द० भाग १ पृ० ३१७-२०

(५) भोज—बूदी के राव सुर्जन का छोटा पुत्र राव भोज हाडा। राव भोज बडा स्वाभिमानी और जातीय गौरव का रक्षक तथा मर्यादा-पालक राजा था। उसे बादशाह अकबर के २२ वें वर्ष मे बूदी का अधिकार मिला था। उसने शाही सेवा मे रहकर अनेक युद्धो मे भाग लिया था। सन् १६०८ ई० में उसकी मृत्यु हो गई।

—मु० द० भाग १-पृ० २७३-७४

पृ० ५३ दूदरज—बूंदी के शासक राव सुर्जन हाडा का जेष्ठ पुत्र राव दूदा हाडा। वह अपने पिता के शासनकाल मे उसकी अनुपस्थिति मे बूदी का राज्य-कार्य सम्हालता था। पर राव सुर्जन उस पर नाराज रहता था। सुर्जन की इच्छानुसार उसकी मृत्यु के बाद उसके छोटे भाई भोज ने उससे बूदी छीन ली, तब वह बागी हो गया और मेवाड की सहायता से लूट-मार करता रहा। अन्त मे सन् १६४२ ई० मे मालवा मे मर गया।

—रा० ई० द्वि० भा० पृ० ६२-६३

पृ० ६० (१) बीठल—राजा गोपालदास जोगीदासोत गौड का द्वितीय पुत्र राजा विट्ठलदास गौड। राजा विट्ठलदास गौड बादशाह शाहजहाँ का विश्वस्त और प्रिय सेनानायक था। एक समय उसके वतन मे मालपुरा का परगना था। फिर उसे रणथभोर की

फौजदारी और प्रान्त शाहजहाँ ने प्रदान किया था। उसने बुन्देलखण्ड के राजा जूझारसिंह बुन्देला, खानेजहाँ लोदी, परेन्दा दुर्ग का युद्ध, शाहजी भोसला के विरुद्ध युद्ध, बदख्शा की चढाई आदि युद्ध मे बडी वीरता एव साहस का परिचय दिया था। बादशाह शाहजहाँ उसकी सैनिक सेवाए और स्वामि-धर्म पर उससे बडा खुश रहा। वह सन् १६५१ ई० मे मृत्यु को प्राप्त हुआ।— मु० द० भाग १ पृ० २३८–४१।

(२) **बीठल**—पाली के स्वामी ठाकुर गोपालदास चाँपावत का पुत्र विट्ठलदास चाँपावत। विट्ठलदास चाँपावत कुल आठ भाई थे, जो आठो ही विभिन्न आठ युद्धो मे लड कर मारे गये थे। विट्ठलदास महाराजा जसवन्तसिंह की सेना मे था। धरमतपुरा के युद्ध के समय उसके पट्टे मे बिलाडा तहसील का रणसी गाँव था। वह भी धरमतपुरा के युद्ध मे वीरगति को प्राप्त हुआ।—वचनिका र० म० टि० पृ० १३६।

पृ० ६६ (१) **अम्मेरस**—धरमतपुरा के युद्ध मे नियत अमरसिंह नामक दो कछवाहा नरेशो का कवि ने नामोल्लेख किया है, जिनमे एक तो पृ० १० टिप्पणी स० १४ का राजा अमरसिंह कछवाहा नरवर का शासक था। दूसरे अमरसिंह को कवि ने रामगढ का बतलाया है। जयपुर-राज्य मे रामगढ नाम के दो तीन ठिकाने थे, जिनके इतिहास के अभाव मे यह स्पष्ट नही होता कि दूसरा अमरसिंह कहाँ का था। महाराजा जसवन्तसिंह जोधपुर की सेवा मे एक समय अलबत्ता दाता-रामगढ परगने का ठाकुर अमरसिंह शेखावत कछवाहा दाँता का रहा था। वह महाराजा जसवन्तसिंह का साला और राजा बैरीसिंह खण्डेला का द्वितीय पुत्र था। किन्तु निश्चयपूर्वक नही कहा जा सकता कि वह धरमतपुरा के युद्ध मे उपस्थित था। जोधपुर हकूमत की बही, नैणसी री ख्यात भा० १ पृ० ३२२

(२) **फतो**—शाहपुरा के शासक सुजानसिंह सीसोदिया का जेष्ठ राजकुमार फतहसिंह सीसोदिया। फतहसिंह अपने पिता और अपने दो छोटे भाई दौलतसिंह मन्सब तीन सदी और रामचद्र सहित धरमतपुरा के युद्ध मे सम्मिलित था। फतहसिंह अपने पिता सुजानसिंह और भाई रामचद्र सहित इस युद्ध मे मारा गया और दौलतसिंह घायल होकर बच गया। इस युद्ध मे शाहपुरा की सेना के ५३३ सैनिक मारे गए थे। फतहसिंह तब पाँच सदी सवार का मन्सबदार था। उस का चाचा वीरमदेव सीसोदिया भी शाही सेवा मे था। वीरमदेव धौलपुर के युद्ध मे दाराशिकोह के पक्ष मे लडा था। तदनन्तर वह औरगजेब की सेवा मे रहा। वह महाराजा जसवतसिंह जोधपुर का ससुर था। वीरमदेव तीन हजारी जात एक हजार सवार का मन्सबदार था। उसका सवत् १७२५ के आस-पास देहान्त हुआ।

—उदयपुर का इतिहास २ जिल्द पृ ८३७, शाहपुरा की ख्यात भाग १

पृ ७३ **भगवंतसींग**—बून्दी के राव शत्रुशाल हाडा का पुत्र राजकुमार भगवन्तसिंह हाडा। वह शाहजादा औरगजेब की सेना मे था। उज्जैन और धौलपुर के दोनो युद्धो मे उसने औरगजेब के पक्ष मे युद्ध किया था। जब औरगजेब सिंहासनारूढ हुआ तब उसने भगवन्तसिंह को राजा की पदवी और मालवा का मऊ का परगना प्रदान कर सम्मानित किया था।　　　　—रा. इ द्वि० भा० पृ ७२–७३

पृ. ७४ (१) **केसरीसिंघ**—बीकानेर के राजा करणसिंह का द्वितीय पुत्र राजकुमार

केसरीसिंह राठौड। वह खण्डेला के राजा द्वारिकादास शेखावत का दौहित्र था। उज्जैन और धौलपुर के युद्धो मे राजकुमार केशरीसिंह शाहजादा औरगजेब की सेना मे रह कर लडा था। बादशाह औरगजेब उसकी वीरता और निर्भीकता का बडा सम्मान करता था। वह जैसा वीर था वैसा ही उदार भी था। तब वह अढाई हजारी मन्सबदार था।

—राजस्थानी बात सग्रह पृ. १७०–१७५

(२) चिकनखान—सफशिकनखा का असली नाम मुहम्मद ताहिर था। शाहजहाँ के शासन काल के अन्तिम वर्षों मे वह दक्षिणी सूबे मे तोपखाने का दारोगा नियुक्त किया गया था। जब शाहजादा औरगजेब ससैन्य दिल्ली पर अधिकार करने के लिए रवाना हुआ तब नर्मदा नदी पार करने पर मुहम्मद ताहिर को सफशिकन खा का खिताब दिया गया था। तब उसका मनसब अढाई हजारी जात, दो हजार सवार का था। —आ ना. पृ ५३

(३) बहादरखाँ—बहादुरखाँ का असली नाम मीर मलिक हुसैन था। वह प्रारभ से ही शाहजादा औरगजेब के साथ मे रहा था। शाहजहाँ के जुलूस सन् २७ मे उसे हण्डिया होशगाबाद की फौजदारी दी गई थी। कल्याण के घेरे के समय उसने नैलग के किले पर अधिकार कर लिया था। सन् १६५८ ई में उसे बहादुरखा का खिताब दिया गया। धरमत-पुरा के युद्ध मे वह औरगजेब की सेना के हरावल में नियुक्त हुआ था।

—आ ना (अग्रेजी) भा १ पृ ७८३–८४

(४) अलयाखान—मीर तुजुक अल्लाहयार खाँ। वह औरगजेब का उसकी शाहजादगी के समय से ही सेवक था। धरमतपुरा के युद्ध में वह भी सेना के हरावल भाग मे शामिल था। औरगजेब के शासन के पांचवे वर्ष मे वह उन्नति को प्राप्त होकर डेढ हजारी जात पन्द्रह सौ सवार का मनसबदार बनाया गया था। छठे वर्ष मे सन् १६६३ ई० मे मर गया।

—मु द भा. २ पृ ३२५

(५) हमीर—सीसोदिया हम्मीरसिंह राणावत। कविराजा श्यामलदास ने वीर विनोद द्वि. भा. पृ ३४१ पर हम्मीरसिंह को देवगढ वालो का बडा (पूर्वज) लिखा है, जो ठीक नही है। देवगढ वाले तो चूण्डावत सीसोदिया है और यह राणावत सीसोदिया था। वह भी धरमतपुरा मे औरगजेब की सेना मे था। उस समय उसका मनसब पाच सौ जात, तीन सौ सवार का था। —वीर विनोद द्वि भा पृ ३७८

(६) सेख मीरक—काजी असलम का भतीजा मीरक शेख हरवी। वह जहाँगीर के शासन-समय मे खुरासान से भारत आया था। वह बडा विद्वान् और सुशिक्षित था। बादशाह शाहजहा के शाहजादो की शिक्षा का भार उसे सौंपा गया था। शाहजहा के शासनकाल मे उसे अर्ज मुकर्रर और बेगम साहिबा का दीवान का पद मिला था। औरगजेब ने बादशाह बनने पर उसे तीन हजारी के मनसब पर नियुक्त किया था। धरमतपुरा के युद्ध मे वह औरगजेब की सेना मे था। सन् १६६१ ई. मे उसकी मृत्यु हो गई।

—मु द. भाग ४, पृ २९५–९६।

पृ ८२ खानजिहाँ—दौलतखाँ लोदी शाहू खेल का पुत्र खानजहाँ लोदी, उसका जन्म-नाम पीरखाँ था। अपनी जवानी के प्रारभ मे शाहजादा सुलतान दानियाल का अन्तरग

मित्र बन गया था। उसकी मृत्यु के बाद जहाँगीर के दरबार का खास दरबारी बना। तब उसे तीन हजारी मनसब और सलावतखाँ की पदवी मिली। तदनन्तर खानजहा की बडी पदवी प्राप्त हुई। बादशाह उस पर अधिक भरोसा करता था। उसे बादशाह ने अनेक जिम्मेदारी के कार्यो और युद्धो मे भेजा था, जहाँ उसने बडी योग्यता और बहादुरी का परिचय दिया था। जहागीर के समय मे वह बारह हजारी के मनसब तक आसानी से पहुँच गया था। शाहजहाँ के बादशाह बनने पर वह उससे शकावश बागी हो गया। तदनन्तर अनेक स्थानो पर शाही सेना से मुकाबला करता हुआ वह लडता रहा। अन्त मे कालिजर के युद्ध मे माधवसिह हाडा के बाण से घायल होकर गिर गया। अब्दुल्लाखा जख्मी ने उस का सिर काट कर दरबार मे भेजा। उसका बडप्पन बादशाह शाहजहा द्वारा सैयद खानजहाँ को कहे गए इस वाक्य से प्रकट हो जाता है—यह पदवी उस आदमी की है, जिसकी हम और सभी शाहजादे कृपादृष्टि चाहते थे और वह बेपरवाही से किसी से नही बोलता था।

—मु. द. भाग ३, पृ १३७–५२, रा इ. द्वि. भा पृ. १११।

पृ ८४ (१) **कलियाण**—पवार शाखा का क्षत्रिय कल्याणसिंह। उसके वतन तथा जागीर की जानकारी प्राप्त नही है। सभवतया वह राव मुकन्दसिह हाडा का सामन्त था। वह भी धरमतपुरा के युद्ध मे वीरगति को प्राप्त हुआ।

(२) **दळथभ**—यहाँ राव-पदधारी किस दलथभ राठौड का उल्लेख कवि ने किया है, यह निश्चयपूर्वक नही कहा जा सकता। वह औरगजेब के विरुद्ध शाहजादा दाराशिकोह के पक्ष की सेना का योद्धा था।

(३) **हरियंद**—भाट (राव) जाति का हरिदास कौन था, स्पष्ट नही होता है। सभवत. पृ ५० टिप्पणी २ का हरजी भाट ही हरियद भाट होगा। वह भी हाडा वीर मुकन्दसिह कोटा के साथ मे युद्ध मे मारा गया था।

पृ ९५. **जगभांण**—मारवाड के मारोठ परगने के गौडो के ठिकाने पाचवो, पाचोतो, लूणवो, मीठडी और सरगोठ आदि मे से किसी एक स्थान का स्वामी जगभानु गौड। वह धरमतपुरा मे विद्रोही शाहजादे औरंगजेब और मुराद की सेना से युद्ध करके मारा गया था।

—मा. ख्यात, रा ख्यात ग

पृ १०० (१) **स्यामदास**—भाट-जाति का श्यामदास राव। वह अजमेर-प्रान्त के गौडो का आश्रित और वहाँ के भाटो (रावों) का मुखिया था। वह भी धरमतपुरा के युद्ध मे जूझता हुआ काम आया।

(२) **मलौ**—बाघावत भाटो (रावो) का वशज मालीराम राव। मालीराम स्वय अच्छा कवि था। राजसिंह गौड पर रचित उसकी एक दवावैत प्राप्त है। वह भी धरमतपुरा मे लडता हुआ मारा गया।

## धौलपुर-युद्ध

पृ १०८ **भाराय सिंघ**—वून्दी के स्वामी और धौलपुर-युद्ध के प्रमुख हिन्दू-सेना-नायक राव शत्रुशाल हाडा का सबसे छोटा पुत्र राजकुमार भारत सिंह हाडा। उस समय

उसकी पन्द्रह वर्ष की आयु थी। वह भी अपने पिता सहित धौलपुर के रणागण में वीरगति को प्राप्त हुआ। रा इ. द्वि. भा पृ ७२, वाकीदास री ख्यात पृ, १४६।

पृ १०६ (१) महोक्कमं—वूदी के राव शत्रुशाल का छोटा भाई महाराज महोकम-सिंह हाडा। वह राजकुमार गोपीनाथ का पुत्र और राव रतनसिंह का पौत्र था। महोकम-सिंह भी अपने दोनो कुमारो जोरावर सिंह और नाहर सिंह सहित धौलपुर मे शाही पक्ष की ओर से लडता हुआ वीरगति को प्राप्त हुआ। वह कोटडियाद के आतरदाह ठिकाने का स्वामी था।—रा ई. द्वि भा पृ ७२

(२) गुमांन—वून्दी के शासक राव रतन सिंह हाडा के द्वितीय राजकुमार इन्द्रशाल का पुत्र गुमान सिंह हाडा। कोटा का इन्द्रगढ ठिकाना उसका वतन था। इन्द्रशाल आठ सौ जात, चार सौ सवार का मनसबदार था। उसका उत्तराधिकारी गुमानसिंह हाडा धौलपुर के युद्ध मे शाही पक्ष मे लड कर खेत रहा था। मा ख्यात।

(३) जोरार नाहर—वून्दीनरेश राव शत्रुशाल के भाई महाराज महोकम सिंह हाडा के पुत्र जोरावर सिंह और नाहर सिंह। वे दोनो भाई भी धौलपुर के मैदान मे शाहजादा दाराशिकोह के पक्ष मे लडते हुए वीरगति को प्राप्त हुए। मा. ख्यात

(४) जगपत्ति—गोविन्ददास गौड का पुत्र जगन्नाथसिंह गौड। वह राव शत्रुशाल हाडा का सामन्त था। वह भी धौलपुर के युद्ध मे मारा गया था।

(५) सिवरांम—खैराड-प्रान्त के शिवराम सोलकी का परिचय प्राप्त नही है। सभवत वह राव शत्रुशाल हाडा का सेवक और सेना-नायक था। धौलपुर के युद्ध-वृत्तान्त की किसी भी ख्यात मे उसका उल्लेख उपलब्ध नही है। एक अन्य शिवराम का वर्णन अवश्य मिलता है जो राजा वलिराम गौड गोपालदासोत का पुत्र था। वह उज्जैन के युद्ध मे घायल होकर बच गया था। धौलपुर मे वह भी अपने भाई पोखर दास सहित लड कर मारा गया था। वह अढाई हजार जात, अढाई हजार सवार का मनसबदार था। उसके साथ में उसका पुत्र सूरजमल तीन सदी एक सौ सवार और सदाराम गौड चार सदी डेढ सौ सवार के मनसबदार भी वीरगति को प्राप्त हुए थे। मा प विगत.

पृ ११० खांन रुसतम—रुस्तमखाँ वहादुर फिरोज जंग। वह बादशाह शाहजहाँ के शासनकाल के बड़े सेना-नायको मे था। शाही सेवा मे रह कर उसने अनेक युद्धो मे भाग लिया था। शाहजादो के विद्रोह के समय वह कावुल के सैनिक शासक के पद पर नियुक्त था। शाहजादा दाराशिकोह के बुलावे पर वह द्रुतगति से कावुल से आगरा आकर पहुँचा और धौलपुर के युद्ध मे शाहजादा सिपहर शिकोह के साथ शाही सेना के हरावल के वाम भाग मे नियुक्त हुआ। वहाँ वह बडी दिलेरी के साथ लडता हुआ मारा गया। तब उसका मनसब सात हजारी जात, छह हजार सवार का था।

—मु.द. भा. ४, पृ. १२१, वि. विनोद द्वि भा. पृ. ३५६, ३६३.

पृ ११४ रांमसी—जोधपुर के राव चन्द्रसेन का पौत्र और राव कर्मसेन का पुत्र राव रामसिंह राठौड। वह महाराणा उदयपुर का भानजा था। महाराणा की सेवा में रह कर

उसने गुजरात के राज्य ईडर के शासक को हराया था और प्रतापगढ के रावत जसवन्त-सिंह को भी युद्ध मे पराजित कर मार दिया था। वह बडा वीर और उदार था। उदारता के कारण वह इतिहास मे रामसिंह रोटला के नाम से विख्यात रहा है। धौलपुर के युद्ध मे वह भी दाराशिकोह के प्रतिद्व द्वियो से लड कर मारा गया।

—मु द. भाग १ पृ ३४६–४७ वा ख्यात पृ. ८५।

पृ ११५ रूपसिंह—राजस्थान के किशनगढ राज्य का स्वामी राजा रूपसिंह राठौड। वह बादशाह शाहजहा के शासनकाल मे बल्ख, कधार और चित्तौड के घेरे तथा युद्धो मे वीरता प्रकट कर प्रसिद्धि प्राप्त कर चुका था। राजा रूपसिंह भी धौलपुर के युद्ध मे अपरिमित पराक्रम प्रकट कर वीरगति को प्राप्त हुआ। उस समय उसका चार हजारी जात, अढाई हजार सवार का मनसब था। मु द भाग १, पृ ३६८-७०, वा. ख्यात पृ ८१.

पृ. ११६ भीमाळ—राजा विट्ठलदास गौड का तीसरा पुत्र भीमसिंह गौड। वह धरमत-पुरा के युद्ध मे घायल होकर बच गया था। वह भी धौलपुर के युद्ध मे लड कर शाही पक्ष की ओर से वीरगति को प्राप्त हुआ। तब उसकी जागीर मे रणथभोर सरकार का बोळी ठिकाना था।—मा प विगत, मु. द. भाग १ पृ २४२।

पृ ११९ (१) केसरीसींघ—मोटे राजा उदयसिंह जोधपुर के तृतीय पुत्र भगवानदास राठौड का पुत्र केसरीसिंह राठौड। वह धौलपुर के युद्ध मे शाहजादा दाराशिकोह की निजी सेना मे नियुक्त था। वह भी धौलपुर के युद्ध मे खेत रहा था। मा ई प्रथम भाग पृ १७८।

(२) नाहर—यहा कवि ने नाहरखान सैयद नाम के किस योद्धा का उल्लेख किया है, निश्चयपूर्वक नही कहा जा सकता है। वह दाराशिकोह की सेना का योद्धा था।

पृ. १२० (१) अलियार खांन—यहाँ अल्लाहयार खाँ मीरतुजुक जो धरमतपुरा मे औरगजेब के साथ था, से भिन्न किस अल्लाहयार खाँ से कवि का प्रयोजन है, निश्चय-पूर्वक नही कहा जा सकता।

(२) रहमतुला—रहमतुला के विषय मे भी कोई निश्चित जानकारी प्राप्त नही हुई है। वह धौलपुर के युद्ध मे शाही सेना मे सम्मिलित था।

(३) सत्रसाल—कछवाहो की नरूका-खांप का शत्रुशाल। वह अक्षयराज का पुत्र और चन्द्रभानु का पौत्र था। कछवाहो की ख्यात से स्पष्ट नही होता कि वह कहा का था। शत्रुशाल भी अपने भाई महासिंह सहित धौलपुर के युद्ध मे शाही पक्ष मे था।

(४) महासिंघ—कछवाहो की नरूका-शाखा के अक्षयराज का पुत्र और चन्द्रभानु का पौत्र महासिंह। उसके स्थान आदि की जानकारी उपलब्ध नहीं है। वह भी अपने भाई शत्रुशाल के साथ धौलपुर-युद्ध मे नियुक्त शाही सेना मे था।

(५) नरपाल—चौहानो की साचोरा-शाखा के वल्लू का पुत्र नरहरदास चौहान। नर-हरदास के वतन मे जोधपुर का साचोर परगना था। वह भी धौलपुर के युद्ध मे शाही सेना मे था और युद्ध मे मारा गया था। नरपाल के पिता वल्लू का मनसब सात सौ जात, चार सौ सवार का था।—वी विनोद द्वि भा पृ ३७६, नै. ख्यात. भा १ पृ. २३४

(६) रणछोडि—मानसिंह राठौड का पुत्र रणछोडदास राठौड। वह किशनगढ़ के राजा रूपसिंह राठौड का सेना-नायक था। रणछोडदास भी अपने स्वामी राजा रूपसिंह के साथ युद्ध क्षेत्र मे वीरगति को प्राप्त हुआ। ख्यात ग

(७) सूजाणसींघ—सुजानसिंह राठौड किस स्थान का निवासी था, स्पष्ट नही होता। वह भी धौलपुर के युद्ध मे शाही सेना मे रह कर लडा था।

(८) राम—आमेर (जयपुर) के प्रसिद्ध कछवाहा-नरेश मिर्जा राजा जयसिंह के जेष्ठ पुत्र राजकुमार रामसिंह कछवाहा। रामसिंह अपने भाई कीर्त्तिसिंह सहित धौलपुर के युद्ध मे शाही सेना मे नियुक्त था। तब उसका मनसब तीन हजारी जात दो हजार सवार का था। मिर्जा राजा जयसिंह के देहावसान के बाद वह आमेर के सिंहासन पर बैठा था। छत्रपति शिवाजी मरहठा को औरगजेब की कैद से निकल जाने का अवसर प्रदान करने का श्रेय राजकुमार रामसिंह को ही है। वीर विनोद द्वि भा पृ ३६६, कछवाहो के वीरगीत।

(९) कीरत्तीसींघ—आमेर के कछवाहा-नरेश मिर्जा राजा जयसिंह का कनिष्ठ राजकुमार कीर्त्तिसिंह कछवाहा। वह भी धौलपुर के युद्ध मे नियुक्त शाही सेना मे था। तब उसकी जागीर मे मेवात (अलवर) का इलाका और कामा खोहरी का परगना था। वह एक हजारी जात, नौ सौ सवार का मनसबदार था। कछवाहो की ख्यात

(१०) कुसळो—राजकुमार रामसिंह कछवाहा आमेर का सेनानायक कुशलसिंह कछवाहा। वह अपने पुत्र कनकसिंह सहित धौलपुर के युद्ध मे नियुक्त था। कुशलसिंह धौलपुर मे घायल होकर बच गया था। तदनन्तर वह बीकानेर के राजा अनूपसिंह के भाई पदमसिंह राठौड के साथ दक्षिण मे सवत् १६४० मे सावतराम जादवराय दक्षिणी के मुकाबले मे युद्ध करता हुआ वीरगति को प्राप्त हुआ। —रा० बात सग्रह पृ १८६–८७

(११) कनको—कुशलसिंह कछवाहा का पुत्र कुवर कनकसिंह कछवाहा। वह भी धौलपुर के युद्ध मे नियुक्त राजकुमार रामसिंह आमेर की सेना मे सम्मिलित था।

(१२) दाऊदखान — दाऊदखाँ कुरेशी का पुत्र शेख दाऊद। वह शाहजादा दाराशिकोह की सेवा मे रहकर उन्नति को प्राप्त हुआ था। शाहजहाँ के शासन के ३० वें वर्ष मे मथुरा, महावन, जलेसर तथा अन्य महालो का फौजदार नियुक्त हुआ था। धौलपुर के युद्ध मे वह राव शत्रुशाल हाडा बूदी के साथ शाही सेना के हरावल मे नियत हुआ था। औरगजेब के बादशाह बनने पर भी वह दाराशिकोह के साथ बना रहा। अन्त मे भक्खर के पास से वह अलग होकर अपने देश हिसार फीरोजा चला गया। तदनन्तर औरगजेब के दरबार में उपस्थित होने पर उसे चार हजारी जात, तीन हजार सवार का मनसब मिला। वह औरगजेब की सेवा मे रहकर अनेक युद्धो मे शामिल हुआ तथा खानदेश, बरार और इलाहाबाद का प्रान्ताध्यक्ष भी रहा। आलमगीरी के २५ वें वर्ष मे उसकी मृत्यु हुई।

—मु द भा ३ पृ. ४०९–१२

(१३) नरपाल—मारवाड के गोडावाटी-प्रदेश के किसी ठिकाने का स्वामी नरपाल गौड। वह राजा शिवराम गौड की सेना मे था। धौलपुर मे वह भी राजा शिवराम गौड के साथ खेत रहा था।

पृ १३८ (१) खंगार—खगार का नाम धौलपुर के युद्ध-वृत्तान्त की किसी भी ख्यात मे नही मिला। सभवतया वह राजा रूपसिह राठौड किशनगढ की सेना का योद्धा था।

(२) क्रम्म—जैतसिह का पुत्र भाखरोत कर्मसिह का परिचय भी उपलब्ध नही है।

## पूर्व (बहादुरपुर) का युद्ध

पृ १४३ राजसिंघ हाडा—बूदी के स्वामी सरवुलदराय राव रतनसिह हाडा का छोटा द्वितीय पुत्र राजसिह हाडा। वह बगाल के सूबेदार शाहजादा शुजा की सेना मे नियुक्त था और पूर्व (बहादुरपुर) के युद्ध मे शुजा के साथ रह कर राजा जयसिह कछवाहा और शाहजादे सुलेमानशिकोह के नेतृत्व मे भेजी गई शाही सेना से लडा था। वा ख्यात पृ १४६

पृ १५१ (१) जसपत्ती—राजा अनिरुद्धसिह गौड का भाई जसवन्तसिह गौड। वह भी अपने भाई राजा अनिरुद्धसिह के साथ शाहजादा शुजा के विरुद्ध भेजी गई सेना मे शामिल था।

(२) भाऊ—रतनसिह का वशज भावसिह कहां का था, स्पष्ट नही होता। अनुमानतः वह बून्दी के राव शत्रुशाल हाडा का जेष्ठ राजकुमार भावसिह हाडा था। भावसिह राव रतनसिह का प्रपौत्र था। वह बहादुरपुर के युद्ध मे शाही सेना मे सम्मिलित था।

(३) तेजा—जयपुर के बलभद्रोत कछवाहो के ठिकाने अचरोल का ठाकुर तेजसिह बलभद्रोत कछवाहा। वह बहादुरपुर के युद्ध मे मिर्जा राजा जयसिह की सेना मे नियुक्त था। वह भी शाहजादा शुजा के विरुद्ध शाही पक्ष की ओर से लडा था। उसके पिता का नाम कान्ह सह था।

(४) जोरावर—मिर्जा राजा जयसिह कछवाहा का सेनानायक शिवब्रह्मपोता कछवाहा राव जोरावरसिह। वह जयपुर के नीदड ठिकाने का स्वामी था। राव जोरावरसिह भी बहादुरपुर मे शादजादा शुजा के विरुद्ध लडा था।

(५) नवला—शक्तिसिह का पुत्र नवलसिह किस स्थान का स्वामी था, कोई स्पष्ट प्रमाण प्राप्त नही है। वह भी बहादुरपुर मे भेजी गई शाही सेना मे था।

(६) सक्ता—शक्तिसिह का स्थान और जातीय परिचय अज्ञात है। वह भी शाही सेना मे रहकर बहादुरपुर के युद्ध मे शाहजादा शुजा के विरुद्ध लडा था।

(७) रुकमागद—कुवर रुक्मागद गौड का परिचय भी उपलब्ध नही है। अनुमात. वह राजा अनिरुद्धसिह गौड की सेना मे था। उसने भी बहादुरपुर मे शाहजादा शुजा के विरुद्ध भाग लिया था।

(८) अचला—अचलदास गौड के भी वतन और मनसब-प्रभृति की जानकारी प्राप्त नही है। संभवतया वह राजा अनिरुद्धसिह की सेना मे था। उसने भी बहादुरपुर के युद्ध मे शाहजादा शुजा के विपक्ष मे युद्ध किया था।

(९) किसोवर—किशोरसिह के स्थान, जाति और मनसब आदि का परिचय अप्राप्त है।

पृ १५२ (१) किसोर—उदयपुर से तीन मील दूर चिकलवास ग्राम का दसोधी किशोर-दास राव। वह दासाजी राव (भाट) का पुत्र था। किशोरदास स्वय डिंगल-साहित्य का

अच्छा विद्वान् कवि था। उसने राणा राजसिंह पर 'राजप्रकास' नामक एक खण्डकाव्य लिखा है। बहादुरपुर के युद्ध मे वह राजा अनिरुद्धसिंह की सेवा मे था। किशोरदास के तोप का एक गोला और तीन तीर लगे थे। —वरदा त्रैमासिक वर्ष ७ अक २ पृ. ५७

(२) सांवळदास—भाट-जाति का श्यामलदास किस राजा के साथ की सेना मे था और कहा का निवासी था आदि का कोई आधार नही मिलता। अनुमानत वह किशोरदास राव का सम्बन्धी था।

पृ १५३ (१) हरदा—जोगीदास गौड के छोटे पुत्र सुन्दरदास गौड का पुत्र हृदयराम गौड। वह राजा अनिरुद्धसिंह गौड का निकटस्थ सम्बन्धी और उमराव था। वह भी बहादुर-पुर के युद्ध मे शाही पक्ष की सेना मे था। —गौडो के वीरगीत, मा. प विगत

(२) सिवा—शिवा अथवा शिवराम का परिचय प्राप्त नही हुआ। अनुमानत वह राजा अनिरुद्धसिंह गौड की सेना का योद्धा था।

(३) महेस—महेशदास कहाँ का था, उसका भी कोई वृत्तान्त उपलब्ध नही हुआ। सभवतया वह गौड-क्षत्रिय था और राजा अनिरुद्धसिंह की सेना मे था।

(४) रांम—रामसिंह का भी सम्बन्धित ख्यात ग्रथो मे कोई उल्लेख प्राप्त नही है। अनुमानत वह–नाथावत कछवाहा था और तब राजा जयसिंह की सेना मे था।

—नै. ख्यात, भा. १ पृ ३१०

(५) डूगरसींह—डूगरसिंह नामक योद्धा का नाम बहादुरपुर के युद्ध के योद्धाओ की किसी नाम-सूची मे नही मिलता है।

(६) केसवदास—राजा शूरसिंह के पुत्र केशवदास का परिचय भी स्पष्ट नही है।

(७) दवारा—पातळ (प्रतापसिंह) का वशज द्वारिकादास कहा का था, कोई आधार प्राप्त नहीं हुआ।

पृ १५४ (१) जूझार—मालवा के धार-राज्य के परमारो के वशज जूझारसिंह का भी बहादुरपुर के युद्ध मे सम्मिलित शाही सेना के योद्धाओ की किसी सूची मे नाम नही मिलता है।

(२) जसौ—यह जसवन्तसिह राजा अनिरुद्धसिह गौड के भाई पृ. १५१ छ सं २६ टिप्पणी (१) का जसवन्तसिह गौड ही है अथवा उससे भिन्न जसवन्तसिह है, स्पष्ट नही होता है।

(३) मोहकम्म—मोहकमसिंह के भी वतन और मनसब आदि की कोई जानकारी ख्यातो से प्राप्त नही है।

(४) क्रन—यह कर्णसिंह भी किस स्थान का था, कोई सकेत ख्यातो मे नही मिलता है।

(५) क्रमसेनि—कर्मसेन का भी वश-परिचय और शाही वतन आदि की कोई जानकारी प्राप्त नही है।

(६) सुजांणहंसिघ—सुजानसिंह के भी वश, स्थान और शाही मनसब आदि की कोई स्पष्ट जानकारी ख्यातो के आधार पर प्राप्त नही है।

(७) डूंगर—डूगरसिंह पृ. १५३ छ. स. ३१ टि. (५) वाला ही डूंगरसिंह है अथवा कोई अन्य है, स्पष्ट नही होता है।

पृ १५५ (१) सूरसिंघ—शूरसिंह जयपुर-राज्य के कछवाहो के किस ठिकाने का स्वामी था, स्पष्ट नही होता। वह मिर्जा राजा जयसिंह का सामन्त और सेना-नायक था। वह भी बहादुरपुर के युद्ध मे शामिल था।

(२) महासिंघ—जयपुर-राज्य के प्रमुख ठिकाने मनोहरपुर शाहपुरा के राव लूणकर्ण शेखावत कछवाहा के पौत्र उग्रसेन का पुत्र महासिंह शेखावत। महासिंह अमरसर-वाटी परगने के दौराला ठिकाने का स्वामी और मिर्जा राजा जयसिंह कछवाहा का सेना-नायक था। वह भी बहादुरपुर के युद्ध मे शाही पक्ष की सेना मे सम्मिलित था। रा ज सरोज.

(३) फतैसिंघ—जयपुर राज्य के उनियारा सस्थान का स्वामी राव फतहसिंह नरूका कछवाहा। वह राव चन्द्रभानु का पुत्र था। बादशाह शाहजहा ने चन्द्रभानु को चार हजारी मनसब और शाही मुरातब प्रदान किया था। राव फतहसिंह मिर्जा राजा जयसिंह के साथ बहादुरपुर भेजी गई शाही सेना मे सम्मिलित था। तब उसका मनसब सात सौ जात, तीन सौ सवार का था। ला. रा. भूमिका पृ. ३३, वीर विनोद द्वि. भा. पृ ३७६.

पृ १५६ (१) मथुरौ—मथुरादास कछवाहा मिर्जा राजा जयसिंह कछवाहा की सेना मे था। वह बहादुरपुर के युद्ध मे कछवाहो की सेना मे रह कर लडा था। तदनन्तर वह कधार की तरफ के किसी युद्ध मे मारा गया था। नै ख्या. भा. १ पृ ३१०–११।

(२) मधकर—मथुरादास का भाई और हदमाल का पुत्र माधोदास कछवाहा। वह भी बहादुरपुर के युद्ध मे मिर्जा राजा जयसिंह की सेना मे शामिल था।

पृ. १५८ (१) प्रथीयराज—आमेर का प्रसिद्ध राजा पृथ्वीराज कछवाहा। वह बडा विवेकशील, धार्मिक और भगवद्‌भक्त था। कछवाहो की बारह कोटडिया खगारोत, बलभद्रोत, नाथावत आदि राजा पृथ्वीराज के बारह पुत्रो से ही अलग-अलग प्रचलित हुई है। (शासनकाल वि स १५५६-१५८४ तक) ना. इ पृ. ३६-४१.

(२) कुतिल—आमेर के राजा कछवाहा किल्हणदेव के पुत्र राजा कुतिल। राजा कुतिल वि स. १३३३ मे आमेर के सिंहासन पर आसीन हुए थे। ना. इ पृ ३०

(३) पज्जून—सम्राट् पृथ्वीराज चौहान के समकालीन और सम्बन्धी राजा पज्जवन राय कछवाहा। राजा पज्जवनराय सम्राट् पृथ्वीराज और राजा जयचन्द राठौड के युद्ध मे लड़ता हुआ काम आया था। कछवाहा री ख्यात

(४) मलेसी—राजा पज्जवनराय का ज्येष्ठ राजकुमार मलयसिह कछवाहा। मलयसिंह भी सम्राट् पृथ्वीराज के पक्ष मे राजा जयचन्द राठौड की सेना से लडता हुआ काम आया था।

कछवाहा री ख्यात

पृ. १५९ अमर—जोधपुर के राजा गजसिंह का जेष्ठ राजकुमार और राव रायसिंह नागौर का पिता राव अमरसिंह राठौड। उसका जन्म वि स १६७० पौष शुक्ला ११

को हुआ था। वह बडा वीर, हठी और निर्भीक योद्धा था। राजा गजसिंह अपने छोटे राजकुमार जसवन्तसिंह को अपना उत्ताराधिकारी बनाना चाहते थे। इसलिए राजा गजसिंह ने बादशाह शाहजहा को कह कर अमरसिंह को अपने जीवनकाल मे ही नागौर का राज्य और राव की उपाधि प्रदान करवा कर जोधपुर के अधिकार से वचित कर दिया था। वह वि स १७०१ मे शाहजादा दाराशिकोह की हवेली मे बादशाह शाहजहा के सरह दरबार मे फौज बक्षी सलावत खा को मारने के बाद अर्जुन गौड और खलीलुल्ला खा आदि छह योद्धाओ के सामूहिक प्रहारो से मारा गया था।

—म उ. भा. १ पृ. ६७-७३ सू. प्र. भा. ३ भूमिका. पृ. ४७

पृ १६६ (१) सागो—हदमाल का पुत्र सग्रामसिंह कछवाहा। वह भी अपने भाई मथुरादास और माधोदास सहित बहादुरपुर के युद्ध मे शाही पक्षीय सेना मे शामिल था।

(२) कलियाण—अलवर-राज्य के स्वामी नरूका कछवाहो का पूर्वज राव कल्याणसिंह फतहसिंहोत नरूका। तब वह मिर्जा राजा जयसिंह के द्वितीय राजकुमार कीर्तिसिंह की सेवा मे था। बहादुरपुर के युद्ध मे वह भी मिर्जा राजा जयसिंह की सेना मे शामिल था।

—ला. रा भूमिका पृ ३४-३५

(३) कुसळेस—कुशलसिंह नाथावत कछवाहा। जयपुर मे नाथावत कछवाहो के चौमू और सामोद दो बडे ठिकाने थे, परन्तु उनके इतिहास मे कुशलसिंह नाम के किसी नाथावत का कोई नाम-सकेत नही मिलता। बहादुरपुर के युद्ध मे वह भी कछवाहो की सेना मे था।

(४) गिरवर—कछवाहो का पोलपात्र राव गिरवर भाट। उसके पिता का नाम परशुराम था। वह रावो की टाक-शाखा का था। अनुमानत वह भट्टो की गली के रावो का पूर्वज हो। गिरवर भी बहादुरपुर के युद्ध मे कछवाहो की सेना के साथ मे था।

(५) अखौ—गिरवर का भाई और परशुराम का पुत्र अक्षयराज राव। वह भी अपने भाई के साथ बहादुरपुर के युद्ध मे कछवाहो की सेना मे था।

(६) हरी—गोयददास ऊहड का पुत्र हरिसिंह ऊहड। वह भी अपने पिता सहित बहादुरपुर के युद्ध मे सम्मिलित था।

(७) गोयंद—हरिसिंह ऊहड का पिता गोयददास ऊहड। वह भी अपने पुत्र सहित बहादुरपुर के युद्ध में शाहजादा शुजा के विरुद्ध शाही सेना मे शामिल हुआ था।

पृ १६७ रघुनाथ—चद का वशज रघुनाथ कौन और कहाँ का था, कोई आधार स्रोत प्राप्त नही है।

पृ १७० जैत—कर्ण के पुत्र जैतसिंह की जानकारी भी प्राप्त नही है।

पृ १७१ सावर—सावरदास भाट (राव) का भी स्थान और अन्य परिचय उपलब्ध नही है।

# परिशिष्ट ३

## नामानुक्रमणिका

इ



ई



उ



ऊ



ऐ



औ



क

ख

प



फ



ब

# परिशिष्ट (४)

## छन्दानुक्रमणिका

### उज्जयिनी युद्ध

## धौलपुर युद्ध

## पूर्व (बहादुरपुर)—युद्ध

# सहायक ग्रन्थ-सूची


| | |
|---|---|
| आलमगीर नामा | मुहम्मद काजिम कृत (बिबलोथिक इण्डिका संस्करण) |
| उदयपुर राज्य का इतिहास | डा० गौरीशंकर हीराचंद ओझा कृत, जिल्द २ |
| कछवाहो के वीर गीत | सौभाग्यसिंह शेखावत, भगतपुरा का हस्तलिखित संग्रह |
| कछवाहां री ख्यात | राजस्थानी शोध संस्थान, जोधपुर का संग्रह |
| कोटा राज्य का इतिहास | डा० मथुरालाल शर्मा कृत, प्रथम भाग |
| खण्डेला का इतिहास | पं० सूर्यनारायण |
| मारवाड़ री ख्यात ग | सीताराम लाळस, जोधपुर का संग्रह |
| गौड़ों के वीर गीत | सौभाग्यसिंह शेखावत, भगतपुरा का संग्रह |
| गोपाळदास गौड री बात | कुंवर देवीसिंह मंडावा का संग्रह |
| दाराशिकोह | डा० कालिकारंजन कानूनगो |
| नाथावतो का इतिहास | हनुमान शर्मा कृत |
| मआसिरुल उमरा | ब्रजरत्नदास, बी० ए० एल० बी० द्वारा अनुवादित, भाग १ |
| मारवाड का इतिहास | पं० विश्वेश्वरनाथ रेऊ कृत, भाग १ |
| मारवाड री ख्यात ख | राजस्थानी शोध संस्थान, जोधपुर का संग्रह |
| मारवाड री ख्यात क | राजस्थानी शोध संस्थान, जोधपुर संग्रह |
| मारवाड़ के परगनो की विगत | मुहता नैणसी लिखित, राजस्थानी शोध संस्थान, जोधपुर संग्रह |
| मुगलकालीन भारत | डा० आशीर्वादीलाल कृत, भाग २ |
| मुगल-दरबार | अनुवादक ब्रजरत्नदास, बी ए. एल एल. बी , भाग १, २, ३, ४ |
| मुहता नैणसी री ख्यात | सं० बद्रीप्रसाद साकरिया, भाग १, २, ३, राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर |
| राजपूताने का इतिहास | जगदीशसिंह गहलोत कृत, भाग २ |
| राजपूताने का इतिहास | डा० गौरीशंकर हीराचंद ओझा कृत, भाग २ |
| राजस्थानी बात संग्रह | स० नारायणसिंह भाटी, राजस्थानी शोध-संस्थान, जोधपुर |
| राठोडा री ख्यात | राजस्थानी शोध संस्थान, जोधपुर का संग्रह |
| वचनिका राठोड़ रतनसिंघ महेसदासोत री | स० काशीराम शर्मा, डा० रघुबीरसिंह, सीतामऊ |
| राठोड़ों के वीर गीत | राजस्थानी शोध संस्थान, जोधपुर का संग्रह |
| रायसल जस सरोज, रामदयाल कविया कृत | सौभाग्यसिंह शेखावत का संग्रह |
| वरदा, त्रैमासिक पत्रिका, | राजस्थान साहित्य समिति. बिसाऊ |

| | |
|---|---|
| बाकीदास री ख्यात, | सं० नरोत्तमदास स्वामी, राजस्थान प्राच्यविद्या प्र<br>जोधपुर |
| वीरविनोद | महामहोपाध्याय कविराजा श्यामलदास कृत, भाग |
| सूरज प्रकास | कविया करणीदान कृत, स० सीताराम लाळस, रा<br>प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर, भाग ३ |
| हाडो के वीर गीत | बगाल हिन्दी मण्डल, कलकत्ता का सग्रह |




# राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर द्वारा

## राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला में प्रकाशित

### राजस्थानी–हिन्दी-ग्रन्थ

१. कान्हडदे प्रबन्ध, (ग्र. ११), महाकवि पद्मनाभ विरचित; सम्पादक - प्रो. के. बी. व्यास । मू. १२.२५

२. क्यामखां रासा, (ग्र. १३), कवि जान कृत; सम्पादक - डॉ. दशरथ शर्मा और अगरचन्द भवरलाल नाहटा । मू. ४.७५

३ लावा रासा, (ग्र. १४) अपर नाम कूर्मवंशयशप्रकाश, गोपालदान कविया कृत; सम्पादक - श्रीमहतावचन्द खारेड़ । मू. ३ ७५

४. बांकीदास री ख्यात, (ग्र २१), बांकीदास कृत; सम्पादक - श्रीनरोत्तमदास स्वामी । मू. ५ ५०

५. राजस्थानी साहित्य संग्रह भाग १, (ग्र. २७), सम्पादक - श्रीनरोत्तमदास स्वामी । मू. २.२५

६. राजस्थानी साहित्य संग्रह भाग २, (ग्र. ५२) तीन ऐतिहासिक वार्ताएं—बगडावत, प्रतापसिंह महोकमसिंह और वीरमदे सोनगिरा; सम्पादक - पुरुषोत्तमलाल मेनारिया । मू. २ ७५

७. कवीन्द्र कल्पलता, (ग्र. ३४), कवीन्द्राचार्य सरस्वती कृत; सम्पादिका - रानी लक्ष्मीकुमारी चूण्डावत । मू. २ ००

८. जुगलविलास, (ग्र ३२), कुशलगढ़ के महाराजा पृथ्वीसिंहजी अपरनाम कवि पीथल कृत ; सम्पादिका - रानी लक्ष्मीकुमारी चूण्डावत । मू. १.७५

९. भगतमाळ, (ग्र ४३), चारण ब्रह्मदास दादूपंथी कृत, सम्पादक - श्रीउदयराज उज्ज्वल । मू १.७५

१०. राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर के हस्तलिखित ग्रन्थों की सूची भाग १, (ग्र. ४२), ई स. १९५६ तक संगृहीत ४००० ग्रंथो का वर्गीकृत सूचीपत्र ; सम्पादक - मुनि जिनविजय, पुरातत्त्वाचार्य । मू. ७ ५०

११. राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान के हस्तलिखित ग्रन्थों की सूची, भाग २, (ग्र. ५१), ७८५५ तक के ग्रन्थो का सूची-पत्र ; सम्पादक - श्रीगोपालनारायण बहुरा । मू. १२ ० ०

१२. राजस्थानी हस्तलिखित-ग्रन्थसूची भाग १, (ग्र. ४४), मार्च १९५८ तक के ग्रंथो का विवरण , सम्पादक - मुनि जिनविजय, पुरातत्त्वाचार्य । मू. ४.५०

१३ राजस्थानी हस्तलिखित ग्रन्थसूची भाग २, (ग्र. ५८), १९५८-५९ के संगृहीत ग्रंथो का विवरण , सम्पादक - पुरुषोत्तमलाल मेनारिया । मू २ ७५

१४. स्व. पुरोहित हरिनारायणजी विद्याभूषण-ग्रंथ-संग्रह, (ग्र ५५), सम्पादक - श्री गोपालनारायण बहुरा और श्रीलक्ष्मीनारायण गोस्वामी । मू ६ २५

१५ मुंहता नैणसी री ख्यात भाग १, (ग्र ४८), मुंहता नैणसी कृत, सम्पादक - आ० श्रीबदरीप्रसाद साकरिया । मू ८ ५०

१६. मुंहता नैणसी री ख्यात भाग २, (ग्र. ४६), सपा०-प्रा० श्रीबदरीप्रसाद साकरिया। मू. ६.५०

१७. मु० नैं० री ख्यात भाग ३, ((ग्र. ७२), ,, मू. ८.००

१८. सूरजप्रकास भाग १, (ग्र. ५६), चारण करणीदान कविया कृत; सम्पादक— श्रीसीताराम लाळस। मू. ८.००

१९. सूरजप्रकास भाग २, (ग्र ५७); सम्पादक - श्रीसीताराम लाळस। मू. ६.५०

२०. ,, भाग ३, (ग्र. ५८); ,, ,, ,, मू. ६.७५

२१. नेहतरग, (ग्र. ६३), बूदी नरेश राव बुधसिंह हाडा कृत; सम्पादक - श्री रामप्रसाद दाधीच। मू. ४.००

२२. मत्स्य-प्रदेश की हिन्दी-साहित्य को देन, (ग्र ६६), लेखक डॉ. मोतीलाल गुप्त; मू ७.००

२३ राजस्थान में संस्कृत साहित्य की खोज, (ग्र.३१), अनु० श्रीब्रह्मदत्त त्रिवेदी, प्रोफ़ेसर एस.आर भाण्डारकर द्वारा हस्तलिखित सस्कृत-ग्रथो की खोज मे मध्यप्रदेश व राजस्थान मे (१९०५-६ ई०) मे की गई खोज की रिपोर्ट का हिन्दी अनुवाद। मू. ३.००

२४ समदर्शी आचार्य हरिभद्र, (ग्र ६८), लेखक–प० सुखलालजी, हिन्दी अनुवादक–शान्तिलाल म जैन। मू. ३.००

२५. वीरवांण, (ग्र ३३), ढाढी बादर कृत, सम्पादिका–रानी लक्ष्मीकुमारी चूंडावत। मू ४ ५०

२६. वसन्त-विलास फागु, (ग्र ३६), सम्पादक - एम सी मोदी। मू ५ ५०

२७ रुषमणीहरण, (ग्र. ७४), महाकवि सायाजी झूला कृत, सम्पादक–पुरुषोत्तमलाल मेनारिया। मू. ३ ५०

२८. बुद्धि-विलास, (ग्र. ७३), बखतराम साह कृत, सम्पादक–श्री पद्मधर पाठक। मू. ३ ७५

२९ रघुवरजसप्रकास, (ग्र ५०), चारण कवि किसनाजी आढ़ा कृत, सम्पादक–श्री सीताराम लाळस। मू. ८ २५

३० सस्कृत व प्राकृत ग्रन्थो का सूचीपत्र भाग १ (ग्र ७१), राजस्थान प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, जोधपुर सग्रह का स्वरित रोमन-लिपि मे ४००० ग्रन्थो का सूचीपत्र, अत मे विशिष्ट ग्रन्थों के उद्धरण, सम्पादक–पद्मश्री मुनि जिनविजय पुरातत्त्वाचार्य। मू. ३७.५०

३१ सस्कृत व प्राकृत ग्रन्थो का सूचीपत्र भाग २ अ (ग्र. ७७), सम्पादक–पद्मश्री मुनि जिनविजय पुरातत्त्वाचार्य। मू. ३४.५०

३२. सन्त कवि रज्जब–सम्प्रदाय और साहित्य (ग्र ७६), लेखक–डॉ. ब्रजलाल वर्मा। मू. ७ २५

३३ प्रतापरासो, (ग्र ७५), जाचिक जीवण कृत, सम्पादक–डॉ मोतीलाल गुप्त। मू. ६.७५

३४ भक्तमाल, (ग्र. ७८) राघोदास कृत, चतुरदास कृत टीका, सम्पादक–श्री अगरचन्द नाहटा। मू ६ ७५

३५. पश्चिमी भारत की यात्रा, (ग्र. ८०) कर्नल जेम्स टॉड कृत, अनु० श्री गोपालनारायण बहुरा, एम ए. मू. २१.००